एषामादिममुत्कृष्टमन्यत् सर्वमभावतः।

**भावार्थ** : तन्त्र शास्त्र के वेत्ताओं ने भस्म का उत्पादन चार प्रकार से बतलाया है— कल्प, अनुकल्प, उपकल्प और अकल्प। इनमें से प्रथम श्रेष्ठ है। उसके अभाव में शेष सब ग्राह्य हैं ॥१३॥

**यथाशास्त्रोक्तविधिना गृहीत्वा गोमयं नवम्।।१४।।**

**सद्येन वामदेवेन कुर्यात् पिण्डमनुत्तमम्।**
**शोषयेत्पुरुषेणैव दहेद् घोराच्छिवाग्निना।।१५।।**

**कल्पं तद्भस्म विज्ञेयमनुकल्पमथोच्यते।**
**वनेषु गोमयं यच्च शुष्कं चूर्णीकृतं तथा।।१६।।**

**दग्धं चैवानुकल्पाख्यमापणादिगतं तु यत्।**
**वस्त्रेणोत्तारितं भस्म गोमूत्राबद्धपिण्डितम्।।१७।।**

**दग्धं प्रागुक्तविधिना भवेद्भस्मोपकल्पकम्।**
**अन्यैरापादितं भस्माप्यकल्पमिति निश्चितम्।।१८।।**

**भावार्थ : भस्मोपादन विधि**[1]— शास्त्रोक्त विधि से सद्योजात मन्त्र का उच्चारण करते हुए गाय का ताजा गोबर लेकर तत्काल वामदेव मन्त्र का उच्चारण करते हुए उसका सुन्दर पिण्ड बनाये। तत्पुरुष मन्त्र से उसको (धूप में) सुखाये और वहीं अघोर मन्त्र का उच्चारण करते हुए उसे जलाये। इस विधि से तैयार किया गया भस्म 'कल्प' कहलाता है। इसके बाद अनुकल्प को बतलाते हैं। वन में गाय का जो सूखा और चूर्ण किया हुआ गोबर होता है उसको जलाने पर अनुकल्प नामक भस्म बनता है। जो भस्म दूकान से ले आकर कपडे से छानकर गोमूत्र से पिण्ड बनाकर पूर्वोक्त विधि से जलाया जाय वह उपकल्प भस्म होता है। अन्य (=विधान को न जानने वालों) के द्वारा तैयार किया गया भस्म अकल्प कहलाता है। (ऐसा शास्त्रों का) निश्चय है ॥१४-१८॥

**एष्वेकतममादाय पात्रेषु कलशादिषु।**
**त्रिसन्ध्यमाचरेत्स्नानं यथासंभवमेव वा।।१९।।**

**भावार्थ** : कलश आदि पात्रों में रखे गये उपर्युक्त भस्मों में से किसी एक भस्म को लेकर तीनों सन्ध्याओं (=प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल वाली सन्ध्याओं) में तीन बार स्नान करे अथवा यथाशक्ति एक बार स्नान करे ॥१९॥

**स्नानकाले करौ पादौ प्रक्षाल्य विमलाम्भसा।**
**वामहस्ततले भस्म क्षिप्त्वाच्छाद्यान्यपाणिना।।२०।।**

**अष्टकृत्वाथ मूलेन मौनी भस्माभिमन्त्र्य च।**
**शिर ईशानमन्त्रेण पुरुषेण मुखं तथा।।२१।।**

**हृत्प्रदेशमघोरेण वामदेवेन गुह्यकम्।**
**पादौ सद्येन सर्वाङ्गं प्रणवेनैव सेचयेत्।।२२।।**

**भावार्थ** : भस्म स्नान के समय पहले स्वच्छ जल से दोनों हाथ और दोनों पैरों को धुलकर बाँयें हाथ के तल पर भस्म को रखे। दायें हाथ से उसको ढँककर आठ बार मूल मन्त्र (=ॐ नमः शिवाय) से मौन होकर भस्म का अभिमन्त्रण करें। फिर ईशान मन्त्र से शिर, तत्पुरुष मन्त्र से मुख, अघोर मन्त्र से हृदय, वामदेव मन्त्र से गुह्य, सद्योजात मन्त्र से पैर तथा ओंकार से सर्वांग का अभिषेक करना चाहिये ।।२०-२२।।

**भस्मना विहितं स्नानमिदमाग्नेयमुत्तमम्।**
**स्नानेषु वारुणाद्येषु मुख्यमेतन्मलापहम्।।२३।।**

**भावार्थ** : भस्म से किया गया यह स्नान 'आग्नेय स्नान' कहा जाता है। वारुण आदि (सात[१] प्रकार के) स्नानों में यह मुख्य तथा आभ्यन्तर-बाह्य मलों को दूर करने वाला है ।।२३।।

**भस्मस्नानवतां पुंसां यथायोगं दिनेदिने।**
**वारुणाद्यैरलं स्नानैर्बाह्यदोषापहारिभिः।।२४।।**

**भावार्थ** : प्रतिदिन शास्त्रानुसार भस्म स्नान करने वालों के लिये बाह्य दोषों को हटाने वाले वारुण आदि स्नानों की कोई आवश्यकता नहीं होती ।।२४।।

**आग्नेयं भस्मना स्नानं यतिभिस्तु विधीयते।**
**आर्द्रस्नानात्परं भस्म आर्द्रे जन्तुवधो ध्रुवम्।।२५।।**

**भावार्थ** : यती लोग भस्म के द्वारा आग्नेय स्नान करते हैं। भस्म स्नान आर्द्र स्नान अर्थात् जल स्नान से श्रेष्ठ होता है क्योंकि जल स्नान में प्राणियों की हिंसा निश्चित होती है ।।२५।।

**आर्द्रं तु प्रकृतिं विद्यात् प्रकृतिं बन्धनं विदुः।**
**प्रकृतेस्तु प्रहाणार्थं भस्मना स्नानमिष्यते।।२६।।**

---

१. मान्त्र, भौम, आग्नेय, वायव्य, दिव्य, वारुण और मानस ये सात प्रकार के स्नान हैं।

**भावार्थ** : जल को प्रकृति समझना चाहिये। (विद्वान् लोग) प्रकृति को बन्धन मानते हैं। इस प्रकृति अर्थात् बन्धन का त्याग करने के लिये भस्म के द्वारा स्नान किया जाता है ॥२६॥

**ब्रह्माद्या विबुधाः सर्वे मुनयो नारदादयः।**
**योगिनः सनकाद्याश्च बाणाद्या दानवा अपि।।२७।।**

**भस्मस्नानयुताः सर्वे शिवभक्तिपरायणाः।**
**निर्मुक्तदोषकलिला नित्यशुद्धा भवन्ति हि।।२८।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि देवता, नारद आदि मुनिगण, सनक आदि योगी, बाणा आदि राक्षस ये सब भस्मस्नान से युक्त और शिव भक्ति में संलग्न होकर दोषरूपी कीचड (अथवा दोषसमूह) से मुक्त हुए और नित्य शुद्ध हो गये ॥२७-२८॥

**नमःशिवायेति भस्म कृत्वा सप्ताभिमन्त्रितम्।**
**उद्धूलयेत्तेन देहं त्रिपुण्ड्रं चापि धारयेत्।।२९।।**

**भावार्थ** : 'ॐ नमः शिवाय' इस मन्त्र से भस्म को सात बार अभिमन्त्रित करे। पुनः उसका शरीर पर उद्धूलन (=उड़ाना) साथ ही त्रिपुण्ड्र भी धारण करे ॥२९॥

**सर्वाङ्गोद्धूलनं चापि न समानं त्रिपुण्ड्रकैः।**
**तस्मात् त्रिपुण्ड्रमेवैकं लिखेदुद्धूलनं विना।।३०।।**

**भावार्थ** : समस्त शरीर को भस्म से उद्धूलित करना भी त्रिपुण्ड्र के बराबर नहीं होता। इस कारण (यदि इच्छा न हो तो) उद्धूलन के बिना भी केवल त्रिपुण्ड्र धारण करना चाहिये ॥३०॥

**त्रिपुण्ड्रं धारयेन्नित्यं भस्मना सलिलेन च।**
**स्थानेषु पञ्चदशसु शरीरे साधकोत्तमः।।३१।।**

**भावार्थ** : उत्तम कोटि के साधक को चाहिये कि प्रतिदिन भस्म और पानी मिलाकर शरीर में पन्द्रह स्थानों में त्रिपुण्ड्र धारण करे ॥३१॥

**उत्तमाङ्गे ललाटे च श्रवणद्वितये तथा।**
**गले भुजद्वये चैव हृदि नाभौ च पृष्ठके।।३२।।**

**बाहुयुग्मे ककुद्देशे मणिबन्धद्वये तथा।**
**त्रिपुण्ड्रं भस्मना धार्यं मूलमन्त्रेण साधकैः।।३३।।**

**भावार्थ** : उत्तम साधक लोग मूलमन्त्र का उच्चारण करते हुए शिर, ललाट, दोनों कान, गला, दोनों भुजाओं, हृदय, नाभि, पीठ, दोनों बाहु, ककुद (= कन्धों का मध्य भाग), दोनों मणिबन्धों में भस्म के द्वारा त्रिपुण्ड्र धारण करें ॥३२-३३॥

**वामहस्ततले भस्म क्षिप्त्वाच्छाद्यान्यपाणिना।**
**अग्निरित्यादिमन्त्रेण स्पृशन् वाराभिमन्त्र्य च।।३४।।**

**त्रिपुण्ड्रमुक्तस्थानेषु दध्यात् सजलभस्मना।**
**शिवं शिवङ्करं शान्तं स प्राप्नोति न संशयः।।३५।।**

**भावार्थ** : जो भक्त इसके बाद पुनः बाँयें हाथ के तल पर भस्म रखकर दायें हाथ से उसे ढंककर 'अग्निरिति भस्म.......' मन्त्र से जल द्वारा अभिमन्त्रित कर (शरीर के) उक्त स्थानों में जलसहित भस्म से त्रिपुण्ड्र का जो धारण करता है वह शान्त शिव शङ्कर को प्राप्त करता है इसमें सन्देह नहीं ॥३४-३५॥

**मध्याङ्गुलित्रयेणैव स्वदक्षिणकरस्य तु।**
**षडङ्गुलायतं मानमपि वाऽलिकमानकम्।।३६।।**

**नेत्रयुग्मप्रमाणेन फाले दध्यात् त्रिपुण्ड्रकम्।**

**भावार्थ** : अपने दायें हाथ की तर्जनी मध्यमा अनामिका इन तीन अंगुलियों से छह अंगुल लम्बा अथवा मस्तक जितना लम्बा त्रिपुण्ड्र मस्तक पर लगाना चाहिये ॥३६॥

**मध्यमाऽनामिकाङ्गुष्ठैरनुलोमविलोमतः ।।३७।।**

**धारयेद्यस्त्रिपुण्ड्राङ्कं स रुद्रो नात्र संशयः।**

**भावार्थ** : जो मनुष्य मध्यमा अनामिका और अंगुठा से अनुलोम विलोम विधि से उल्टे सीधे त्रिपुण्ड्र का धारण करता है वह रुद्र हो जाता है। इसमें सन्देह नहीं ॥३७॥

**ऋजु श्वेतमनुव्याप्तं स्निग्धं श्रोत्रप्रमाणकम्।।३८।।**

**एवं सल्लक्षणोपेतं त्रिपुण्ड्रं सर्वसिद्धिदम्।**

**भावार्थ** : सरल श्वेत परस्पर सटा हुआ चिकना तथा कान तक खिंचा हुआ इस प्रकार उत्तम लक्षणों से युक्त त्रिपुण्ड्र सर्वसिद्धदायक होता है ॥३८॥

**प्रातःकाले च मध्याह्ने सायाह्ने च त्रिपुण्ड्रकम्।।३९।।**

कदाचिद्भस्मना कुर्यात् स रुद्रो नात्र संशयः।
एवंविधं विभूत्या च कुरुते यस्त्रिपुण्ड्रकम्।।
स रौद्रधर्मसंयुक्तस्त्रयीमय इति श्रुतिः।।४०।।

**भावार्थ** : प्रात:काल मध्याह्न और सायंकाल में किसी भी समय कम से कम एक बार भस्म से (स्नान करने वाला अथवा त्रिपुण्ड्र लगाने वाला पुरुष) रुद्र हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं। इस प्रकार से जो भस्म से त्रिपुण्ड्र लगाता है वह रुद्रधर्म से युक्त तथा वेद स्वरूप हो जाता है— ऐसा श्रुति कहती है ।।३९-४०।।

ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च देवाः शक्रपुरोगमाः।
त्रिपुण्ड्रं धारयन्त्येव भस्मना परिकल्पितम्।।४१।।

वसिष्ठाद्या महाभागा मुनयः श्रुतिकोविदाः।
धारयन्ति सदाकालं त्रिपुण्ड्रं भस्मना कृतम्।।४२।।

**भावार्थ** : ब्रह्मा, विष्णू, रुद्र, इंद्र आदि देवतागण भस्म से बनाये गये त्रिपुण्ड्र को धारण करते ही है। वेदशास्त्रपारंगत वशिष्ठ आदि विद्वान् भस्म से बनाये गये त्रिपुण्ड्र को सदाकाल धारण करते हैं ।।४१-४२।।

शैवागमेषु वेदेषु पुराणेष्वखिलेषु च।
स्मृतीतिहासकल्पेषु विहितं भस्मपुण्ड्रकम्।।
धारणीयं समस्तानां शैवानां च विशेषतः।।४३।।

**भावार्थ** : शैवागम वेद समस्त पुराण स्मृति इतिहास तथा कल्पग्रन्थों में भस्मपुण्ड्र का विधान (वर्णित) है। इसे सब लोगों को विशेष रूप से शैवों (शिवभक्तों) को धारण करना चाहिये ।।४३।।

नास्तिको भिन्नमर्यादो दुराचारपरायणः।
भस्मत्रिपुण्ड्रधारी चेन्मुच्यते सर्वकिल्बिषैः।।४४।।

**भावार्थ** : नास्तिक, शास्त्रीय नियमों का उल्लङ्घन करने वाला, दुराचारी भी यदि भस्मत्रिपुण्ड्र का धारण करने वाला है तो समस्त पापों से मुक्त हो जाता है ।।४४।।

**रुद्राक्षधारणस्थल - (७)**

भस्मना विहितस्नानस्त्रिपुण्ड्राङ्कितमस्तकः।
शिवार्चनपरो नित्यं रुद्राक्षमपि धारयेत्।।४५।।

**भावार्थ : रुद्राक्षधारणस्थल वर्णन—** जिसने भस्म से स्नान किया हो, मस्तक पर त्रिपुण्ड्र धारण किया हो तथा प्रतिदिन शिव की पूजा करता हो उसे रुद्राक्ष भी धारण करना चाहिये ।।४५।।

**रुद्राक्षधारणादेव मुच्यन्ते सर्वपातकैः।**
**दुष्टचित्ता दुराचारा दुष्प्रज्ञा अपि मानवाः।।४६।।**

**भावार्थ :** दूषित मन वाले, दुराचारी, भ्रष्टबुद्धि मनुष्य भी केवल रुद्राक्षधारण से समस्त पापों से मुक्त हो जाता है ।।४६।।

**पुरा त्रिपुरसंहारे त्रिनेत्रो जगतां पतिः।।**
**उदपश्यत् पुरां योगमुन्मीलितविलोचनः।।४७।।**

**निपेतुस्तस्य नेत्रेभ्यो बहवो जलबिन्दवः।**
**तेभ्यो जाता हि रुद्राक्षा रुद्राक्षा इति कीर्तिताः।।४८।।**

**भावार्थ :** प्राचीन काल में विश्व के स्वामी भगवान् शंकर ने त्रिपुरसंहार के समय आँख खोलकर यौगिक दृष्टि (=शाम्भवी मुद्रा) से (चिरकाल तक) उनके योग को देखा तो उनके नेत्रों से जो अश्रु (धरती पर) गिरे वे ही रुद्राक्ष बन गये। (और रुद्र की आँखों से उत्पन्न होने के कारण ये संसार में) 'रुद्राक्ष' नाम से प्रसिद्ध हुये ।।४७-४८।।

**रुद्रनेत्रसमुन्पन्ना रुद्राक्षा लोकपावनाः।**
**अष्टत्रिंशत्प्रभेदेन भवन्त्युत्पत्तिभेदतः।।४९।।**

**भावार्थ :** रुद्र के नेत्रों से उत्पन्न तथा लोकपावन ये रुद्राक्ष उत्पत्ति के भेद से अँड़तीस प्रकार के होते हैं ।।४९।।

**नेत्रात्सूर्यात्मनः शम्भोः कपिला द्वादशोदिताः।**
**श्वेताः षोडशसञ्जाताः सोमरूपाद्विलोचनात्।।५०।।**

**कृष्णा दशविधा जाता वह्निरूपाद्विलोचनात्।**
**एवमुत्पत्तिभेदेन रुद्राक्षा बहुधा स्मृताः।।५१।।**

**भावार्थ :** शिव के सूर्यात्मक नेत्र से बारह कपिल वर्ण के (रुद्राक्ष) उत्पन्न कहे गये हैं। चन्द्ररूप नेत्र से श्वेत वर्ण के सोलह रुद्राक्ष हुए। वह्निरूप नेत्र से दश[१] प्रकार के कृष्ण वर्ण के रुद्राक्ष उत्पन्न हुए। इस प्रकार उत्पत्ति भेद से रुद्राक्ष अनेक (१२+१६+१०=३८) प्रकार के हैं ।।५०-५१।।

---

१. अग्नि की दस कलायें हैं । धूम्रार्चिष आदि उन कलाओं के रङ्ग काले हैं, अतः दस प्रकार के कृष्णवर्ण वाले रुद्राक्षों का जन्म हुआ ।

अच्छिद्रं कनकप्रख्यमनन्यधृतमुत्तमम्।
रुद्राक्षं धारयेत् प्राज्ञः शिवपूजापरायणः।।५२।।

**भावार्थ** : छिद्र रहित अर्थात् जिसे कीड़े न खाये हों ऐसा, सोने के रङ्ग वाला तथा जिसका किसी ने धारण न किया हो वह रुद्राक्ष उत्तम होता है। शिवपूजा में परायण बुद्धिमान् को ऐसे रुद्राक्ष का धारण करना चाहिये ॥५२॥

यथास्थानं यथावक्त्रं यथायोगं यथाविधि।
रुद्राक्षधारणं वक्ष्ये रुद्रसायुज्यसिद्धये।।५३।।

**भावार्थ** : (अब मैं) शिवसायुज्य[१] के लिये यथा स्थान मुख शास्त्र और विधान की दृष्टि से रुद्राक्षधारण को कहूँगा ॥५३॥

शिखायामेकमेकास्यं रुद्राक्षं धारयेद् बुधः।
द्वित्रिद्वादशवक्त्राणि शिरसि त्रीणि धारयेत् ।।५४।।

षट्त्रिंशद्धारयेन्मूर्ध्नि नित्यमेकादशानान्।
दशसप्तपञ्चवक्त्रान् षट् षट् कर्णद्वये वहेत्।।५५।।

षडष्टवदनान् कण्ठे द्वात्रिंशद्धारयेत् सदा।
पञ्चाशद्धारयेद् विद्वान् चतुर्वक्त्राणि वक्षसि।।५६।।

त्रयोदशमुखान् बाह्वोर्धरेत् षोडश षोडश।
प्रत्येकं द्वादश वहेन्नवास्यान् मणिबन्धयोः।।५७।।

चतुर्दशमुखं यज्ञसूत्रमष्टोत्तरं शतम्।
धारयेत् सर्वकालं तु रुद्राक्षं शिवपूजकः।।५८।।

**भावार्थ** : विद्वान् एक एकमुखी रुद्राक्ष का शिखा में धारण करे। दो तीन और बारह मुखी इन तीन प्रकार के रुद्राक्षों का शिर पर धारण करे। एकादशमुखी छत्तीस रुद्राक्ष मस्तक पर तथा दश सात और पाँच मुखों वाले रुद्राक्षों का छह-छह की संख्या में दोनों कानों में धारण करे। षट् और अष्टमुखी रुद्राक्षों को बत्तीस की संख्या में कण्ठ में धारण करे। चारमुखी पचास रुद्राक्षों का विद्वान् वक्षःस्थल पर धारण करे। तरेह मुखों वाले सोहल-सोलह रुद्राक्ष दोनों भुजाओं में धारण करे।

---

१. मुक्ति के चार भेद शास्त्रों में वर्णित हैं— सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य । इनमें सायुज्य मुक्ति सर्वोत्कृष्ट है ।

नवमुखी रुद्राक्षों का बारह-बारह दोनों मणिबन्ध (=कलाइयों) में रखे। चौदहमुखी एक सौ आठ रुद्राक्षों का शिवार्चक सब समय यज्ञोपवीत के रूप में धारण करे ॥५४-५८॥

**एवं रुद्राक्षधारी यः सर्वकाले तु वर्तते।**
**तस्य पापकथा नास्ति मूढस्यापि न संशयः॥५९॥**

**भावार्थ** : इस प्रकार जो सब समय रुद्राक्ष धारण करता है ऐसे मूर्ख (=शास्त्रानभिज्ञ अत एव निरंकुशाचारी) को भी पाप नहीं लगता ॥५९॥

**ब्रह्महा मद्यपायी च स्वर्णहृद् गुरुतल्पगः।**
**मातृहा पितृहा चैव भ्रूणहा कृतघातकः॥**
**रुद्राक्षधारणादेव मुच्यते सर्वपातकैः॥६०॥**

**भावार्थ** : ब्रह्मघाती, मद्यपायी, स्वर्णचोर, गुरुपत्नी के साथ समागम करने वाला, माता-पिता का हत्यारा, भ्रूणहा, कृतघ्न भी रुद्राक्षधारण के कारण सब पापों से मुक्त हो जाता है ॥६०॥

**दर्शनात् स्पर्शनाच्चैव स्मरणादपि पूजनात्।**
**रुद्राक्षधारणाल्लोके मुच्यन्ते पातकैर्जनाः॥६१॥**

**भावार्थ** : (रुद्राक्ष के) दर्शन-स्पर्शन-स्मरण-पूजन तथा उसके धारण से लोग पापों से मुक्त हो जाते हैं ॥६१॥

**ब्राह्मणो वान्त्यजो वापि मूर्खो वा पण्डितोऽपि वा।**
**रुद्राक्षधारणादेव मुच्यते सर्वपातकैः॥६२॥**

**भावार्थ** : ब्राह्मण हो या अन्त्यज, मूर्ख हो अथवा पण्डित केवल रुद्राक्षधारण से सब पापों से मुक्त हो जाता है अर्थात् सम्पूर्ण मानव जाति रुद्राक्ष धारण की अधिकारिणी है ॥६२॥

**गवां कोटिप्रदानस्य यत्फलं भुवि लभ्यते।**
**तत्फलं लभते मर्त्यो नित्यं रुद्राक्षधारणात्॥६३॥**

**भावार्थ** : पृथ्वी पर एक करोड़ गाय देने से जो फल प्राप्त होता है मनुष्य रुद्राक्ष के नित्य धारण से उस फल को प्राप्त करता है ॥६३॥

**मृत्युकाले च रुद्राक्षं निष्पीड्य सह वारिणा।**
**यः पिबेच्चिन्तयन् रुद्रं रुद्रलोकं स गच्छति॥६४॥**

**भावार्थ** : मृत्यु के समय रुद्राक्ष को पानी में पीस कर जो रुद्र का ध्यान करता हुआ उसको पीता है वह रुद्रलोक को प्राप्त होता है ।।६४।।

**भस्मोद्धूलितसर्वाङ्गा धृतरुद्राक्षमालिका: ।।६५।।**
**ये भवन्ति महात्मानस्ते रुद्रा नात्र संशय: ।।६५।।**

**भावार्थ** : जो लोग सारे शरीर में भस्म रमाये एवं रुद्राक्ष की माला धारण किये रहते हैं वे महात्मा रुद्र ही हैं इसमें संशय नहीं।।६५।।

**नित्यानि काम्यानि निमित्तजानि**
**कर्माणि सर्वाणि सदापि कुर्वन्।**
**यो भस्मरुद्राक्षधरो यदि स्याद्**
**द्विजो न तस्यास्ति फलोपपत्ति: ।।६६।।**

**भावार्थ** : नित्य काम्य और नैमित्तिक समस्त कर्मों को सदा करता हुआ भी जो द्विज भस्म तथा रुद्राक्ष धारण करने वाला होता है उसको (उसके) कर्मों का फल नहीं भोगना पड़ता (अर्थात् वह मुक्त हो जाता है) ।।६६।।

**सर्वेषु वर्णाश्रमसंगतेषु**
**नित्यं सदाचारपरायणेषु।**
**श्रुतिस्मृतिभ्यामिह चोद्यमानो**
**विभूतिरुद्राक्षधर: समान: ।।६७।।**

**भावार्थ** : समस्त वर्णाश्रम वालों तथा नित्य सदाचार में लगे हुए लोगों के मध्य भस्म एवं रुद्राक्ष धारण करने वाला श्रुति और स्मृति के द्वारा समान रूप से आदरणीय होता है ।।६७।।

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ भक्तस्थले भस्मरुद्राक्षधारणस्थलप्रसङ्गो नाम सप्तमः परिच्छेदः।***

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के भस्मरुद्राक्षधारणस्थल नामक सप्तम परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदिकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।७।।**

OOO

# अष्टमः परिच्छेदः

## पञ्चाक्षरीजपस्थल - (८)

धृतश्रीभूतिरुद्राक्षः प्रयतो लिङ्गधारकः।
जपेत्पञ्चाक्षरीविद्यां शिवतत्त्वप्रबोधिनीम्।।१।।

**भावार्थ : पञ्चाक्षरजप स्थलवर्णन**— विभूति और रुद्राक्ष धारण करने वाला, पवित्र तथा लिङ्ग का धारक मनुष्य शिवतत्त्व का ज्ञान कराने वाली पञ्चाक्षरी विद्या (= पञ्चाक्षर मन्त्र = 'ॐ नमः शिवाय') का जप करे ।।१।।

शिवतत्त्वात् परं नास्ति यथा तत्त्वान्तरं महत्।
तथा पञ्चाक्षरीमन्त्रान्नास्ति मन्त्रान्तरं महत्।।२।।

**भावार्थ :** जिस प्रकार शिव तत्त्व से बढ़कर कोई अन्य तत्त्व नहीं है। उसी प्रकार पञ्चाक्षर मन्त्र से बढ़कर कोई दूसरा मन्त्र नहीं है ।।२।।

ज्ञाते पञ्चाक्षरीमन्त्रे किं वा मन्त्रान्तरैः फलम्।
ज्ञाते शिवे जगन्मूले किं फलं देवतान्तरैः।।३।।

**भावार्थ :** पञ्चाक्षर मन्त्र का ज्ञान होने पर अन्य मन्त्रों से क्या लाभ? संसार के कारणभूत शिव का ज्ञान होने पर अन्य देवताओं के ज्ञान का क्या फल (अर्थात् कुछ नहीं) ।।३।।

सप्तकोटिषु मन्त्रेषु मन्त्रः पञ्चाक्षरो महान्।
ब्रह्मविष्ण्वादिदेवेषु यथा शम्भुर्महत्तरः।।४।।

**भावार्थ :** सात करोड़ मन्त्रों में यह पञ्चाक्षर मन्त्र उसी प्रकार महान् है जैसे ब्रह्मा विष्णु आदि देवताओं में शिव महान् हैं ।।४।।

अशेषजगतां हेतुः परमात्मा महेश्वरः।
तस्य वाचकमन्त्रोऽयं सर्वमन्त्रैककारणम्।।५।।

**भावार्थ :** सम्पूर्ण विश्व का कारण परमात्मा शिव है उनका वाचक यह मन्त्र समस्त मन्त्रों का एकमात्र हेतु है ।।५।।

**तस्याभिधानमन्त्रोऽयमभिधेयश्च स स्मृतः।**
**अभिधानाभिधेयत्वान्मन्त्रात् सिद्धः परः शिवः।।६।।**

**भावार्थ** : यह मन्त्र उनका वाचक है। वह इस (मन्त्र) के वाच्य कहे गये हैं। वाचक वाच्य सम्बन्ध होने से मन्त्र से परमशिव की सिद्धि होती है ।।६।।

**विशेष** : परात्रीशिका के अनुसार पृथिवी से लेकर पुरुष तक पचीस तत्त्व 'क' से 'म' तक के पचीस अक्षरों से उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार आदिक्षान्त वर्ण सृष्टि के कारण हैं। इस प्रकार यह सृष्टि वर्णों से उत्पन्न होती है। आचार्य का कथन है कि 'शिवाय' में शकार पञ्चब्रह्म के वकार माया तत्त्व का वाचक है। इसी प्रकार 'शिवाय' शब्द सम्पूर्ण सृष्टि का वाचक है।

**नमःशब्दं वदेत्पूर्वं शिवायेति ततः परम्।**
**मन्त्रः पञ्चाक्षरो ह्येष सर्वश्रुतिशिरोगतः।।७।।**

**भावार्थ** : पहले 'नमः' शब्द कहना चाहिये। उसके बाद 'शिव' यह पञ्चाक्षर मन्त्र है जो समस्त वेदों का शिर है ।।७।।

**आदितः परिशुद्धत्वान्मलत्रयवियोगतः।**
**शिव इत्युच्यते शम्भुश्चिदानन्दघनः प्रभुः।।८।।**

**भावार्थ** : चिदानन्दघन भगवान् शिव प्रारम्भ से ही शुद्ध तथा (आणव, मायीय, कार्म नामक) तीन मलों से रहित होने के कारण शिव कहे हाते हैं ।।८।।

**आस्पदत्वादशेषाणां मङ्गलानां विशेषतः।**
**शिवशब्दाभिधेयो हि देवदेवस्त्रियम्बकः।।९।।**

**भावार्थ** : विशेष रूप से सब मङ्गलों का स्थान होने के कारण यह देवाधिदेव भगवान् त्र्यम्बक शिव शब्द के वाच्य हैं ।।९।।

**शिव इत्यक्षरद्वन्द्वं परब्रह्मप्रकाशकम्।**
**मुख्यवृत्त्या तदन्येषां शब्दानां गुणवृत्तयः।।१०।।**

**भावार्थ** : 'शिव' यह दो अक्षरों का समुच्चय मुख्य वृत्ति अर्थात् अभिधा के द्वारा परब्रह्म का प्रकाशक है। उसमें अन्य शब्दों का वह लक्षणा के द्वारा वाच्य होता है ।।१०।।

**तस्मान्मुख्यतरं नाम शिव इत्यक्षरद्वयम्।**
**सच्चिदानन्दरूपस्य शम्भोरमिततेजसः।।११।।**

**भावार्थ** : इस कारण 'शिव' यह दो अक्षर सच्चिदानन्दरूप असीम तेजस्वी शम्भु का मुख्यतर नाम है ॥११॥

**एतन्नामावलम्बेन मन्त्रः पञ्चाक्षरः स्मृतः।**
**यस्मादतः सदा जप्यो मोक्षकाङ्क्षिभिरादरात्।।१२।।**

**यथाऽनादिर्महादेवः सिद्धः संसारमोचकः।**
**तथा पञ्चाक्षरो मन्त्रः संसारक्षयकारकः।।१३।।**

**भावार्थ** : इस नाम का अवलम्बन करने के कारण उक्त मन्त्र 'पञ्चाक्षर' कहा गया है। इसलिये मोक्षार्थी जनों के द्वारा इसका आदर के साथ जप किया जाना चाहिये। जिस प्रकार अनादि महादेव संसार के मोचक के रूप में सिद्ध (=प्रसिद्ध) हैं उसी प्रकार यह पञ्चाक्षर मन्त्र भी संसार का नाश करने वाला है ॥१२-१३॥

**पञ्चभूतानि सर्वाणि पञ्चतन्मात्रकाणि च।**
**ज्ञानेन्द्रियाणि पञ्चापि पञ्चकर्मेन्द्रियाणि च।।१४।।**

**पञ्चब्रह्माणि पञ्चापि कृत्यानि सह कारणैः।**
**बोध्यानि पञ्चभिर्वर्णैः पञ्चाक्षरमहामनोः।।१५।।**

**भावार्थ** : इस पञ्चाक्षर महामन्त्र से पञ्चमहाभूत, पाँच तन्मात्रायें, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पञ्च ब्रह्म (=ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव पञ्चसादाख्य—सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान) तथा इन पञ्च कारणों के साथ पञ्चकृत्य (=सृष्टि, स्थिति, संकार, निग्रह और अनुग्रह) समझे जाने चाहिये ॥१४-१५॥

**पञ्चधा पञ्चधा यानि प्रसिद्धानि विशेषतः।**
**तानि सर्वाणि वस्तूनि पञ्चाक्षरमयानि हि।।१६।।**

**भावार्थ** : विशेष रूप से पाँच-पाँच करके जितनी वस्तुयें प्रसिद्ध हैं वे सब पञ्चाक्षरमय हैं ॥१६॥

**ओंकारपूर्वो मन्त्रोऽयं पञ्चाक्षरमयः परः।**
**शैवागमेषु वेदेषु षडक्षर इति स्मृतः।।१७।।**

**भावार्थ** : पाँच अक्षरों वाला यह उत्कृष्ट मन्त्र पहले ओंकार जुड़ने से शैवागमों और वेदों में षडक्षर (=छह अक्षरों वाला) कहा गया है ॥१७॥

**मन्त्रस्यास्यादिभूतेन प्रणवेन महामनोः।**
**प्रबोध्यते महादेवः केवलश्चित्सुखात्मकः।।१८।।**

**भावार्थ** : इस महामन्त्र के पहला जो प्रणव है उससे केवल चिदानन्द महादेव का प्रबोधन होता है ॥१८॥

**प्रणवेनैकवर्णेन परब्रह्म प्रकाश्यते।**
**अद्वितीयं परानन्दं शिवाख्यं निष्प्रपञ्चकम्॥१९॥**

**भावार्थ** : एक वर्ण वाले प्रणव से अद्वितीय परानन्दस्वरूप प्रपञ्चरहित शिव नामक परब्रह्म प्रकाशित होता है ॥१९॥

**परमात्ममनुर्ज्ञेयः सोऽहंरूपः सनातनः।**
**जायते हंसयोर्लोपादोमित्येकाक्षरो मनुः॥२०॥**

**भावार्थ** : 'सोऽहम्' को (सनातन) परमात्मा का सनातन मन्त्र जानना चाहिये। 'सोऽहम्' में से 'ह' और 'स' का लोप होने से ओऽम् बचता है। यह एक अक्षर वाला मन्त्र है ॥२०॥

**विशेष :** 'सोऽहम्' में हकार सूर्यबीज होने से वेदक है तथा सकार चन्द्रबीज होने से वेद्य है। सकार और हकार अर्थात् वेद्य और वेदक के हट जाने से प्रकाशमात्र अवशिष्ट रहता है। यही ओऽम् निष्प्रपञ्च ब्रह्मा का प्रतीक है।

**प्रणवेनैव मन्त्रेण बोध्यते निष्कलः शिवः।**
**पञ्चाक्षरेण मन्त्रेण पञ्चब्रह्मतनुस्तथा॥२१॥**

**निष्कलः संविदाकारः सकलो विश्वमूर्तितः।**
**उभयात्मा शिवो मन्त्रे षडक्षरमये स्थितः॥२२॥**

**भावार्थ** : प्रणव मन्त्र से केवल निष्कल शिव का ज्ञान होता है। पञ्चाक्षर मन्त्र से पञ्च ब्रह्मात्मक शरीर रूपी शिव का ज्ञान होता है ॥२१-२२॥

**विशेष :** प्रणव को उपनिषदों में सप्तपञ्च ब्रह्म क़हा गया है किन्तु वास्तविकता यह है कि इसमें जो प्रपञ्च है वह सूक्ष्मतम है। अतः इसको निष्कल भी कही जा सकती है। प्रणव बीज स्वरूप है और पञ्चाक्षरी विद्या उसका वृक्ष।

जहाँ तक षडक्षर मन्त्र का प्रश्न है उसमें संविदाकार निष्कल तथा विश्वमूर्त्ति सकल दोनों प्रकार शिवरूप इसमें स्थित है॥२१-२२॥

**मूलं विद्या शिवः शैवं सूत्रं पञ्चाक्षरस्तथा।**
**एतानि नामधेयानि कीर्तितानि महामनोः॥२३॥**

**भावार्थ** : इस महामन्त्र के मूल विद्या शिव शैवसूत्र और पञ्चाक्षर ये पाँच नाम कहे गये हैं ॥२३॥

पञ्चाक्षरीमिमां विद्यां प्रणवेन षडक्षरीम्।
जपेत् समाहितो भूत्वा शिवपूजापरायणः।।२४।।

**भावार्थ** : शिवपूजा में लगा हुआ मनुष्य प्रणव के साथ अर्थात् प्रणव को जोड़कर छह अक्षरों वाले इस पञ्चाक्षरी विद्या का जप समाहित चित्त होकर करे ॥२४॥

प्राणायामत्रयं कृत्वा प्राङ्मुखेदङ्मुखोऽपि वा।
चिन्तयन् हृदयाम्भोजे देवदेवं त्रियम्बकम्।।२५।।

सर्वालङ्कारसंयुक्तं साम्बं चन्द्रार्धशेखरम्।
जपेदेतां महाविद्यां शिवरूपामनन्यधीः।।२६।।

**भावार्थ** : पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख बैठकर तीन प्राणायाम करने के बाद साधक अपने हृदयकमल में पहले सर्वालङ्कारयुक्त पार्वतीसहित तीन नेत्र वाले भगवान् चन्द्रचूड का ध्यान करे। उसके बाद एकाग्रचित्त होकर इस शिवरूपा महाविद्या का जप करे ॥२५-२६॥

जपस्तु त्रिविधः प्रोक्तो वाचिकोपांशुमानसः।
श्रूयते यस्तु पार्श्वस्थैर्यथावर्णसमन्वयः।।२७।।

वाचिकः स तु विज्ञेयः सर्वपापप्रभञ्जनः।
ईषत्स्पृष्ट्वाधरपुटं यो मन्दमभिधीयते।।२८।।

पार्श्वस्थैसश्रुतः सोऽयमुपांशुः परिकीर्तितः।
अस्पृष्ट्वाधरमस्पन्दि जिह्वाग्रं योऽन्तरात्मना।।
भाव्यते वर्णरूपेण स मानस इति स्मृतः।।२९।।

**भावार्थ** : जप तीन प्रकार का बतलाया गया है— वाचिक, उपांशु और मानस। जो पास में बैठे हुए लोगों के द्वारा वर्णक्रमानुसार सुना जा सके, समस्त पापों के नाशक उस प्रकार के जप को वाचिक जप समझना चाहिये। दोनों ओठों को छूते हुए जो धीमे-धीमे कहा जाता है तथा पास के लोग जिसको नहीं सुन पाते, वह उपांशु जप कहलाता है। जिसमें दोनों होठ नहीं स्पृष्ट होते मुख के अन्दर जिह्वा भी नहीं हिलती तथा जिसकी वर्णरूप में अन्दर-अन्दर भावना की जाती है, वह मानस जप कहा गया है ॥२७-२९॥

यावन्तः कर्मयज्ञाद्या व्रतदानतपांसि च।
सर्वे ते जपयज्ञस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम्।।३०।।

**भावार्थ** : जितने कर्मयज्ञ आदि हैं, जितने व्रत दान और तप रूप यज्ञ हैं वे सब जप यज्ञ की सोलहवीं कला के भी बराबर नहीं है ॥३०॥

माहात्म्यं वाचिकस्यैतज्जपयज्ञस्य कीर्तितम्।
तस्माच्छतगुणोपांशुः साहस्रो मानसः स्मृतः।।३१।।

**भावार्थ** : यह माहात्म्य वाचिक जप यज्ञ का बतलाया गया है। उससे सौ गुना उत्कृष्ट उपांशु तथा हजार गुना उत्कृष्ट मानस जप माना (कहा) गया है ॥३१॥

वाचिकात् तदुपांशोश्च जपादस्य महामनोः।
मानसो हि जपः श्रेष्ठो घोरसंसारनाशकः।।३२।।

**भावार्थ** : इस महामन्त्र के वाचिक तथा उपांशु की अपेक्षा मानस जप श्रेष्ठ है वह भयानक संसार का नाश करने वाला है ॥३२॥

एतेष्वेतेन विधिना यथाभावं यथाक्रमम्।
जपेत् पञ्चाक्षरीमेतां विद्यां पाशविमुक्तये।।३३।।

**भावार्थ** : इन तीनों प्रकारों में से किसी भी प्रकार से भक्ति भावना के साथ बतलाये गये क्रम से भवपाश से मुक्ति पाने के लिये इस पञ्चाक्षर मन्त्र का जप करना चाहिये ॥३३॥

अनेन मूलमन्त्रेण शिवलिङ्गं प्रपूजयेत्।
नित्यं नियमसम्पन्नः प्रयतात्मा शिवात्मकः।।३४।।

**भावार्थ** : शिव के भक्त को चाहिये कि वह विशुद्ध चित्त वाला होकर नियमानुसार इस मूलमन्त्र से शिवलिङ्ग का नित्य पूजन करे ॥३४॥

भक्त्या पञ्चाक्षरेणैव यः शिवं सकृदर्चयेत्।
सोऽपि गच्छेच्छिवस्थानं मन्त्रस्यास्यैव गौरवात्।।३५।।

**भावार्थ** : जो इस पञ्चाक्षर मन्त्र से भक्तिपूर्वक शिव की एक बार पूजा करता है वह भी इस मन्त्र की महिमा से शिवस्थान को जाता है ॥३५॥

अब्भक्षा वायुभक्षाश्च ये चान्ये व्रतकर्शिताः।
तेषामेतैर्व्रतैर्नास्ति शिवलोकसमागमः।।३६।।

**भावार्थ** : जो लोग केवल जल पीकर या वायु का सेवन कर व्रत करते हैं अथवा अन्य प्रकार के व्रत करने वाले हैं उनको इन व्रतों से शिवलोक की प्राप्ति नहीं होती ॥३६॥

तस्मात्तपांसि यज्ञाश्च व्रतानि नियमास्तथा।
पञ्चाक्षरार्चनस्यैते कोट्यंशेनापि नो समाः।।३७।।

**भावार्थ** : इस कारण तपस्या यज्ञ नियम और व्रत ये सब पञ्चाक्षर मन्त्र के (द्वारा शिव का) पूजन एवं जप के करोड़वें भाग के बराबर नहीं है ॥३७॥

**अशुद्धो वा विशुद्धो वा सकृत् पञ्चाक्षरेण यः।**
**पूजयेत् पतितो वापि मुच्यते नात्र संशयः॥३८॥**

**भावार्थ** : अशुद्ध हो या विशुद्ध (अर्थात् जन्म से अशुद्ध हो अथवा बाद में अशुद्ध हो गया हो) अथवा पतित हो, एक बार पञ्चाक्षर से जो (शिव) की अर्चना करता है वह मुक्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं ॥३८॥

**सकृदुच्चारमात्रेण पञ्चाक्षरमहामनोः।**
**सर्वेषामपि जन्तूनां सर्वपापक्षयो भवेत्॥३९॥**

**भावार्थ** : पञ्चाक्षर महामन्त्र का केवल एक बार उच्चारण करने से समस्त जीवों का पापक्षय हो जाता है ॥३९॥

**अन्येऽपि बहवो मन्त्रा विद्यन्ते सकलागमे।**
**भूयो भूयः समभ्यासात् पुरुषार्थप्रदायिनः॥४०॥**

**एष मन्त्रो महाशक्तिरीश्वरप्रतिपादकः।**
**सकृदुच्चारणादेव सर्वसिद्धिप्रदायकः॥४१॥**

**भावार्थ** : समस्त आगमों में अन्य भी बहुत से मन्त्र हैं, किन्तु वे बार-बार अभ्यास करने पर ही फल देते हैं। यह मन्त्र महाशक्तिसम्पन्न और ईश्वर का वाचक है। इसलिये एक बार उच्चारण से ही यह समस्त सिद्धियों को देता है ॥४०-४१॥

**पञ्चाक्षरीं समुच्चार्य पुष्पं लिङ्गे विनिक्षिपेत्।**
**यस्तस्य वाजपेयानां सहस्रफलमिष्यते॥४२॥**

**भावार्थ** : जो मनुष्य पञ्चाक्षर मन्त्र का उच्चारण करते हुए शिवलिङ्ग के ऊपर पुष्प चढ़ाता है उसे हजार वाजपेय यज्ञ का फल मिलता है ॥४२॥

**अग्निहोत्रं त्रयो वेदा यज्ञाश्च बहुदक्षिणाः।**
**पञ्चाक्षरजपस्यैते कोट्यंशेनापि नो समाः॥४३॥**

**भावार्थ** : अग्निहोत्र तीनों वेदों (का स्वाध्याय) बहुत दक्षिणा वाले यज्ञ से सब पञ्चाक्षर जप के करोड़वें भाग के भी बराबर नहीं है ॥४३॥

**पुरा सानन्दयोगीन्द्रः शिवज्ञानपरायणः।**
**पञ्चाक्षरं समुच्चार्य नारकानुदतारयत्॥४४॥**

**भावार्थ** : प्राचीन काल में शिवज्ञानपरायण सानन्द योगीन्द्र ने पञ्चाक्षर मन्त्र का उच्चारण कर अट्ठाईस करोड़ नरक वासियों का उद्धार किया ।।४४।।

**सिद्ध्या पञ्चाक्षरस्यास्य शतानन्दः पुरा मुनिः।**
**नरकं स्वर्गमकरोत् सङ्गिरस्यापि पापिनः।।४५।।**

**भावार्थ** : प्राचीन काल में शतानन्द नामक मुनि ने इस पञ्चाक्षर की सिद्धि के द्वारा सङ्गिर नामक पापी के नरक को स्वर्ग बना दिया ।।४५।।

**उपमन्युः पुरा योगी मन्त्रेणानेन सिद्धिमान्।**
**लब्धवान् परमेशनाच्छैवशास्त्रप्रवक्तृताम्।।४६।।**

**भावार्थ** : प्राचीन काल में उपमन्यु नामक योगी इस मन्त्र से सिद्धि को प्राप्त कर परमेश्वर से शैवशास्त्र की प्रवक्तृता को प्राप्त किये ।।४६।।

**वसिष्ठवामदेवाद्या मुनयो मुक्तकिल्बिषाः।**
**मन्त्रेणानेन संसिद्धा महातेजस्विनोऽभवन्।।४७।।**

**भावार्थ** : इस मन्त्र के द्वारा वशिष्ठ वामदेव आदि मुनि पापरहित होकर पूर्ण सिद्ध और महातेजस्वी हो गये ।।४७।।

**ब्रह्मादीनां च देवानां जगत्सृष्ट्यदिकर्मणि।**
**मन्त्रस्यास्यैव माहात्म्यात् सामर्थ्यमुपजायते।।४८।।**

**भावार्थ** : जगत् की सृष्टि आदि (=स्थिति और संहार) कार्यों में ब्रह्मा आदि (=विष्णु रुद्र) का सामर्थ्य इसी मन्त्र की महिमा से होता है ।।४८।।

**किमिह बहुभिरुक्तैर्मन्त्रमेवं महात्मा**
**प्रणवसहितमादौ यस्तु पञ्चाक्षराख्यम्।**
**जपति परमभक्त्या पूजयन् देवदेवं**
**स गतदुरितबन्धो मोक्षलक्ष्मीं प्रयाति।।४९।।**

**भावार्थ** : और अधिक कहने से क्या लाभ? जो महात्मा प्रणव युक्त इस पञ्चाक्षर नामक मन्त्र का परम भक्ति के साथ देवाधिदेव भगवान् शंकर की पूजा करता हुआ जप करता है वह पापरूपी बन्धन का नाश कर मोक्षरूपी ऐश्वर्य को प्राप्त करता है ।।४९।।

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां***
***शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये***

*श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ*
*भक्तस्थले पञ्चाक्षरजपस्थलप्रसङ्गो*
*नाम अष्टमः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के पञ्चाक्षरीजपप्रसङ्ग नामक अष्टम परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदिकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।८।।**

OOO

# नवम: परिच्छेद:

### भक्तमार्गक्रियास्थल - (९)

**भूतिरुद्राक्षसंयुक्तो लिङ्गधारी सदाशिव:।**
**पञ्चाक्षरजपोद्योगी शिवभक्त इति स्मृत:।।१।।**

**भावार्थ** : भस्म और रुद्राक्ष से संयुक्त लिङ्गधारी सदाशिव पञ्चाक्षर के जप में लगे रहते हैं। इस कारण वे शिवभक्त कहे गये है अथवा जो व्यक्ति सदा शिवपञ्चाक्षर जप का उद्यमी है वह शिवभक्त माना गया है ॥१॥

**श्रवणं कीर्तनं शम्भो: स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्।।२।।**

**एवं नवविधा भक्ति: प्रोक्ता देवेन शम्भुना।**
**दुर्लभा पापिनां लोके सुलभा पुण्यकर्मणाम्।।३।।**

**भावार्थ** : भगवान् शंकर (की कथा) का श्रवण, उनका स्मरण, उनके पैर की पूजा, अर्चना, वन्दना करना, अपने को उनका दास समझना, उनको अपना मित्र मानना तथा अपने को पूर्णतया उनके लिये समर्पित कर देना— इस प्रकार भगवान् शम्भु ने नव प्रकार की भक्ति का वर्णन किया है। (यह भक्ति) संसार में पापियों के लिये दुर्लभ और पुण्यकर्मा लोगों के लिये सुलभ है ॥२-३॥

**अधमे चोत्तमे वापि यत्र कुत्रचिदूर्जिता।**
**वर्तते शाङ्करी भक्ति: स भक्त इति गीयते।।४।।**

**भावार्थ** : अधम अथवा उत्तम जिस किसी भी (व्यक्ति) में शंकर की भक्ति तीव्र होती है वह भक्त कहा जाता है ॥४॥

**भक्ति: स्थिरीकृता यस्मिन् म्लेच्छे वा द्विजसत्तमे।**
**शम्भो: प्रिय: स विप्रश्च न प्रियो भक्तिवर्जित:।।५।।**

**भावार्थ** : जिस म्लेच्छ अथवा उत्तम ब्राह्मण में भक्ति स्थिर होती है। वह म्लेच्छ अथवा ब्राह्मण शिव का प्रिय होता है, जो भक्ति से रहित है, वह प्रिय नहीं है ॥५॥

**सा भक्तिर्द्विविधा ज्ञेया बाह्याभ्यन्तरभेदतः।**
**बाह्या स्थूलान्तरा सूक्ष्मा वीरमाहेश्वरादृता।।६।।**

**भावार्थ** : वह भक्ति बाह्य आभ्यन्तर भेद से दो प्रकार की जाननी चाहिये। स्थूल भक्ति बाह्य कही जाती है। सूक्ष्म भक्ति आभ्यन्तर कही जाती है। (यह सूक्ष्म भक्ति) अधिक आदरणीय होती है। (अथवा वीरमाहेश्वर के द्वारा आदर को प्राप्त भक्ति बाह्य और आभ्यन्तर भेद से दो प्रकार की है। बाह्य भक्ति स्थूल एवं आन्तर सूक्ष्म होती है ।।६।।

**सिंहासने शुद्धदेशे सुरम्ये रत्नचित्रिते।**
**शिवलिङ्गस्य पूजा या सा बाह्या भक्तिरुच्यते।।७।।**

**भावार्थ** : शुद्ध और रमणीय स्थान में रत्नजटित सिंहासन के ऊपर शिवलिङ्ग की जो पूजा की जाती है। वह बाह्य भक्ति कही जाती है ।।७।।

**लिङ्गे प्राणं समाधाय प्राणे लिङ्गं तु शाम्भवम्।**
**स्वस्थं मनस्तथा कृत्वा न किञ्चिच्चिन्तयेद् यदि।।८।।**

**साऽऽभ्यन्तरा भक्तिरिति प्रोच्यते शिवयोगिभिः।**
**सा यस्मिन् वर्तते तस्य जीवनं भ्रष्टबीजवत्।।९।।**

**भावार्थ** : लिङ्ग में प्राण और प्राण में लिङ्ग को समाहित कर मन को स्वस्थ रखते हुए साधक यदि (शिव के अतिरिक्त) किसी अन्य का ध्यान नहीं करता तो शिवयोगी जन उसे आभ्यन्तरा भक्ति कहते हैं। वह भक्ति जिसके अन्दर होती है उसका जीवन भूँजे हुए बीज के समान होता है (अर्थात् जैसे भुने हए बीज में अङ्कुरण नहीं होता उसी प्रकार उसका पुनर्जन्म नहीं होता) ।।८-९।।

**बहुनात्र किमुक्तेन गुह्यात् गुह्यतरा परा।**
**शिवभक्तिर्न सन्देहस्तया युक्तो विमुच्यते।।१०।।**

**भावार्थ** : इस विषय में बहुत कहने से क्या लाभ? शिवभक्ति परा तथा गुह्य से भी गुह्यतर है। उससे युक्त मनुष्य मुक्त हो जाता है, इसमें किसी तरह का सन्देह नहीं ।।१०।।

**प्रसादादेव सा भक्तिः प्रसादो भक्तिसम्भवः।**
**यथैवाङ्कुरतो बीजं बीजतो वा यथाङ्कुरः।।११।।**

**भावार्थ** : वह भक्ति प्रसाद अर्थात् कृपा से मिलती है। प्रसाद भक्ति से उत्पन्न होता है। जिस प्रकार बीज से अंकुर तथा अंकुर से बीज पैदा होता है (उसी प्रकार का सम्बन्ध भक्ति और कृपा में है अर्थात् दोनां अनादि है) ।।११।।

**प्रसादपूर्विका येयं भक्तिर्मुक्तिविधायिनी।**
**नैव सा शक्यते प्राप्तुं नरैरेकेन जन्मना।।१२।।**

**भावार्थ** : जो भक्ति प्रसद के बाद मिलती है वह मुक्ति प्रदान करती है। इस प्रकार की भक्ति मनुष्य लोग एक जन्म में नहीं प्राप्त कर सकते ॥१२॥

**अनेकजन्मशुद्धानां श्रौतस्मार्तानुवर्तिनाम्।**
**विरक्तानां प्रबुद्धानां प्रसीददति महेश्वरः।।१३।।**

**भावार्थ** : जो लोग अनेक जन्मों में (उत्तम कर्म करके) शुद्ध होते हैं, वेद, पुराण, स्मृति के द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर चलते हैं, विरागयुक्त तथा ज्ञानी हैं, परमेश्वर उन्हीं के ऊपर कृपा करते हैं ॥१३॥

**प्रसन्ने सति मुक्तोऽभून्मुक्तः शिवसमो भवेत्।**
**अल्पभक्त्यापि यो मर्त्यस्तस्य जन्मत्रयात्परम्।।१४।।**

**भावार्थ** : (शिव के) प्रसन्न होने पर मनुष्य मुक्त होता है। मुक्त होकर शिव के समान हो जाता है। जो मनुष्य थोड़ी भी भक्ति से युक्त होता है। उसको तीन जन्म के बाद पर (अर्थात् मुक्ति की प्राप्ति हो जाती है ॥१४॥

**न योनियन्त्रपीडा वै भवेन्नैवात्र संशयः।**
**साङ्गा न्यूना च या सेवा सा भक्तिरिति कथ्यते।।१५।।**

**भावार्थ** : (ऐसे शिवभक्त को) गर्भ में वास का दुःख नहीं झेलना पड़ता। इसमें सन्देह नहीं। पूर्वोक्त नव प्रकार के अङ्गोपाङ्ग के सहित जो न्यून सेवा है वही अल्पभक्ति कही जाती है ॥१५॥

**सा पुनर्भिद्यते त्रेधा मनोवाक्कायसाधनैः।**
**शिवरूपादिचिन्ता या सा सेवा मानसी स्मृता।।**
**जपादि वाचिकी सेवा कर्मपूजा च कायिकी।।१६।।**

**भावार्थ** : मन, वाणी और शरीर रूपी तीन साधनों के आधार पर वह भक्ति पुनः (मानसिक, वाचिक और दैहिक भेद से) तीन प्रकार की होती है। शिव के रूप आदि (=रंग स्थान आभरण वाहन गुण लीला आदि) का चिन्तन मानसी सेवा कही जाती है। जप आदि वाचिकी सेवा तथा कर्म के द्वारा पूजा कायिकी भक्ति है ॥१६॥

**बाह्यमाभ्यन्तरं चैव बाह्याभ्यन्तरमेव च।**
**मनोवाक्कायभेदैश्च त्रिधा तद्भजनं विदुः।।१७।।**

**भावार्थ** : विद्वान् लोग मन वाणी और शरीर से तीन प्रकार की भक्ति मानते हैं। वह भक्ति बाह्य आभ्यन्तर तथा बाह्याभ्यन्तर भेद से तीन प्रकार की है ॥१७॥

**मनो महेशध्यानाढ्यं नान्यध्यानरतं मनः।**
**शिवनामरता वाणी वाङ्मता चैव नेतरा ।।१८।।**

**लिङ्गैः शिवस्य चोद्दिष्टैस्त्रिपुण्ड्रादिभिरङ्कितः।**
**शिवोपचारनिरतः कायः कायो न चेतरः।।१९।।**

**भावार्थ** : मन महेश्वर के ध्यान से भरा रहे न कि किसी और के ध्यान से, वाणी शिव के नाम का जप कीर्तन करे अन्य नाम का नहीं, शास्त्रों में वर्णित त्रिपुण्ड्र आदि शिव के लिङ्गों से युक्त शिव की पूजा में लगा हुआ शरीर हो न कि अन्य व्यापार में आसक्त (तो यह मानसिक, वाचिक और कायिक भक्ति होती है ॥१८-१९॥

**अन्यात्मविदितं बाह्यं शम्भोरभ्यर्चनादिकम्।**
**तदेव तु स्वसंवेद्यमाभ्यन्तरमुदाहृतम्।।**
**मनो महेशप्रवणं बाह्याभ्यन्तरमुच्यते।।२०।।**

**भावार्थ** : शिव के जिस अभ्यर्चन आदि को दूसरे लोग भी जानते हों देखते हों वह बाह्य पूजा होती है। अपने मन में अपने द्वारा की गयी पूजा जिसको केवल पूजक ही जानता है, यह आभ्यन्तर पूजा कही गयी है। अपने मन को शिव में आसक्त कर देना बाह्याभ्यन्तर पूजा कही जाती है ॥२०-२१॥

**पञ्चधा कथ्यते सद्भिस्तदेव भजनं पुनः।**
**तपः कर्म जपो ध्यानं ज्ञानं चेत्यनुपूर्वकम्।।२१।।**

**भावार्थ** : वह भक्ति पुनः सन्तों के द्वारा पाँच प्रकार की कही जाती है वे प्रकार क्रमशः तपस्या, कर्म, जप, ध्यान और ज्ञान हैं ॥२२॥

**शिवार्थे देहसंशोषस्तपः कृच्छ्रादि नो मतम्।**
**शिवार्चा कर्म विज्ञेयं बाह्यं यागादि नोच्यते।।२२।।**

**जपः पञ्चाक्षराभ्यासः प्रणवाभ्यास एव वा।**
**रुद्राध्यायादिकाभ्यासो न वेदाध्ययनादिकम्।।२३।।**

**ध्यानं शिवस्य रूपादिचिन्ता नात्मादिचिन्तनम्।**
**शिवागमार्थविज्ञानं ज्ञानं नान्यार्थवेदनम्।।२४।।**

**इति पञ्चप्रकारोऽयं शिवयज्ञः प्रकीर्तितः।**

**भावार्थ** : शिव के लिये देह को सुखाना तप है न कि कृच्छ्र[१] आदि[२]। शिव लिङ्ग की पूजा को कर्म समझना चाहिये। बाह्य याग आदि कर्म नहीं कहे जाते। पञ्चाक्षर मन्त्र अथवा प्रणव का अभ्यास जप कहा जाता है अथवा रुद्राष्टाध्यायी का पाठ भी न कि वेद का पाठ जप की कोटि में आता है। शिव के रूप आदि का चिन्तन ध्यान है न कि अपने आत्मा आदि का। शैवागमों के अर्थ को जानना न कि अन्य सांख्य आदि विषयों को जानना, विज्ञान है। इस प्रकार यह शिवयज्ञ पाँच प्रकार का कहा गया है ॥२२-२४॥

**अनेन पञ्चयज्ञेन यः पूजयति शङ्करम्।**
**भक्त्या परमया युक्तः स वै भक्त इतीरितः।।२५।।**

**भावार्थ** : इस पञ्चयज्ञ से जो शिव की पूजा करता है परमभक्ति से युक्त वही 'भक्त' कहा गया है ॥२५॥

**पूजनाच्छिवभक्तस्य पुण्या गतिरवाप्यते।**
**अवमानान्महाघोरो नरको नात्र संशयः।।२६।।**

**भावार्थ** : शिव भक्त के पूजन से उत्तम गति मिलती है। उसके अपमान से महा भयङ्कर नरक प्राप्त होता है, इसमें संशय नहीं है ॥२६॥

**शिवभक्तो महातेजाः शिवभक्तिपराङ्मुखान्।**
**न स्पृशेन्नैव वीक्षेत न तैः सह वसेत् क्वचित्।।२७।।**

**भावार्थ** : महातेजस्वी शिवभक्त को चाहिये कि वह शिवभक्ति से पराङ्मुख व्यक्तियों का न स्पर्श करे, न उनको देखे और न उनके साथ कहीं निवास करे क्योंकि उनके स्पर्श आदि से शिवभक्त का तेज क्षीण हो जाता है ॥२७॥

**यदा दीक्षाप्रवेशः स्याल्लिङ्गधारणपूर्वकः।**
**तदाप्रभृति भक्तोऽसौ पूजयेत् स्वागमस्थितान्।।२८।।**

**भावार्थ** : लिङ्गधारणपूर्वक जब (शिवभक्त की) दीक्षा हो जाय तब से यह भक्त अपने (अर्थात् वीरशैव) आगम में श्रद्धा विश्वास रखने वालों की पूजा किया करे ॥२८॥

---

१. गोमूत्र, गोबर, गोदूध, गोदधि, गोघृज एवं कुशोदक का भक्षण तथा एक रात्रि का उपवास 'कृच्छ्र' वृत होता है।

२. 'आदि' पद से चान्द्रायण सान्तपन आदि व्रत समझना चाहिये। चान्द्रायण में पूर्णिमा के दिन पन्द्रह ग्रास फिर कृष्णपक्ष की प्रतिपदा से लेकर एक-एक ग्रास कम करते हुए भोजन करना तथा अमावस्या को उपवास। फिर शुक्ल प्रतिपदा से आगे एक-एक ग्रास बढ़ाना और पूर्णिमा को पन्द्रह ग्रास का भोजन किया जाता है। सान्तपन में ऊपर सूर्य और चारो ओर अग्नि जलाकर शरीर को तपाया जाता है।

**स्वमार्गाचारनिरताः सजातीया द्विजास्तु ये।**
**तेषां गृहेषु भुञ्जीत नेतरेषां कदाचन।।२९।।**

**भावार्थ** : जो दीक्षा संस्कार से मन्त्रपिण्ड को प्राप्त वीरशैव है, वह अपने मार्ग और अपने आचार में निरत होने से सजातीय हैं भक्त को उन्हीं के घर में भोजन करना चाहिये, कभी भी दूसरों (शैवेतर वैष्णव आदि) के घर में नहीं ।।२९।।

**स्वमार्गाचारविमुखैर्भविभिः प्राकृतात्मभिः।**
**प्रेषितं सकलं द्रव्यमात्मलीनमपि त्यजेत्।।३०।।**

**भावार्थ** : अपने मार्ग एवं आचार से विमुख अलिङ्गी लोग के द्वारा दिया गया अन्न आदि यदि अपने अधिकार में भी हो तो भी उसका त्याग कर देना चाहिये ।।३०।।

**नार्चयदेन्यदेवांस्तु न स्मरेन्न च कीर्तयेत्।**
**न तन्निवेद्यमश्नीयाच्छिवभक्तो दृढव्रतः।।३१।।**

**भावार्थ** : दृढ़वती शिवभक्त को अन्य देवताओं की न तो पूजा करनी चाहिये न स्मरण और न कीर्त्तन। अन्य देवताओं को निवेदित नैवेद्य भी नहीं खाना चाहिये ।।३१।।

**यद्गृहेष्वन्यदेवोऽस्ति तद्गृहाणि परित्यजेत्।**
**नान्यदेवार्चकान् मर्त्यान् पूजाकाले निरीक्षयेत्।।३२।।**

**भावार्थ** : जिस घर में अन्य देवता की स्थापना की गयी हो उस घर को छोड़ देना चाहिये। शिव पूजा के समय अन्य देवता की पूजा करने वाले मनुष्यों को नहीं देखना चाहिये ।।३२।।

**सदा शिवैकनिष्ठानां वीरशैवाध्ववर्तिनाम्।**
**नहि स्थावरलिङ्गानां निर्माल्याद्युपयुज्यते।।३३।।**

**भावार्थ** : जो सदाशिव के प्रति श्रद्धाविश्वासयुक्त है, वीरशैव मार्ग पर चलने वाले हैं उनको स्थावर लिङ्ग का निर्मालय का ग्रहण नहीं करना चाहिये ।।३३।।

**यत्र स्थावरलिङ्गानामपायः परिवर्तते।**
**अथवा शिवभक्तानां शिवलाञ्छनधारिणाम्।।३४।।**

**तत्र प्राणान् विहायापि परिहारं समाचरेत्।**
**शिवार्थं मुक्तजीवश्चेच्छिवसायुज्यमाप्नुयात्।।३५।।**

**भावार्थ** : जहाँ स्थावर लिङ्गों का अथवा शिव के चिह्न भस्म आदि धारण करने वालों का विनाश होता दिखलायी पड़े वहाँ प्राणों को छोड़कर भी उसका निराकरण

करना चाहिये। जो शिव के लिये प्राणत्याग करता है वह शिव सायुज्य को प्राप्त करता है ॥३४-३५॥

**शिवनिन्दाकरं दृष्ट्वा घातयेदथवा शपेत्।**
**स्थानं वा तत्परित्यज्य गच्छेद्यद्यक्षमो भवेत्।।३६।।**

**भावार्थ** : शिव की निन्दा करने वाले को देखकर या तो उसे मार डाले या डाँट फट्कार लगाये और यदि इन दोनों कार्यों से समर्थ न हो तो कान बन्द कर वहाँ से चला जाय ॥३६॥

**यत्र चाचारनिन्दाऽस्ति कदाचित्तत्र न व्रजेत्।**
**यद्गृहे शिवनिन्दाऽस्ति तद्गृहं तु परित्यजेत्।।३७।।**

**भावार्थ** : जहाँ शैवाचार की निन्दा होती हो वहाँ कभी नहीं जाना चाहिये। जिन घरों में शिवनिन्दा होती है उन घरों को छोड़ देना चाहिये ॥३८॥

**यः सर्वभूताधिपतिं विश्वेशानं विनिन्दति।**
**न तस्य निष्कृतिः शक्या कर्तुं वर्षशतैरपि।।३८।।**

**भावार्थ** : जो समस्त प्राणियों के स्वामी विश्व के ईश्वर की निन्दा करता है उसका प्रायश्चित्त सौ वर्षों में भी नहीं किया जा सकता ॥३८॥

**शिवपूजापरो भूत्वा पूर्वकर्म विसर्जयेत्।**
**अथवा पूर्वकर्म स्यात् सा पूजा निष्फला भवेत्।।३९।।**

**भावार्थ** : शिवपूजा में तत्पर होकर अन्य पूर्व कर्मों (अर्थात् अन्य प्रकार की उपासना आदि) का त्याग कर देना चाहिये। यदि (शिव पूजा के साथ) पूर्व कर्म का भी अभ्यास होता है तो वह शिवपूजा निष्फल होती है ॥३९॥

**उत्तमां गतिमाश्रित्य नीचां वृत्तिं समाश्रितः।**
**आरूढपतितो ज्ञेयः सर्वकर्मबहिष्कृतः।।४०।।**

**भावार्थ** : (इष्टलिङ्गपूजा रूपी) उत्तम गति को प्राप्त कर भी जो नीच वृत्ति (अर्थात् निम्न कोटि के अर्चन पूजन) को अपनाता है उसे आरुढ़पतित (अर्थात् उच्च पद से गिरा हुआ) और सर्वकर्म बहिष्कृत समझना चाहिये ॥४०॥

**पञ्चाक्षरोपदेशी च नरस्तुतिकरो यदि।**
**सोऽलिङ्गी स दुराचारी कुकविः स तु विश्रुतः।।४१।।**

**भावार्थ** : पञ्चाक्षर का उपदेश प्राप्त करने वाला साधक यदि मनुष्यों की स्तुति करता है तो वह अलिङ्गी दुराचारी और कुकवि के रूप में विख्यात होता है ॥४१॥

**चर्मपात्रे जलं तैलं न ग्राह्यं भक्तितत्परैः।**
**गृह्यते यदि भक्तेन रौरवं नरकं व्रजेत् ॥४२॥**

**भावार्थ** : (शिव) भक्ति में लगे हुए लोगों को चाहिये कि वे चमड़े के बर्तन में जल अथवा तैल का ग्रहण न करे। यदि शिवभक्त ग्रहण करता है तो वह रौरव नरक को जाता है ॥४२॥

**न तस्य सूतकं किञ्चिन्प्राणलिङ्गाङ्गसङ्गिनः।**
**जन्मनोऽत्थं मृतोत्थं च विद्यते परमार्थतः॥४३॥**

**भावार्थ** : जो प्राणलिङ्गधारी है उसको परमार्थतः जननाशौच अथवा मरणाशौच रञ्चमात्र भी नहीं लगता ॥४३॥

**लिङ्गार्चनरतायाश्च ऋतौ नार्या न सूतकम्।**
**तथा प्रसूतिकायाश्च सूतकं नैव विद्यते॥४४॥**

**भावार्थ** : निष्ठापूर्वक लिंगार्चन करणाऱ्या वीरशैव स्त्रियांना ऋतुकाळ-सूतक व प्रसूतिसूतक नाही.॥४४॥

**गृहे यस्मिन् प्रसूता स्त्री सूतकं नात्र विद्यते।**
**शिवपादाम्बुसंस्पर्शात् सर्वपापं प्रणश्यति॥४५॥**

**भावार्थ** : ऐसी स्त्री जिस घर में शिशु को जन्म देती है उस घर में भी सूतक नहीं लगता। शिवपाद के जल के स्पर्श से समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं (अथवा जिस घर में शिवभक्ता स्त्री शिव की पूजा करती रहती है वह घर किसी भी प्रसूता के प्रसव से अशुद्ध नहीं होता) ॥४५॥

**शिवस्थानानि तीर्थानि विशिष्टानि शिवार्चकः।**
**शिवयात्रोत्सवं नित्यं सेवेत परया मुदा॥४६॥**

**भावार्थ** : शिव की पूजा करने वाला भक्त शिव स्थान वाले विशिष्ट तीर्थों का तथा शिवयात्रा एवं शिव के उत्सव का परम आनन्द के साथ नित्य सेवन करे ॥४६॥

**शिवक्षेत्रोत्सवमहायात्रादर्शनकाङ्क्षिणाम्।**
**मार्गेऽन्नपानदानं च कुर्यान्माहेश्वरो जनः॥४७॥**

**भावार्थ** : शिव भक्तजनों को चाहिये कि वे शिवक्षेत्र में होने वाले उत्सव अथवा शिव क्षेत्र में यात्रा की इच्छा वालों को रास्ते में अन्न जल आदि का दान करे ॥४७॥

**नान्नतोयसमं दानं न चाहिंसापरं तपः।**
**तस्मान्माहेश्वरो नित्यमन्नतोयप्रदो भवेत्॥४८॥**

**भावार्थ** : अन्न और जल के दान से बढ़कर कोई दान नहीं है। अहिंसा से बड़ा कोई तप नहीं है। इस कारण शिव के भक्त को चाहिये कि वह नित्य अन्नजल का दान करे ॥४८॥

**स्वमार्गाचारवर्तिभ्यः स्वजातिभ्यः सदाव्रती।**
**दद्यात्तेभ्यः समादद्यात् कन्यां कुलसमुद्भवाम्।।४९।।**

**भावार्थ** : सदैव शिव का व्रत करने वाला अपने जाति तथा अपने सम्प्रदाय के आचार का पालन करने वालों के लिये अपनी कन्या का दान करे और उन्हीं के कुल में उत्पन्न कन्या से विवाह करे ॥४९॥

**एवमाचारसंयुक्तो वीरशैवो महाव्रती।**
**पूजयेत्परया भक्त्या गुरुं लिङ्गं च सन्ततम्।।५०।।**

**भावार्थ** : इस प्रकार के आचार से युक्त महाव्रती वीरशैव अत्यन्त भक्ति के साथ गुरु और शिवलिङ्ग की पूजा करे ॥५०॥

## उभयस्थलम् - (१०)

**गुरोरभ्यर्चनेनापि साक्षादभ्यर्चितः शिवः।**
**तयोर्नास्ति भिदा किञ्चिदेकत्वात्तत्त्वरूपतः।।५१।।**

**भावार्थ** : गुरु की पूजा करने से भी भगवान् शिव साक्षात् पूजित होते हैं। उन दोनों में रञ्चमात्र भी अन्तर नहीं है क्योंकि तात्त्विक रूप से वे दोनों एक हैं ॥५१॥

**यथा देवे जगन्नाथे सर्वानुग्रहकारके।**
**तथा गुरुवरे कुर्यादुपचारान् दिने दिने।।५२।।**

**भावार्थ** : (भक्त) जिस प्रकार सबके ऊपर कृपा करने वाले विश्व के स्वामी शिव की पूजा करता है उसी प्रकार उसको प्रतिदिन श्रेष्ठ गुरु की भी पूजा करनी चाहिये ॥५२॥

**अप्रत्यक्षो महादेवः सर्वेषामात्ममायया।**
**प्रत्यक्षो गुरुरूपेण वर्तते भक्तिसिद्धये।।५३।।**

**भावार्थ** : (जो) महादेव अपनी माया से सबके लिये अप्रत्यक्ष है (वही) भक्ति की सिद्धि के लिये गुरुरूप से प्रत्यक्ष है ॥५३॥

**शिवज्ञानं महाघोरसंसारार्णवतारकम्।**
**दीयते येन स गुरुः कस्य वन्द्यो न जायते।।५४।।**

**भावार्थ** : जिनके द्वारा महा भयङ्कर संसाररूपी समुद्र के पार ले जाने वाला शिवज्ञान दिया जाता है वे गुरु किससे वन्दनीय नहीं है (अर्थात् सबके पूज्य है) ।।५४।।

**यत्कटाक्षकलामात्रात् परमानन्दलक्षणम्।**
**लभ्यते शिवरूपत्वं स गुरुः केन नार्चितः।।५५।।**

**भावार्थ** : जिसके कृपाकटाक्ष की एक कला से परम आनन्द स्वरूप शिवभाव का लाभ होता है उन गुरु की कौन पूजा नहीं करता? (अर्थात् सब लोग पूजा करते हैं) ।।५५।।

**हितमेव चरेन्नित्यं शरीरेण धनेन च।**
**आचार्यस्योपशान्तस्य शिवज्ञानमहानिधेः।।५६।।**

**भावार्थ** : (भक्त को चाहिये कि वह) शरीर और धन के द्वारा उपशान्त (अर्थात् रागद्वेष आदि से रहित) तथा शिवज्ञान की महानिधिस्वरूप गुरु का नित्य हित करे ।।५६।।

**गुरोरज्ञां न लङ्घेत सिद्धिकामी महामतिः।**
**तदाज्ञालङ्घनेनापि शिवाज्ञाच्छेदको भवेत्।।५७।।**

**भावार्थ** : सिद्धि को चाहने वाला महामतिमान् (शिष्य कदापि) गुरु की आज्ञा का उल्लंघन न करे। उनकी आज्ञा के उल्लंघन से वह शिव की आज्ञा का उल्लंघनकर्त्ता हो जाता है ।५८।।

**त्रिविधसम्पत्तिस्थल - (११)**

**यथा गुरौ यथा लिङ्गे भक्तिमान् परिवर्तते।**
**जङ्गमे च तथा नित्यं भक्तिं कुर्याद्विचक्षणः।।५८।।**

**भावार्थ** : **(त्रिविधसम्पत्तिस्थल वर्णन)**— भाक्तिमान् एव बुद्धिमान् (साधक) को चाहिये कि वह जैसे गुरु और लिङ्ग के प्रति भक्तिपूर्ण आचरण करता है उसी प्रकार जङ्गम (=शिवयोगी) के प्रति भी वह नित्य भक्ति करे ।।५८।।

**एक एव शिवः साक्षात् सर्वानुग्रहकारकः।**
**गुरुजङ्गमलिङ्गात्मा वर्तते भुक्तिमुक्तिदः।।५९।।**

**भावार्थ** : सबके प्रति अनुग्रह करने वाले तथा भोग और मोक्ष देने वाले एक ही शिव गुरु जङ्गम और लिङ्ग के रूप में व्यवहार कर रहे हैं (ऐसा समझना चाहिये) ।।५९।।

**लिङ्गं च द्विविधं प्रोक्तं जङ्गमाजङ्गमात्मना।**
**अजङ्गमे यथा भक्तिर्जङ्गमे च तथा स्मृता।।६०।।**

**भावार्थ** : जङ्गम और अजङ्गम (अर्थात् स्थावर) के रूप में लिङ्ग दो प्रकार का कहा गया है। अजङ्गम के प्रति जैसी भक्ति होती है जङ्गम के प्रति भी वैसी ही भक्ति मानी गयी है ।।६१।।

**अजङ्गमं तु यल्लिङ्गं मृच्छिलादिविनिर्मितम्।**
**तद्वरं जङ्गमं लिङ्गं शिवयोगीति विश्रुतम्।।६१।।**

**भावार्थ** : जो अजङ्गम (अर्थात् स्थावर) लिङ्ग है वह मिट्टी अथवा पत्थर आदि से बना होता है। जङ्गम लिङ्ग उनकी अपेक्षा श्रेष्ठ होता है और वह शिवयोगी के नाम से प्रसिद्ध होता है ।।६१।।

**अचरे मन्त्रसंस्काराल्लिङ्गे वसति शङ्करः।**
**सदाकालं वसत्येव चरलिङ्गे महेश्वरः।।६२।।**

**भावार्थ** : श्रेष्ठता का कारण बतलाते हैं— स्थावर लिङ्ग में शिव का निवास मन्त्रों के द्वारा उसका संस्कार करने के कारण होता है किन्तु चरलिङ्ग (अर्थात् शिवयोगी) में महेश्वर सदा (विना संस्कार आदि के) निवास करते हैं ।।६३।।

**शिवयोगिनि यद्दत्तं तदक्षयफलं भवेत्।**
**तस्मात् सर्वप्रयत्नेन तस्मै देयं महात्मने।।६३।।**

**यत्फलं लभते जन्तुः पूजया शिवयोगिनः।**
**तदक्षयमिति प्रोक्तं सकलागमपारगैः।।६४।।**

**भावार्थ** : जो कुछ शिवयोगी को दिया जाता है वह अक्षय फलकारक होता है। इसलिये सम्पूर्ण प्रयास कर उस महात्मा (शिवयोगी) को देना चाहिये। शिवयोगी की पूजा से जीव जिस फल को प्राप्त करता है सकल आगमों के विद्वान् उस (फल) को अक्षय मानते हैं ।।६३-६४।।

**नावमन्येत कुत्रापि शिवयोगिनमागतम्।**
**अवमानाद्भवेत्तस्य दुर्गतिश्च न संशयः।।६५।।**

**भावार्थ** : सामने आये हुए शिवयोगी का कभी भी अपमान नहीं करना चाहिये। अवमान के कारण उस (=अवमन्ता) की दुर्गति होती है यह निश्चित है ।।६५।।

**शिवयोगी शिवः साक्षादिति कैङ्कर्यभक्तितः।**
**पूजयेदादरेणैव यथा लिङ्गं यथा गुरुः।।६६।।**

**भावार्थ** : शिवयोगी साक्षात् शिव है— ऐसा मानकर सेवक भाव से जैसे लिङ्ग और गुरु की वैसी ही आदरपूर्वक उस (शिवयोगी) की पूजा करनी चाहिये ।।६६।।

**चतुर्विधसारायस्थल (प्रसादस्वीकारस्थल) - (१२)**

**पादोदकं यथा भक्त्या स्वीकरोति महेशितुः।**
**तथा शिवात्मनोर्नित्यं गुरुजङ्गमयोरपि।।६७।।**

**भावार्थ** : **चतुर्विध सारायस्थल वर्णन**— (साधक) जिस प्रकार भगवान् शंकर का चरणोदक भक्ति के साथ ग्रहण करता है उसी प्रकार नित्य उसे गुरु और जङ्गम (अर्थात् शिवयोगी) का चरणोदक लेना चाहिये ।।६७।।

**सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं सर्वपावनपावनम्।**
**सर्वसिद्धिकरं पुंसां शम्भोः पादाम्बुधारणम्।।६८।।**

**भावार्थ** : चूँकि शंकर का चरणाम्बु लेना समस्त मङ्गलों का मङ्गल, सभी पवित्रकों का पवित्रक और मनुष्यों के लिये समस्त सिद्धियों का दाता है (इसलिये उसे प्रतिदिन लेना चाहिये) ।।६८।।

**शिरसा धारयेद्यस्तु पत्रं पुष्पं शिवार्पितम्।**
**प्रतिक्षणं भवेत्तस्य पौण्डरीकक्रियाफलम्।।६९।।**

**भावार्थ** : जो भक्त शिव को चढ़ाया हुआ पत्र पुष्प शिर पर धारण करता है उसको प्रतिक्षण पौण्डरीक क्रिया (अर्थात् पौण्डरीक याग) का फल मिलता है ।।६९।।

**भुञ्जीयाद् रुद्रभुक्तान्नं रुद्रपीतं जलं पिबेत्।**
**रुद्राघ्रातं सदा जिघ्रेदिति जाबालिकी श्रुतिः।।७०।।**

**भावार्थ** : रुद्र को समर्पित अन्न का भोजन करना चाहिये। रुद्र को समर्पित जल का पान करना चाहिये। रुद्र के द्वारा सूँघे गये अर्थात् रुद्र को चढ़ाये गये (पुष्प) को सूँघना चाहिये ऐसा जाबालोपनिषद्[१] कहती है ।।७०।।

**अर्पयित्वा निजे लिङ्गे पत्रं पुष्पं फलं जलम्।**
**अन्नाद्यं सर्वभोज्यं च स्वीकुर्याद् भक्तिमान्नरः।।७१।।**

**भावार्थ** : भक्तिमान् मनुष्य को चाहिये कि वह पत्र पुष्प फल जल अन्न आदि सम्पूर्ण भोज्य पदार्थ को अपने इष्ट लिङ्ग को अर्पित कर ग्रहण करे ।।७१।।

---

१. अहरहरभ्यर्च्य विश्वेश्वरं लिङ्गं तत्र रुद्रसूक्तैरभिषिच्य तदेव स्नपन्यः त्रिःपीत्वा महापातकेभ्यो विमुच्यते। भस्मजाबालो०

**गुरुत्वात् सर्वभूतानां शम्भोरमिततेजसः।**
**तस्मै निवेदितं सर्वं स्वीकार्यं तत्परायणैः।।७२।।**

**भावार्थ** : समस्त प्राणियों की अपेक्षा तेजस्वी शिव के श्रेष्ठ होने के कारण उनको निवेदित सब कुछ उनके भक्तों के द्वारा स्वीकार किया जाना चाहिये ।।७२।।

**ये लिङ्गधारिणो लोके ये शिवैकपरायणाः।**
**तेषां तु शिवनिर्माल्यमुचितं नान्यजन्तुषु।।७३।।**

**भावार्थ** : इस संसार में जो लोग शिवलिङ्ग का धारण करने वाले हैं और जो एकमात्र शिव के भक्त हैं उनके लिये शिव का प्रसाद ग्रहण करना उचित है अन्य जीवों के लिये नहीं ।।७३।।

**अन्नजाते तु भक्तेन भुज्यमाने शिवार्पिते।**
**सिक्थे सिक्थेऽश्वमेधस्य यत्फलं तदवाप्यते।।७४।।**

**भावार्थ** : भक्त के द्वारा शिव को समर्पित अन्न में से एक-एक चावल या कण में वही फल प्राप्त होता है जो कि अश्वमेध याग से ।।७४।।

**निर्माल्यं निर्मलं शुद्धं शिवेन स्वीकृतं यतः।**
**निर्मलैस्तत्परैर्धार्यं नान्यैः प्राकृतजन्तुभिः।।७५।।**

**भावार्थ** : चूँकि शिव के द्वारा स्वीकृत होता है अतः (सम्पूर्ण नैवेद्य) निर्माल्यं अर्थात् निर्मल अर्थात् शुद्ध होता है। वह अत्यन्त शुद्ध लोगों के द्वारा गृहीत होना चाहिये न कि सामान्य (अर्थात् अशुद्ध) लोगों के द्वारा ।।७५।।

**शिवभक्तिविहीनानां जन्तूनां पापकर्मणाम्।**
**विशुद्धे शिवनिर्माल्ये नाऽधिकारोऽस्ति कुत्रचित्।।७६।।**

**भावार्थ** : शिवभक्ति से रहित पाप कर्म करने वाले जीवों का विशुद्ध शिवनिर्माल्य के विषय में कोई अधिकार नहीं है ।।७६।।

**शिवलिङ्गप्रसादस्य स्वीकाराद् यत्फलं भवेत्।**
**तथा प्रसादस्वीकाराद् गुरुजङ्गमयोरपि।।७७।।**

**तस्माद् गुरुं महादेवं शिवयोगिनमेव च।**
**पूजयेत् तत्प्रसादान्नं भुञ्जीयात् प्रतिवासरम्।।७८।।**

**भावार्थ** : शिवलिंग के प्रसाद का ग्रहण करने से जो फल मिलता है वही फल गुरु और जंगम (अर्थात् शिवयोगी) के प्रसाद का भी प्राप्त होता है। इस कारण गुरु लिंग

और शिवयोगी की प्रतिदिन पूजा करनी चाहिये और उनके प्रसादस्वरूप अन्न को स्वीकार करना चाहिये ॥७७-७८॥

सोपाधिदानस्थल - (१३)

**शिवलिङ्गे शिवाचार्ये शिवयोगिनि भक्तिमान्।**
**दानं कुर्याद्यथाशक्ति तत्प्रसादयुतः सदा।।७९।।**

**भावार्थ : सोपाधि निरुपाधि सहजदान स्थल वर्णन**— भक्तिमान् (साधक) को चाहिये कि वह शिवलिंग, शिवाचार्य और शिवयोगी को उनकी कृपा से युक्त होकर सदा अपनी शक्ति के अनुसार दान दे ॥७९॥

**दानं च त्रिविधं प्रोक्तं सोपाधिनिरुपाधिकम्।**
**सहजं चेति सर्वेषां सर्वतन्त्रविशारदैः।।८०।।**

**भावार्थ** : समस्त शास्त्रों के विद्वान् लोगों के द्वारा सबके लिये दान सोपाधि निरुपाधि और सहज भेद से तीन प्रकार का कहा गया है ॥८०॥

**फलाभिसान्धिसंयुक्तं दानं यद्विहितं भवेत्।**
**तत् सोपाधिकमाख्यातं मुमुक्षुभिरनादृतम्।।८१।।**

**भावार्थ** : जो दान फल की आकांक्षा से युक्त होकर किया जाता है वह सोपाधिक दान कहा गया है। मोक्षार्थी जन उस प्रकार के दान का आदर नहीं करते ॥८१॥

निरुपाधिदानस्थल - (१४)

**फलाभिसन्धिनिर्मुक्तमीश्वरार्पितकाङ्क्षितम्।**
**निरुपाधिकमाख्यातं दानं दानविशारदैः।।८२।।**

**भावार्थ** : दान के विशारद लोग फल की इच्छा से रहित ईश्वरार्पणबुद्ध्या किये गये दान को निरुपाधिक दान कहे हैं ॥८२॥

सहजदानस्थल - (१५)

**आदातृदातृदेयानां शिवभावं विचिन्तयन्।**
**आत्मनोऽकर्तृभावं च यद्दत्तं सहजं भवेत्।।८३।।**

**भावार्थ** : परिगृहीत दाता एवं देय को शिव रूप सोचने वाला तथा (दान के विषय में) अपने को कर्त्ता न समझते हुए दिया गया दान सहज होता है ॥८३॥

**सहजं दानमुत्कृष्टं सर्वदानोत्तमोत्तमम्।**
**शिवज्ञानप्रदं पुंसां जन्मरोगनिवर्तकम्।।८४।।**

**भावार्थ** : (तीनों प्रकार के दानों में) सहज दान उत्कृष्ट और सब प्रकार के दानों में उत्तम होता है। वह मनुष्यों को शिवज्ञान देने वाला तथा जन्मरूपी रोग को दूर करने वाला होता है ॥८४॥

**शिवाय शिवभक्ताय दीयते यदि किञ्चन।**
**भक्त्या तदपि विख्यातं सहजं दानमुत्तमम्।।८५।।**

**भावार्थ** : शिव को अथवा शिवभक्त को जो कुछ भक्तिपूर्वक दिया जाता है वह भी उत्तम सहज दान कहा गया है ॥८५॥

**दानात् स्वर्णसहस्रस्य सत्पात्रे यत्फलं भवेत्।**
**एकपुष्पप्रदानेन शिवे तत्फलमिष्यते।।८६।।**

**भावार्थ** : उत्तम एवं योग्य व्यक्ति को एक सहस्र स्वर्णमुद्रा का जो फल होता है शिव को एक पुष्प (भक्तिपूर्वक) अर्पित करने से वही फल होता है ॥८६॥

**शिव एव परं पात्रं सर्वविद्यानिधिर्गुरुः।**
**तस्मै दत्तं तु यत्किञ्चित्तदनन्तफलं भवेत्।।८७।।**

**भावार्थ** : समस्त विद्याओं के आकर गुरु रूप शिव ही (दान के) सर्वोत्कृष्ट पात्र हैं अथवा शिव एवं सर्वविद्यानिधि गुरु दोनों उत्तमोत्तम पात्र हैं। उनको जो कुछ दिया जाता है वह अनन्त फल वाला होता है ॥८७॥

**शिवयोगी शिवः साक्षाच्छिवज्ञानमहोदधिः।**
**यत्किञ्चिद्दीयते तस्मै तद्दानं पारमार्थिकम्।।८८।।**

**भावार्थ** : शिवज्ञान के समुद्ररूप शिवयोगी साक्षात् शिव होते हैं उनको जो कुछ दिया जाता है वह दान परम अर्थ (अर्थात् शिवसायुज्य) को देने वाला होता है ॥८८॥

**शिवयोगी महत्पात्रं सर्वेषां दानकर्मणि।**
**तस्मान्नास्ति परं किञ्चित्पात्रं शास्त्रविचारतः।।८९।।**

**भावार्थ** : (समस्त) दान कर्म में सबके लिये शिवयोगी उत्तम पात्र है। शास्त्रों की दृष्टि में उनसे बढ़कर कोई सत्पात्र नहीं है ॥८९॥

**भिक्षामात्रप्रदानेन शान्ताय शिवयोगिने।**
**यत्फलं लभ्यते नैतद् यज्ञकोटिशतैरपि।।९०।।**

**भावार्थ** : शान्त शिवयोगी को केवल भिक्षा अर्थात् एक ग्रास देने से जो फल प्राप्त होता है वह करोड़ों यज्ञ से भी नहीं मिलता ॥९०॥

**शिवयोगिनि संतृप्ते तृप्तो भवति शङ्करः।**
**तत्तृप्त्या तन्मयं विश्वं तृप्तिमेति चराचरम्।।९१।।**

**भावार्थ** : शिवयोगी के तृप्त होने पर स्वयं शिव तृप्त होते हैं। उन (=शिव) की तृप्ति से उनसे व्याप्त चर-अचर समस्त विश्व तृप्त होता है ॥९१॥

**तस्मात् सर्वप्रयत्नेन येन केनापि कर्मणा।**
**तृप्तिं कुर्यात् सदाकालमन्नाद्यैः शिवयोगिनः।।९२।।**

**भावार्थ** : इस कारण सम्पूर्ण प्रयास कर जिस किसी धर्म के द्वारा सब समय अन्न आदि से शिवयोगी को तृप्त करना चाहिये ॥९२॥

**निरुपाधिकचिद्रूपपरानन्दात्मवस्तुनि ।**
**समाप्तं सकलं यस्य स दानी शङ्करः स्वयम्।।९३।।**

**भावार्थ** : बिना किसी आकांक्षा वाले चिद्रूप परानन्द तत्त्व के विषय में अर्थात् उसके नाम पर जिसका सब कुछ समाप्त अर्थात् समर्पित हो जाता है वह दानी स्वयं शंकर हो जाता है ॥९३॥

**उक्ताखिलाचारपरायणोऽसौ**
**सदा वितन्वन् सहजं तु दानम्।**
**ब्रह्मादिसम्पत्सु विरक्तचित्तो**
**भक्तो हि माहेश्वरतामुपैति।।९४।।**

**भावार्थ** : पूर्वोक्त समस्त आचरणों को करने वाला, सदा सहज दान देता हुआ और ब्रह्मा आदि की सम्पत्ति के प्रति भी मन में राग न रखने वाला यह भक्त माहेश्वर हो जाता है ॥९४॥

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ भक्तस्थले भक्तमार्गक्रियास्थलादिसप्तविध-स्थलप्रसङ्गो नाम नवमः परिच्छेदः।***

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के भक्तमार्गक्रियास्थलवर्णन नामक नवम परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदिकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।९।।**



# दशमः परिच्छेदः

### अंगस्थलान्तर्गत

## माहेश्वरस्थल

**अगस्त्य उवाच-**

**भक्तस्थलं समाख्यातं भवता गणनायक।**
**केन वा धर्मभेदेन भक्तो माहेश्वरो भवेत्।।१।।**

**भावार्थ : (माहेश्वरस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— हे गणनायक! आपने भक्त स्थल का वर्णन किया। (अब यह बतलाइये कि) किस धर्मभेद से भक्त माहेश्वर होता है ।।१।।

**रेणुक उवाच-**

**केवले सहजे दाने निष्णातः शिवतत्परः।**
**ब्रह्मादिस्थानाविमुखो भक्तो माहेश्वरः स्मृतः।।२।।**

**भावार्थ :** रेणुकाचार्य ने कहा— (जो व्यक्ति) केवल सहज दान में निष्णात एवं शिवभक्ति में लगा हुआ है तथा ब्रह्मा आदि के भी पद का अभिलाषी नहीं है ऐसा भक्त माहेश्वर माना गया है ।।२।।

**भक्तेर्यदा समुत्कर्षो भवेद्वैराग्यगौरवात्।**
**तदा माहेश्वरः प्रोक्तो भक्तः स्थिरविवेकवान्।।३।।**

**भावार्थ :** जब वैराग्य की अधिकता से (मनुष्य के अन्दर) भक्ति का उत्कर्ष होता है तब वह स्थिरविवेक वाला भक्त माहेश्वर कहा जाता है ।।३।।

**माहेश्वरस्थलं वक्ष्ये यथोक्तं शम्भुना पुरा।**
**माहेश्वरप्रशंसादौ लिङ्गनिष्ठा ततः परम्।।४।।**

**पूर्वाश्रयनिरासश्च तथाद्वैतनिराकृतिः।**
**आह्वानवर्जनं पश्चादष्टमूर्तिनिराकृतिः।।५।।**

**सर्वगत्वनिरासश्च शिवत्वं शिवभक्तयोः।**
**एवं नवविधं प्रोक्तं माहेश्वरमहास्थलम्।।६।।**

**भावार्थ** : (अब मैं) माहेश्वर स्थल को बतलाऊँगा जैसा कि भगवान् शिव ने पहले कहा है। पहले माहेश्वर की प्रशंसा उसके बाद लिङ्गार्चन में निष्ठा और पूर्व आश्रय का त्याग, उसी प्रकार अद्वैत का निराकरण, आह्वानवर्जन, अष्टमूर्त्ति का निराकरण तथा सर्वगत्व का निरास, शिवजगन्मयस्थल और अन्त में भक्तदेहिक लिङ्गस्थल इस प्रकार माहेश्वर महास्थल नव प्रकार का कहा गया है ॥४-६॥

**आदितः क्रमशो वक्ष्ये स्थलभेदस्य लक्षणम्।**
**समाहितेन मनसा श्रूयतां भवता मुने।।७।।**

**भावार्थ** : हे मुने! मैं स्थलभेद का लक्षण प्रारम्भ से बतलाऊँगा। आप समाहितचित्त होकर सुने ॥७॥

**माहेश्वरप्रशंसास्थल - (१६)**

**विश्वस्मादधिको रुद्रो विश्वानुग्रहकारकः।**
**इति यस्य स्थिरा बुद्धिः स वै माहेश्वरः स्मृतः।।८।।**

**भावार्थ** : 'भगवान् शिव विश्व से बढ़कर हैं। वे ही विश्व पर अनुग्रह करने वाले हैं'— इस प्रकार जिसकी निश्चित धारणा होती है वह माहेश्वर माना गया है ॥८॥

**ब्रह्माद्यैर्मलिनप्रायैर्निर्मले परमेश्वरे।**
**साम्योक्तिं यो न सहते स वै माहेश्वराभिधः।।९।।**

**भावार्थ** : जो मलिनप्राय ब्रह्मा आदि के साथ निर्मल परमेश्वर की तुलना को नहीं सह सकता उसका नाम माहेश्वर है ॥९॥

**ईश्वरः सर्वभूतानां ब्रह्मादीनां महानिति।**
**बुद्धियोगात्तदासक्तो भक्तो माहेश्वरः स्मृतः।।१०।।**

**भावार्थ** : 'ब्रह्मा आदि समस्त प्राणियों में परमेश्वर महान् हैं'— इस प्रकार के विचार से जो भक्त उन परमेश्वर में सदा आसक्त रहता है वह माहेश्वर कहा गया है ॥१०॥

**ब्रह्मादिदेवताजालं मोहितं मायया सदा।**
**अशक्तं मुक्तिदाने तु क्षयातिशयसंयुतम्।।११।।**

**अनादिमुक्तो भगवानेक एव महेश्वरः।**
**मुक्तिदश्चेति यो वेद स वै माहेश्वरः स्मृतः।।१२।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि देवताओं का समूह सर्वदा माया ग्रस्त है। क्षय और अतिशय से युक्त वह समूह मुक्ति देने में असमर्थ है। केवल भगवान् शिव ही अनादि

मुक्त हैं और वही मुक्ति प्रदाता है ऐसा जो समझता है वही माहेश्वर कहा गया है ॥११-१२॥

**क्षयातिशयसंयुक्ता ब्रह्मविष्ण्वादिसम्पदः।**
**तृणवन्मन्यते युक्त्या वीरमाहेश्वरः सदा।।१३।।**

**शब्दस्पर्शादिसम्पन्ने सुखलेशे तु निःस्पृहः।**
**शिवानन्दे समुत्कण्ठो वीरमाहेश्वरो भवेत्।।१४।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा, विष्णु आदि का ऐश्वर्य क्षयशील और अतिशययुक्त है। वीर माहेश्वर उसको सदा तृण के समान (तुच्छ) मानता है। वह शब्द स्पर्श आदि से युक्त क्षणिक सुख की इच्छा नहीं रखता तथा शिवानन्द की प्राप्ति के लिये उत्कण्ठित रहता है। ऐसा व्यक्ति वीरमाहेश्वर होता है ॥१३-१४॥

**परस्त्रीसङ्गनिर्मुक्तः परद्रव्यपराङ्मुखः।**
**शिवार्थकार्यसम्पन्नः शिवागमपरायणः।।१५।।**

**शिवस्तुतिरसास्वादमोदमानमनाः शुचिः।**
**शिवोत्कर्षप्रमाणानां सम्पादनसमुद्यतः।।१६।।**

**निर्ममो निरहङ्कारो निरस्तक्लेशपञ्जरः।**
**अस्पृष्टमदसम्बन्धो मात्सर्यावेशवर्जितः।।१७।।**

**निरस्तमदनोन्मेषो निर्धूतक्रोधविप्लवः।**
**सदा सन्तुष्टहृदयः सर्वप्राणिहिते रतः।।१८।।**

**निवारणसमुद्योगी शिवकार्यविरोधिनाम्।**
**सहचारी सदाकालं शिवोत्कर्षाभिधायिभिः।।१९।।**

**शिवापकर्षसम्प्राप्तौ प्राणत्यागेऽप्यशङ्कितः।**
**शिवैकनिष्ठः सर्वात्मा वीरमाहेश्वरो भवेत्।।२०।।**

**भावार्थ** : परस्त्री का समागम न करने वाला, दूसरे का धन न चाहने वाला, शिव के लिये कार्य करने वाला, शैवागम का अध्ययन करने वाला, शिवस्तुति के रस का आस्वाद करने में लगा हुआ, (संसार के प्रति) ममतारहित, अहङ्कारशून्य, (अविद्या अस्मिता आदि) क्लेश के जाल को तोड़ने वाला, मद से अस्पृष्ट, मात्सर्य के आवेश से रहित, कामभावना से शून्य, क्रोध के वेग से दूर, सदा सन्तोषयुक्त, सब प्राणियों के हित में निरत, शिवकार्य का विरोध करने वालों को नष्ट करने में लगा हुआ, शिवोत्कर्ष

का प्रचार करने वालों का सदा सहचर, शिव का अपकर्ष प्राप्त होने पर प्राणत्याग करने को तत्पर, केवल शिव में निष्ठा रखने वाला सर्वात्मा व्यक्ति वीरमाहेश्वर होता है ॥१५-२०॥

लिङ्गनिष्ठास्थल (१७)

**अस्य माहेश्वरस्योक्तं लिङ्गनिष्ठामहास्थलम्।**
**प्राणात्ययेऽपि सम्पन्ने यदत्याज्यं विधीयते।।२१।।**

**भावार्थ : (लिङ्गनिष्ठास्थल वर्णन)**—प्राण संकट की स्थिति में भी जिस लिङ्ग के त्याग का विधान नहीं है वह इस माहेश्वर का लिङ्गनिष्ठ स्थल कहा गया है ॥२१॥

**अपगच्छतु सर्वस्वं शिरश्छेदनमस्तु वा।**
**माहेश्वरो न मुञ्चेत लिङ्गपूजामहाव्रतम् ।।२२।।**

**भावार्थ** : समस्त धन सम्पत्ति भले ही चली जाय, शिर कट जाय किन्तु माहेश्वरलिङ्गपूजारूपी महाव्रत का कभी भी त्याग नहीं करता ॥२२॥

**लिङ्गपूजामकृत्वा तु ये न भुञ्जन्ति मानवाः।**
**तेषां महात्मनां हस्ते मोक्षलक्ष्मीरुपस्थिता।।२३।।**

**भावार्थ** : जो मनुष्य बिना लिङ्गपूजा किये भोजन नहीं करते उन महात्माओं के हाथ में मोक्षलक्ष्मी सदा उपस्थित रहती है ॥२३॥

**किमन्यैर्धर्मकलिलैः कीकषार्थप्रदायिभिः।**
**साक्षान्मोक्षप्रदः शम्भोर्धर्मो लिङ्गार्चनात्मकः।।२४।।**

**भावार्थ** : क्षुद्र घृणास्पद अर्थ को देने वाले अन्य मलिन धर्मों से क्या लाभ? शम्भु का लिङ्गार्चनात्मक धर्म साक्षात् मोक्ष देने वाला है ॥२४॥

**अर्पितेनान्नपानेन लिङ्गे नियमपूजिते।**
**ये देहवृत्तिं कुर्वन्ति महामाहेश्वरा हि ते।।२५।।**

**भावार्थ** : समर्पित अन्नपान के द्वारा जो लोग नियमपूर्वक लिङ्ग की पूजा करते हैं तथा देह को (उसी समर्पित अन्न पान से) जीवित रखते हैं वे महा माहेश्वर हैं ॥२५॥

**चिन्मये शाङ्करे लिङ्गे स्थिरं येषां मनः सदा।**
**विमुक्तेतरसर्वार्थं ते शिवा नात्र संशयः।।२६।।**

**भावार्थ** : जिनका मन शिवस्वरूपी लिंग में सदा स्थित रहता है तथा (मुक्ति से) भिन्न सभी विषयों का जिसने त्याग कर दिया है वे शिव हैं, इसमें सन्देह नहीं ॥२६॥

**लिङ्गे यस्य मनो लीनं लिङ्गस्तुतिपरा च वाक्।**
**लिङ्गार्चनपरौ हस्तौ स रुद्रो नात्र संशयः।।२७।।**

**भावार्थ** : जिसका मन लिङ्ग में लीन है, जिसकी वाणी लिङ्ग की स्तुति में लगी रहती है जिसके दोनों हाथ लिङ्गार्चन में निरत रहते हैं वह रुद्र है, इसमें सन्देह नहीं ॥२७॥

**लिङ्गनिष्ठस्य किं तस्य कर्मणा स्वर्गहेतुना।**
**नित्यानन्दशिवप्राप्तिर्यस्य शास्त्रेषु निश्चिता।।२८।।**

**भावार्थ** : जिस भक्त की शिवानन्द प्राप्ति शास्त्रों के अनुसार निश्चित है। लिङ्गार्चन में लगे हुए उस (भक्त) के स्वर्गहेतुक कर्म से क्या लाभ? या क्या प्रयोजन? ॥२८॥

**लिङ्गनिष्ठापरं शान्तं भूतिरुद्राक्षसंयुतम्।**
**प्रशंसन्ति सदाकालं ब्रह्माद्या देवता मुदा।।२९।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि देवता लिङ्ग में निष्ठा रखने वाले, शान्त, भस्म और रुद्राक्ष धारण करने वाले (भक्त) की आनन्द के साथ सदा प्रशंसा करते हैं ॥२९॥

### पूर्वाश्रयनिरसनस्थल - (१८)

**लिङ्गैकनिष्ठहृदयः सदा माहेश्वरो जनः।**
**पूर्वाश्रयगतान् धर्मांस्त्यजेत्स्वाचाररोधकान्।।३०।।**

**भावार्थ** : **(पूर्वाश्रयनिरसनस्थल वर्णन)**— एकमात्र लिङ्गार्चन में निष्ठा रखने वाले माहेश्वर जन को चाहिये कि वह अपने आचार (अर्थात् वीरशैवाचार) के विरोधी पहले स्वीकृत धर्मों का त्याग कर दे ॥३०॥

**स्वजातिकुलजान् धर्मान् लिङ्गनिष्ठाविरोधिनः।**
**त्यजन् माहेश्वरो ज्ञेयः पूर्वाश्रयनिरासकः।।३१।।**

**भावार्थ** : अपनी जाति अपने कुल के भी धर्मों अर्थात् जननाशौच मरणाशौच आदि को, यदि वे लिङ्गनिष्ठा के विरोधी हैं तो उनका त्याग करने वाला पूर्वाश्रयनिरासक भक्त माहेश्वर जाना जाता है ॥३१॥

**शिवसंस्कारयोगेन विशुद्धानां महात्मनाम्।**
**किं पूर्वकालिकैर्धर्मैः प्राकृतानां हि ते मताः।।३२।।**

**भावार्थ** : शिवसंस्कार के योग के कारण शुद्ध हुए महात्माओं को पूर्व में वर्त्तमान एवं अनुष्ठित धर्मों से क्या प्रयोजन? वे धर्म प्राकृत अर्थात् साधारण लोगों के लिये कहे गये हैं ॥३२॥

**विशेष**— जिस प्रकार सन्यासी सन्यास से पूर्व वाले आश्रम धर्मो को छोड़ने पर दोषदुष्ट नहीं होता उसी प्रकार वीरशैव धर्म स्वीकार करने वाला व्यक्ति यदि अन्य धर्माचरणों का त्याग करता है तो वह प्रायश्चित्ती नहीं होता इस विषय में टीकाकार ने 'नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति.....' गीता वाक्य को उद्धृत किया है ।

**शिवसंस्कारयोगेन शिवधर्मानुषङ्गिणाम्।**
**प्राकृतानां न धर्मेषु प्रवृत्तिरुपपपद्यते।।३३।।**

**भावार्थ** : शिवसंस्कार के योग से शिवधर्म का पालन करने वाले प्राकृत जनों की (अन्य) धर्मों में प्रवृत्ति नहीं होती ॥३३॥

**विशुद्धाः प्राकृताश्चेति द्विविधा मानुषा स्मृताः।**
**शिवसंस्कारिणः शुद्धाः प्राकृता इतरे मताः।।३४।।**

**भावार्थ** : मनुष्य दो प्रकार के कहे गये हैं— विशुद्ध और प्राकृत। दीक्षारूपी शिव के संस्कार से युक्त मनुष्य शुद्ध होते हैं दूसरे लोग प्राकृत माने गये हैं ॥३४॥

**वर्णाश्रमधर्माणां व्यवस्था हि द्विधा मता।**
**एका शिवेन निर्दिष्टा ब्रह्मणा कथिताऽपरा।।३५।।**

**भावार्थ** : वर्णाश्रम आदि धर्मों की व्यवस्था दो प्रकार की मानी गयी है— एक शिव के द्वारा निर्दिष्ट है दूसरी का निर्देश ब्रह्मा ने किया है ॥३५॥

**शिवोक्तधर्मनिष्ठा तु शिवाश्रमनिषेविणाम्।**
**शिवसंस्कारहीनानां धर्मः पैतामहः स्मृतः।।३६।।**

**भावार्थ** : शैवाश्रम में रहने वालों (वीरशैवधर्मवालों) की शिवोक्त धर्म में निष्ठा होती है। जो लोग शिवसंस्कार से हीन हैं उनका धर्म ब्रह्मा के द्वारा निर्दिष्ट कहा गया है ॥३६॥

**शिवसंस्कारयुक्तेषु जातिभेदो न विद्यते।**
**काष्ठेषु वह्निदग्धेषु यथा रूपं न विद्यते।।३७।।**

**तस्मात्सर्वप्रयत्नेन शिवसंस्कारसंयुतः।**
**जातिभेदं न कुर्वीत शिवभक्ते कदाचन।।३८।।**

**भावार्थ** : अग्नि से दग्ध काष्ठों का जैसे उसका रूप दिखाई नहीं देता, उसी प्रकार शिवसंस्कार से युक्त लोगों में जातिगत भेद नहीं होता है। इसलिए शिव संस्कार संपन्न शिवभक्तों में जातिभेद नहीं करना चाहिए ॥३७-३८॥

### सर्वाद्वैतनिरसनस्थल - (१९)

पूज्यपूजकयोर्लिङ्गजीवयोर्भेदवर्जने ।
पूजाकर्माद्यसम्पत्तेर्लिङ्गनिष्ठाविरोधतः ।।३९।।

सर्वाद्वैतविचारस्य ज्ञानाभावे व्यवस्थितेः।
भवेन्माहेश्वरः कर्मी सर्वाद्वैतनिरासकः ।।४०।।

**भावार्थ** : पूज्य पूजक अर्थात् लिङ्ग और जीव के भेद को दूर करने पर पूजा कर्म आदि की अप्राप्ति, लिङ्गनिष्ठा का विरोध हो जाता है। समस्त अद्वैत विचार की व्यवस्था के ज्ञान का अभाव, होने पर कर्मी माहेश्वर सर्वाद्वैत निरासक होता है ।।३९-४०।।

प्रेरकं शङ्करं बुद्ध्वा प्रेर्यमात्मानमेव च।
भेदात् तं पूजयेन्नित्यं न चाद्वैतपरो भवेत् ।।४१।।

**भावार्थ** : शंकर को प्रेरक और अपने को प्रेर्य मानकर भेदज्ञानपूर्वक उनकी नित्य पूजा करनी चाहिये। अद्वैतपरक नहीं बनना चाहिये ।।४१।।

पतिः साक्षान्महादेवः पशुरेष तदाश्रयः।
अनयोः स्वामिभृत्यत्वमभेदे कथमिष्यते ।।४२।।

**भावार्थ** : महादेव साक्षात् पति हैं। उनके अधीन रहने वाला यह जीव पशु है। इन दोनों में स्वस्वामी भावरूप सम्बन्ध है। फिर अभेद मानने पर यह कैसे होगा? ।।४२।।

साक्षात्कृतं परं तत्त्वं यदा भवति बोधतः।
तदाद्वैतसमापत्तिर्ज्ञानहीनस्य न क्वचित् ।।४३।।

**भावार्थ** : ज्ञान के कारण जब पर तत्त्व का साक्षात्कार हो जाता है तब अद्वैत की प्राप्ति होती है। ज्ञान से रहित मनुष्य को यह प्राप्ति कभी नहीं होती ।।४३।।

भेदस्य कर्महेतुत्वाद् व्यवहारः प्रवर्तते।
लिङ्गपूजादिकर्मस्थो न चाद्वैतं समाचरेत् ।।४४।।

**भावार्थ** : भेद का व्यवहार कर्म के कारण होता है। इसलिये लिङ्गपूजा आदि कर्म करने वाले को अद्वैत का आचरण नहीं करना चाहिये ।।४४।।

पूजादिव्यवहारः स्याद्भेदाश्रयतया सदा।
लिङ्गपूजापरस्तस्मान्नाद्वैते निरतो भवेत् ।।४५।।

**भावार्थ** : पूजा आदि का व्यवहार सर्वदा भेद के आधार पर होता है, इसलिये लिङ्गपूजा में लगे हुए (भक्त) को अद्वैत में निरत नहीं होना चाहिये ।।४५।।

### आह्वाननिरसनस्थल - (२०)

**लिङ्गार्चनपरः शुद्धः सर्वाद्वैतनिरासकः।**
**स्वेष्टलिङ्गे शिवाकारे न तमाह्वयेच्छिवम्।।४६।।**

**भावार्थ** : लिङ्गार्चन में लगा हुआ सर्वाद्वैत का निषेध वाला परिशुद्ध (वीर माहेश्वर) शिवरूपी अपने इष्ट लिङ्ग में उस शिव का आवाहन न करे ॥४६॥

**यदा शिवकलायुक्तं लिङ्गं दद्यान्महागुरुः।**
**तदारभ्य शिवस्तत्र तिष्ठत्याह्वानमत्र किम्।।४७।।**

**भावार्थ** : (इसका कारण यह है कि) महागुरु जिस दिन से शिवकलायुक्त लिङ्ग (शिष्य को) देते हैं उस दिन से शिव उसमें रहते ही हैं फिर उसमें उनका आवाहन क्या? ॥४७॥

**ससंस्कारेषु लिङ्गेषु सदा सन्निहितः शिवः।**
**तत्राह्वानं न कर्तव्यं प्रतिपत्तिविरोधकम्।।४८।।**

**भावार्थ** : संस्कारयुक्त लिङ्गों में शिव सर्वदा सन्निहित रहते हैं। उसमें भक्ति अथवा ज्ञान का विरोधी आवाहन नहीं करना चाहिये ॥४८॥

**नाह्वानं न विसर्गं च स्वेष्टलिङ्गे तु कारयेत्।**
**लिङ्गनिष्ठापरो नित्यमिति शास्त्रस्य निश्चयः।।४९।।**

**भावार्थ** : लिङ्गपूजा में निष्ठा रखने वाला (भक्त) अपने इष्ट लिङ्ग में न तो शिव का आवाहन करे और न विसर्जन। ऐसा शास्त्र का निश्चय है ॥४९॥

### अष्टमूर्तिनिरसनस्थल - (२१)

**यथात्मशिवयोरैक्यं न मतं कर्मसङ्गिनः।**
**तथा शिवात्पृथिव्यादेरद्वैतमपि नेष्यते।।५०।।**

**भावार्थ** : **(अष्टमूर्त्तिनिरसनस्थल वर्णन)**— जिस प्रकार (शिवपूजा लिङ्गधारण आदि) कर्म में आसक्ति रखने वाला आत्मा और शिव में ऐक्य नहीं मानता उसी प्रकार पृथिवी आदि का भी शिव के साथ ऐक्य इष्ट नहीं है। ॥५०॥

**पृथिव्याद्यष्टमूर्तित्वमीश्वरस्य प्रकीर्तितम्।**
**तदधिष्ठातृभावेन न साक्षादेकभावतः।।५१।।**

**भावार्थ** : ईश्वर पृथिवी आदि अष्ट मूर्त्ति का रूप है। (इसका तात्पर्य यह है कि ईश्वर) उन (=आठ मूर्त्तियों) का अधिष्ठाता है न कि उनसे अभिन्न ॥५१॥

**विशेष**— जैसे स्तन और दूध में परस्पर भेद होने पर भी बालक स्तन पी रहा है— ऐसा लाक्षणिक व्यवहार होता है उसी प्रकार पृथिवी आदि का शिव की मूर्त्ति के रूप में कथन लाक्षणिक है। इसकी पुष्टि के लिये 'यस्य पृथिवी शरीरम्' इत्यादि श्रुति वाक्य प्रमाण है।

**पृथ्व्यादिकमिदं सर्वं कार्यं कर्ता महेश्वरः।**
**नैतत्साक्षान्महेशोऽयं कुलालो मृत्तिका यथा।।५२।।**

**भावार्थ** : यह समस्त पृथिवी आदि कार्य है। महेश्वर इसके कर्त्ता हैं। यह (पृथिवी आदि) साक्षात् महेश्वर नहीं है जैसे कि मिट्टी और कुम्हार (एक नहीं) हैं ।।५२।।

**पृथिव्याद्यात्मपर्यन्तप्रपञ्चो ह्यष्टधा स्थितः।**
**तनुरीशस्य चात्मायं सर्वतत्त्वनियामकः।।५३।।**

**भावार्थ** : पृथिवी से लेकर आत्मा तक (अर्थात् पृथिवी जल तेज वायु आकाश चन्द्रमा सूर्य और अग्नि अर्थात् आत्मा) यह प्रपञ्च आठ प्रकार से स्थित है। यह सब परमेश्वर का शरीर है और यह आत्मा समस्त तत्त्वों का नियामक है ।।५३।।

**शरीरभूतादेतस्मात् प्रपञ्चात्परमेष्ठिनः।**
**आत्मभूतस्य देवस्य नाभेदो न पृथक्स्थितिः।।५४।।**

**भावार्थ** : परमेष्ठी के शरीरभूत इस प्रपञ्च से आत्मभूत परमेश्वर का न अभेद है और न घट-पट के समान सर्वथा उनकी पृथक् स्थिति है ।।५४।।

**अचेतनात्वात् पृथ्व्यादेरज्ञत्वाद् आत्मनस्तथा।**
**सर्वज्ञस्य महेशस्य नैकरूपत्वमिष्यते।।५५।।**

**भावार्थ** : पृथिवी आदि अचेतन अर्थात् जड़ है। जीवात्मा अज्ञ अर्थात् अल्पज्ञ है। परमेश्वर सर्वज्ञ है। इन तीनों की एकरूपता नहीं हो सकती ।।५५।।

**इति यश्चिन्तयेन्नित्यं पृथिव्यादेरष्टमूर्तितः।**
**विलक्षणं महादेवं सोऽष्टमूर्तिनिरासकः।।५६।।**

**भावार्थ** : जो साधक इस प्रकार महादेव को पृथिवी आदि अष्टमूर्ति से विलक्षण समझता और ध्यान करता है वह अष्टमूर्त्तिनिरासक माना जाता है ।।५५।।

## सर्वगतनिरसनस्थल - (२२)

**सर्वगत्वे महेशस्य सर्वत्राराधनं भवेत्।**
**न लिङ्गमात्रे तन्निष्ठो न शिवं सर्वगं स्मरेत्।।५७।।**

**भावार्थ : (सर्वगतनिरसनस्थल वर्णन)**— चूँकि महेश्वर सर्वव्यापी हैं। इसलिये उनकी सर्वत्र आराधना की जा सकती है न कि केवल लिङ्ग में। यदि शिव को केवल लिङ्ग में स्थित मान लिया जाय तो वह सर्वव्यापी के रूप में स्मृत नहीं होंगे (फिर लिङ्ग की पूजा कैसे युक्तियुक्त होगी?) ॥५७॥

**सर्वगोऽपि स्थितः शम्भुः स्वाधारे हि विशेषतः।**
**तस्मादन्यत्र विमुखः स्वेष्टलिङ्गे यजेच्छिवम्॥५८॥**

**भावार्थ :** यद्यपि शिव सर्वव्यापी हैं फिर भी अपने आधार अर्थात् लिङ्ग में विशेष रूप से स्थित हैं। इस कारण अन्यत्र विमुख होकर अपने इष्टलिङ्ग में ही शिव की पूजा करनी चाहिये ॥५८॥

**शिवः सर्वगतश्चापि स्वाधारे व्यज्यते भृशम्।**
**शमीगर्भे यथा वह्निर्विशेषेण विभाव्यते॥५९॥**

**भावार्थ :** यद्यपि शिव सर्वगत हैं तथापि वे अपने आधार अर्थात् इष्टलिंग में विशेष रूप से अभिव्यक्ति होते हैं। जैसे कि अग्नि सभी वृक्षों में रहती है फिर भी शमी के अन्दर विशेष रूप से व्यक्त होती है ॥५९॥

**सर्वगत्वं महेशस्य सर्वशास्त्रविनिश्चितम्।**
**तथाप्याश्रयलिङ्गादौ पूजार्थमधिका स्थितिः॥६०॥**

**भावार्थ :** महेश्वर की सर्वव्यापकता सब शास्त्रों में निश्चित है तो भी आश्रयभूत लिङ्ग आदि में पूजा के लिये (शिव की) विशेष स्थिति रहती है ॥६०॥

**नित्यं भासि तदीयस्त्वं या ते रुद्र शिवा तनूः।**
**अघोराऽपापकाशीति श्रुतिराह सनातनी॥६१॥**

**भावार्थ :** 'हे रुद्र! जो आपकी अघोर अर्थात् अभयङ्कर मङ्गलकारी दोषरहित (लिंगरूपी) शरीर है'— ऐसा सनातनी श्रुति कहती है उस शरीर वाले तुम नित्य प्रकाशित हो रहे हो ॥६१॥

**तस्मात्सर्वप्रयत्नेन सर्वस्थानपराङ्मुखः।**
**स्वेष्टलिङ्गे महादेवं पूजयेत्पूजकोत्तमः॥६२॥**

**भावार्थ :** इसलिय उत्तम पूजक को चाहिये कि वह सब स्थानों से पराङ्मुख होकर अपने इष्टलिंग में महादेव की पूजा करे ॥६२॥

**शिवस्य सर्वगत्वेऽपि सर्वत्र रतिवर्जितः।**
**स्वेष्टलिङ्गे यजन् देवं सर्वगत्वनिरासकः।।६३।।**

**भावार्थ** : यद्यपि शिव सर्वगामी है तो भी जो सर्वत्र अनुरागरहित होकर केवल अपने इष्टलिङ्ग में देव की पूजा करता है वह सर्वगत्व निरासक कहा जाता है ।।६३।।

**शिवजगन्मयस्थल - (२३)**

**पूजाविधौ नियम्यत्वाल्लिङ्गमात्रे स्थितं शिवम्।**
**पूजयन्नपि देवस्य सर्वगत्वं विभावयेत्।।६४।।**

**भावार्थ : (शिवजगन्मयस्थल वर्णन)**— पूजा की विधि में नियमित होने के कारण लिङ्ग मात्र में स्थित शिव की पूजा करता हुआ भी भक्त देवाधिदेव की सर्वव्यापकता की भावना करता रहे ।।६४।।

**यस्मादेतत् समुत्पन्नं महादेवाच्चराचरम्।**
**तस्मादेतन्न भिद्येत यथा कुम्भादिकं मृदः।।६५।।**

**भावार्थ** : चूँकि यह चराचर महादेव से उत्पन्न है इस कारण वह जैसे (मिट्टी से उत्पन्न कुम्भ) आदि मिट्टी से भिन्न नहीं होते उसी प्रकार महादेव से भिन्न नहीं है ।।६५।।

**शिवतत्त्वात्समुत्पन्नं जगदस्मान्न भिद्यते।**
**फेनोर्मिबुद्बुदाकारं यथा सिन्धोर्न भिद्यते।।६६।।**

**भावार्थ** : चूँकि यह चराचर शिवतत्त्व से उत्पन्न है अतः उससे उसी प्रकार भिन्न नहीं है जैसे (समुद्र से उत्पन्न) फेन लहर बुदबुद समुद्र से भिन्न नहीं होते ।।६६।।

**यथा तन्तुभिरुत्पन्नः पटस्तन्तुमयः स्मृतः।**
**तथा शिवात्समुत्पन्नं शिव एव चराचरम्।।६७।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार तन्तुओं से उत्पन्न पट तन्तुमय कहा जाता है उसी प्रकार शिव से उत्पन्न चराचर शिव ही है ।।६७।।

**आत्मशक्तिविकासेन शिवो विश्वात्मना स्थितः।**
**कुटीभावाद् यथा भाति पटः स्वस्य प्रसारणात्।।६८।।**

**भावार्थ** : शिव अपनी शक्ति के विकास से विश्व के रूप में ठीक उसी प्रकार स्थित जैसे पट अपने प्रसार से तम्बू के रूप में स्थित होता है ।।६८।।

**तस्माच्छिवमयं सर्वं जगदेतच्चराचरम्।**
**तदभिन्नतया भाति सर्पत्वमिव रज्जुतः।।६९।।**

**भावार्थ** : इसलिये शिवमय यह समस्त जगत् रज्जु से सर्पत्व[१] की भाँति उस शिव से अभिन्न रूप में भासित होता है ॥६९॥

**रज्जौ सर्पवद्भाति शुक्तौ तु रजतत्ववत्।**
**चोरत्ववदपि स्थाणौ मरीच्यां च जलत्ववत्।।७०।।**

**गन्धर्वपुरवद्व्योम्नि सच्चिदानन्दलक्षणे।**
**निरस्तभेदसद्भावे शिवे विश्वं विराजते।।७१।।**

**भावार्थ** : रस्सी में सर्पत्व, शुक्ति में रजतत्व, स्थाणु में चोरत्व, मृगमरीचिका में जलत्व, आकाश में गन्धर्वनगरत्व के आरोप की भाँति सच्चिदानन्दस्वरूप भेदरहित शिव में विश्व आभासित होता है ॥७०-७१॥

**पत्रशाखादिरूपेण यथा तिष्ठति पादपः।**
**तथा भूम्यादिरूपेण शिव एको विराजते।।७२।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार (एक) वृक्ष (अनेक) पत्ते शाखा आदि के रूप में स्थित होता है उसी प्रकार शिव (अनेक) भूमि आदि रूप में विराजमान हैं ॥७२॥

**विशेष** : प्रकाशस्वरूप शिव अपने अन्दर समवेत विमर्श शक्ति के द्वारा अनेक रूपों में भासित होते हैं। धृति के कारण धरणी, करूणा के कारण जल, उज्ज्वलता के कारण तेज, आनन्दस्पन्दन के कारण वायु, चैतन्य की व्याप्ति के कारण आकाश तथा सङ्कुचित चैतन्य के कारण जीवरूप में प्रकाशितं हो रहे हैं। शिव यद्यपि निरंश है तथापि अपनी दुर्घटकारिणी शक्ति के कारण वे नाना एवं सावयवरूप में वर्त्तमान है। जहाँ तक प्रतिभासिक प्रतीति का प्रश्न है। उसमें भी अपनी शक्ति की न्यूनता के द्वारा शिव ही भासित होते हैं। टीकाकार बाध्यबाधक भाव स्वीकार नहीं करते क्योंकि शुक्ति में रजत की प्रतीति एवं उसके बाध का काल भिन्न होता है। 'इदं रजतम्' 'नेदं रजतम्' दोनों ज्ञानों का स्थिति काल भिन्न है अतः बाध्यबाधक भाव नहीं हो सकता। ज्ञान गुण है और निरंश है अतः वहाँ वह सम्भव नहीं है। अतः रजतज्ञान और शुक्तिज्ञान शिव के उन्मेष निमेष है।

**भक्तदेहिकलिङ्गस्थल - (२४)**

**समस्तजगदात्मापि शङ्करः परमेश्वरः।**
**भक्तानां हृदयाम्भोजे विशेषेण विराजते।।७३।।**

---

१. रज्जु में सर्प का भ्रम होने पर वस्तुतः मन्दान्धकार, रज्जु का वक्रत्व आदि दोष के कारण रज्जु में सर्प के धर्म सर्पत्व का आरोप होता है न कि सर्प का। सर्प तो रज्जु से सर्वथा भिन्न है अनारोप्य है।

**भावार्थ : (भक्तिदेहिकलिङ्गस्थल वर्णन)**— यद्यपि शङ्कर परमेश्वर सम्पूर्ण संसार में व्याप्त हैं तथापि भक्तों के हृदयकमल में वे विशेष रूप से विराजमान रहते हैं ।।७३।।

**कैलासे मन्दरे चैव हिमाद्रौ कनकाचले।**
**हृदयेषु च भक्तानां विशेषेण व्यवस्थित:।।७४।।**

**भावार्थ** : कैलास मन्दर हिमालय कनकाचल अर्थात् सुमेरु इन पर्वतों तथा भक्तों के हृदय में (शिव की) विशेष स्थिति रहती है ।।७४।।

**सर्वात्मापि परिच्छिन्नो यथा देहेषु वर्तने।**
**तथा स्वकीयभक्तेषु शङ्करो भासते सदा।।७५।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार सर्वत्र व्यापक भी परमात्मा देवादि के देहों में परिच्छिन्न होकर प्रतिबिम्ब भाव से रहते हैं उसी प्रकार शङ्कर अपने भक्तों में सदा भासते हैं ।।७५।।

**नित्यं भाति त्वदीयेषु या ते रुद्र शिवा तनू:।**
**अघोराऽपापकाशीति श्रुतिराह सनातनी।।७६।।**

**भावार्थ** : 'हे रुद्र! जो तुम्हारी शिवा अघोरा अपापकाशिनी शरीर है वह तुम्हारे (भक्तों) के अन्दर नित्य भासित होती है'— ऐसा सनातन श्रुति कहती है ।।७६।।

**विशुद्धेषु विरक्तेषु विवेकिषु महात्मसु।**
**शिवस्तिष्ठति सर्वात्मा शिवलाञ्छनधारिषु।।७७।।**

**भावार्थ** : विशुद्ध वैराग्ययुक्त विवेकी तथा शिवचिह्न को धारण करने वाले महात्माओं के अन्दर सर्वात्मा शिव विराजमान रहते हैं ।।७७।।

**नित्यं सन्तोषयुक्तानां ज्ञाननिर्धूतकर्मणाम्।**
**माहेश्वराणामन्त:स्थो विभाति परमेश्वर:।।७८।।**

**भावार्थ** : नित्य सन्तोषयुक्त ज्ञान के द्वारा समस्त कर्मों को भस्म किये हुए महेश्वर के भक्तों के अन्दर स्थित परमेश्वर प्रकाशित होते हैं ।।७८।।

**अन्यत्र शम्भो रतिमात्रशून्यो**
**निजेष्टलिङ्गे नियतान्तरात्मा।**
**शिवात्मकं विश्वमिदं विबुध्यन्**
**माहेश्वरोऽसौ भवति प्रसादी।।७९।।**

**भावार्थ** : शम्भु से अतिरिक्त विषयों में अनासक्त अपने इष्टलिङ्ग में संयत अन्तःकरण वाला तथा इस संसार को शिवस्वरूप समझने वाला यह माहेश्वर ही (सर्वदा) प्रसादी अर्थात् स्वयं प्रसन्न रहकर दूसरों को प्रसन्न करने वाला प्रसादी स्थल का साधक बन जाता है ।।७९।।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्य-विरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ माहेश्वरस्थले माहेश्वरप्रशंसादिनवविधस्थलप्रसङ्गो नाम दशमः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के नवविधस्थलप्रसङ्ग नामक दशम परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।१०।।**



# एकादश: परिच्छेद:

अंगस्थलांतर्गत

## प्रसादीस्थल

**अगस्त्य उवाच —**

**उक्तो माहेश्वर: साक्षाल्लिङ्गनिष्ठादिधर्मवान्।**
**कथमेष प्रसादीति कथ्यते गणनायक।।१।।**

**भावार्थ** : **(प्रसादीस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— हे गणनायक! साक्षात् लिङ्ग में निष्ठा आदि धर्म से युक्त माहेश्वर का आपने वर्णन किया। यह माहेश्वर फिर 'प्रसादी' क्यों कहा जाता है? (यह बतलाइये) ।।१।।

**रेणुक उवाच —**

**लिङ्गनिष्ठादिभावेन ध्वस्तपापनिबन्धन:।**
**मन:प्रसादयोगेन प्रसादीत्येष कथ्यते।।२।।**

**भावार्थ** : रेणुकाचार्य ने कहा— लिङ्ग के प्रति निष्ठा आदि भाव के द्वारा समस्त पापरूपी बन्धन को नष्ट करने वाला माहेश्वर मन की प्रसन्नता के कारण 'प्रसादी' कहलाता है ।।२।।

**प्रसादिस्थलमित्येतदस्य माहात्म्यबोधकम्।**
**अन्तरस्थलभेदेन सप्तधा परिकीर्तितम्।।३।।**

**भावार्थ** : यह प्रसादी स्थल इसकी महिमा का ज्ञापक है। अन्तर्गत स्थलों के भेद से यह सात प्रकार का कहा गया है ।।३।।

**प्रसादिस्थलमादौ तु गुरुमाहात्म्यकं तत:।**
**ततो लिङ्गप्रशंसा च ततो जङ्गमगौरवम्।।४।।**

**ततो भक्तस्य माहात्म्यं तत: शरणकीर्तनम्।**
**शिवप्रसादमाहात्म्यमिति सप्तप्रकारकम्।।५।।**

**भावार्थ** : पहला प्रसादीस्थल, दूसरा गुरुमाहात्म्य स्थल, तीसरा लिङ्ग-प्रशंसा उसके बाद जङ्गमगौरव, तत्पश्चात् भक्तमाहात्म्य इसके बाद शरण-कीर्त्तनस्थल और अन्त में शिवप्रसादमाहात्म्यस्थल ये सात प्रकार हैं ।।४-५।।

प्रसादिस्थल - (२५)

**क्रमाल्लक्षणमेतेषां कथयामि महामुने।**
**नैर्मल्यं मनसो लिङ्गं प्रसाद इति कथ्यते।।**
**शिवस्य लिङ्गरूपस्य प्रसादादेव सिद्ध्यति।।६।।**

**भावार्थ** : हे महामुने! (अब मैं) इनका क्रम से लक्षण कह रहा हूँ। मन की निर्मलतारूपी चिह्न प्रसाद कहा जाता है। यह प्रसाद लिङ्गरूपी शिव की कृपा से प्राप्त होता है ।।६।।

**शिवप्रसादं यद्द्रव्यं शिवाय विनिवेदितम्।**
**निर्माल्यं तत्तु शैवानां मनोनैर्मल्यकारणम्।।७।।**

**भावार्थ** : शिव को समर्पित जो शिव का प्रसाद उसकी निर्मलता वीर शैवों के मन की निर्मलता का कारण होती है ।।७।।

**मनःप्रसादसिद्ध्यर्थं निर्मलज्ञानकारणम्।**
**शिवप्रसादं स्वीकुर्वन् प्रसादीत्येष कथ्यते।।८।।**

**भावार्थ** : मन की प्रसन्नता की सिद्धि के लिये निर्मल ज्ञान के कारणभूत शिवप्रसाद को स्वीकार करने वाला 'प्रसादी' कहा जाता है ।।८।।

**अन्नशुद्ध्या हि सर्वेषां तत्त्वशुद्धिरुदाहृता।**
**विशुद्धमन्नजातं हि यच्छिवाय समर्पितम्।।९।।**

**तदेव सर्वकालं तु भुञ्जानो लिङ्गतत्परः।**
**मनःप्रसादमतुलं लभते ज्ञानकारणम्।।१०।।**

**भावार्थ** : अन्न की शुद्धि से सबकी तत्त्वशुद्धि कही गयी है। विशुद्ध अन्न वह होता है जो शिव को समर्पित किया होता है। लिङ्ग की आराधना में तत्पर भक्त सदा उस अन्न को खाने से ज्ञानोत्पत्ति के कारणीभूत असीम मनःप्रसाद को प्राप्त करता है ।।९-१०।।

**आत्मभोगाय नियतं यद्यद्द्रव्यं समाहितम्।**
**तत्तत् समर्प्य देवाय भुञ्जीयादात्मशुद्धये।।११।।**

**भावार्थ** : आत्मभोग के लिये निश्चित रूप से जो-जो द्रव्य एकत्रित किया गया आत्मशुद्धि के लिये उस-उस को महादेव को समर्पित कर खाना चाहिये ।।११।।

**नित्यसिद्धेन देवेन भिषजा जन्मरोगिणाम्।**
**यद्यत् प्रसादितं भुक्त्वा तत्तज्जन्मरसायनम्।।१२।।**

**भावार्थ** : जन्मरूपी रोग वालों के लिये नित्यसिद्ध वैद्यरूपी शिव देव के द्वारा भोग लगाकर जो-जो वस्तु प्रसाद बनायी गयी वह सब वस्तु जन्मरसायन अर्थात् पुनर्जन्म से मुक्ति पाने के लिये औषधि है ॥१२॥

**आरोग्यकारणं पुंसामन्त:करणशुद्धिदम्।**
**तापत्रयमहारोगसमुद्धरणभेषजम् ।।१३।।**

**विद्यावैशद्यकरणं विनिपातविघातनम्।।**
**द्वारं ज्ञानावतारस्य मोहोच्छेदस्य कारणम्।।१४।।**

**वैराग्यसम्पदो मूलं महानन्दप्रवर्धनम्।**
**दुर्लभं पापचित्तानां सुलभं शुद्धकर्मणाम्।।१५।।**

**आदृतं ब्रह्मविष्ण्वाद्यैर्वसिष्ठाद्यैश्च तापसै:।**
**शिवस्वीकृतमन्नाद्यं स्वीकार्यं सिद्धिकाङ्क्षिभि:।।१६।।**

**भावार्थ** : सिद्धि को चाहने वाले लोगों को चाहिये कि वे शिव के द्वारा स्वीकृत अर्थात् शिव को समर्पित अन्नादि का ग्रहण करें। इस अन्नादि की विशेषतायें निम्नलिखित हैं— यह पुरुषों के आरोग्य का कारण है। उनके अन्त:करण को शुद्ध करने वाला है। तीन ताप रूपी महारोग से उद्धार करने के लिये औषध है। विद्या को विशद बनाता है। पतन अर्थात् कृत्रिदोष को रोकता है। ज्ञानावतार का द्वार तथा मोहोच्छेद का कारण है। वैराग्यरूपी सम्पत्ति का मूल तथा महानन्द को बढ़ाने वाला है। पापियों के लिये दुर्लभ और शुद्ध आचार वालों के लिये सुलभ है। ब्रह्मा विष्णु आदि देवता तथा वशिष्ठ आदि तपस्वियों के द्वारा प्रसाद का आदर किया गया है ॥१३-१६॥

**पत्रं पुष्पं फलं तोयं यच्छिवाय निवेदितम्।**
**तत्तत्स्वीकारयोगेन सर्वपापक्षयो भवेत्।।१७।।**

**भावार्थ** : पत्र पुष्प फल जल जो कुछ शिव के लिये निवेदित है उस-उस का स्वीकार करने से समस्त पापों का क्षय हो जाता है ॥१७॥

**यथा शिवप्रसादान्नं स्वीकार्यं लिङ्गतत्परै:।**
**तथा गुरो: प्रसादान्नं तथैव शिवयोगिनाम्।।१८।।**

**भावार्थ** : लिङ्ग की आराधना में तत्पर लोगों के द्वारा जैसे शिव का प्रसाद रूपी अन्न स्वीकार्य होता है उसी प्रकार गुरु एवं शिवयोगियों का भी प्रसादान्न स्वीकार्य होना चाहिये ॥१८॥

### गुरुमाहात्म्यस्थल - (२६)

**गुरुरेवात्र सर्वेषां कारणं सिद्धिकर्मणाम्।**
**गुरुरूपो महादेवो यतः साक्षादुपस्थितः।।१९।।**

**भावार्थ** : इस जगत् में समस्त सिद्धि कर्मों का कारण गुरु ही है क्योंकि गुरु के रूप में साक्षात् महादेव उपस्थित हैं ।।१९।।

**निष्कलो हि महादेवो नित्यज्ञानमहोदधिः।**
**सकलो गुरुरूपेण सर्वानुग्राहको भवेत्।।२०।।**

**भावार्थ** : नित्य ज्ञान के समुद्र महादेव निष्कल हैं वही गुरु के रूप में सकल होकर सर्वानुग्रह कारक होते हैं ।।२०।।

**यः शिवः स गुरुर्ज्ञेयो यो गुरुः स शिवः स्मृतः।**
**न तयोरन्तरं कुर्याद् ज्ञानावाप्तौ महामतिः।।२१।।**

**भावार्थ** : जो शिव है उन्हीं को गुरु समझना चाहिये। जो गुरु है वही शिव कहे गये हैं अर्थात् गुरु शिवसायुज्यरूप मोक्ष के कारण भूत ज्ञान का दाता होने से शिव से अभिन्न है। ज्ञानलाभ के सन्दर्भ में विद्वान् उन दोनों में अन्तर न करे ।।२१।।

**हस्तपादादिसाम्येन नेतरैः सदृशं वदेत्।**
**आचार्यं ज्ञानदं शुद्धं शिवरूपतया स्थितम्।।२२।।**

**भावार्थ** : ज्ञान देने वाले, शुद्ध तथा शिवरूप में स्थित आचार्य को हाथ पैर आदि की समानता के कारण अन्य सामान्य लोगों के सदृश नहीं कहना चाहिये ।।२२।।

**आचार्यस्यावमानेन श्रेयःप्राप्तिर्विहन्यते।**
**तस्मान्निःश्रेयसप्राप्त्यै पूजयेत् तं समाहितः।।२३।।**

**भावार्थ** : आचार्य का अपमान करने से मोक्ष लाभ में विघ्न पड़ता है। इसलिये निःश्रेयस की प्राप्ति के लिये समाहित चित्त होकर उनकी पूजा करनी चाहिये ।।२३।।

**गुरुभक्तिविहीनस्य शिवभक्तिर्न जायते।**
**ततः शिवे यथा भक्तिस्तथा भक्तिर्गुरावपि।।२४।।**

**भावार्थ** : जो व्यक्ति गुरुभक्ति से रहित है उसके अन्दर शिवभक्ति नहीं उत्पन्न होती। इसलिये जैसी शिव में वैसी ही भक्ति गुरु में भी करनी चाहिये ।।२४।।

### लिङ्गमाहात्म्यस्थल - (२७)

**गुरुमाहात्म्ययोगेन निजज्ञानातिरेकतः।**
**लिङ्गस्यापि च माहात्म्यं सर्वोत्कृष्टं विभाव्यते।।२५।।**

**भावार्थ : (लिङ्गमाहात्म्यस्थल वर्णन)**— गुरु की महिमा और अपने ज्ञान की अधिकता से लिङ्ग का भी माहात्म्य सर्वोत्कृष्ट समझा जाता है ॥२५॥

**शिवस्य बोधलिङ्गं यद् गुरुबोधितचेतसा।**
**तदेव लिङ्गं विज्ञेयं शाङ्करं सर्वकारणम्।।२६।।**

**भावार्थ** : जो शिव का बोधलिङ्ग है गुरु के द्वारा प्रबोधित चित्त वाले मनुष्य को चाहिये कि वह उसी बोधलिङ्ग को सर्वकारणशाङ्कर लिङ्ग समझे ॥२६॥

**परं पवित्रममलं लिङ्गं ब्रह्म सनातनम्।**
**शिवाभिधानं चिन्मात्रं सदानन्दं निरङ्कुशम्।।२७।।**

**कारणं सर्वलोकानां वेदानामपि कारणम्।**
**पूरणं सर्वतत्त्वस्य तारणं जन्मवारिधेः।।२८।।**

**ज्योतिर्मयमनिर्देश्यं योगिनामात्मनि स्थितम्।**
**कथं विज्ञायते लोके महागुरुदयां विना।।२९।।**

**भावार्थ** : शिव नामक लिङ्ग परम पवित्र, निर्मल, सनातन, ब्रह्म, चिन्मात्र, सदानन्द, निरङ्कुश, समस्त लोकों का कारण, वेदों का भी कारण, सम्पूर्ण तत्त्वों का पूरक, जन्मरूपी समुद्र के पार ले जाने वाला, ज्योतिर्मय, अनिर्देश्य, योगियों के हृदय में रहने वाला है। ऐसा लिङ्ग महागुरु की महाकृपा के बिना इस संसार में कैसे जाना जा सकता है? ॥२७-२९॥

**ब्रह्मणा विष्णुना पूर्वं यल्लिङ्गं ज्योतिरात्मकम्।**
**अपरिच्छेद्यमभवत् केन वा परिचोद्यते।।३०।।**

**भावार्थ** : जिस ज्योतिस्वरूप लिङ्ग का प्राचीन काल में ब्रह्मा और विष्णु ने पार नहीं पाया उसको कौन जान सकता है? ॥३०॥

**बहुनात्र किमुक्तेन लिङ्गं ब्रह्म सनातनम्।**
**योगिनो यत्र लीयन्ते मुक्तपाशनिबन्धनाः।।३१।।**

**भावार्थ** : अधिक कहने से क्या लाभ? यह लिङ्ग रूपी ब्रह्म सनातन है। योगी लोग पाशबन्ध से मुक्त होकर उसमें लीन हो जाते हैं ॥३१॥

**पीठिका परमा शक्तिर्लिङ्गं साक्षात्परः शिवः।**
**शिवशक्तिसमायोगं विश्वं लिङ्गं तदुच्यते।।३२।।**

**भावार्थ** : पीठिका (=अर्घा) परमा शक्ति है। लिङ्ग साक्षात् परमशिव है। शिव और शक्ति का जो समायोग है वह विश्व लिङ्ग कहा जाता है ॥३२॥

**ब्रह्मादयः सुराः सर्वे मुनयः शौनकादयः।**
**शिवलिङ्गार्चनादेव स्वं स्वं पदमवाप्नुयुः।।३३।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि देवता शौनक आदि ऋषिगण ये सब शिवलिङ्ग की पूजा से ही अपने-अपने पद को प्राप्त हुए ॥३३॥

**विश्वाधिपत्वमीशस्य लिङ्गमूर्तेः स्वभावजम्।**
**अनन्यदेवसादृश्यं श्रुतिराह सनातनी।।३४।।**

**भावार्थ** : लिङ्गस्वरूप ईश्वर का विश्वाधिप होना स्वभावसिद्ध है। इसके समान विश्वाधिपत्व किसी अन्य देव में नहीं मिलता ऐसा सनातनी श्रुति अर्थात् वेद कहती है ॥३४॥

**जङ्गममाहात्म्यस्थल - (२८)**

**गुरुशिष्यसमारूढलिङ्गमाहात्म्यसम्पदः ।**
**सर्वं चिद्रूपविज्ञानाज्जङ्गमाधिक्यमुच्यते।।३५।।**

**भावार्थ : (जङ्गममाहात्म्यस्थल वर्णन)**— गुरु और शिष्य के बीच उत्पन्न लिङ्गमाहात्म्य की सम्पत्ति की अपेक्षा चिद्रूप विज्ञान के कारण जङ्गमलिङ्ग का माहात्म्य अधिक माना गया है ॥३५॥

**जानन्त्यतिशयाद् ये तु शिवं विश्वप्रकाशकम्।**
**स्वस्वरूपतया ते तु जङ्गमा इति कीर्तिताः।।३६।।**

**भावार्थ** : जो लोग विश्व के प्रकाशक शिव को अतिशय के कारण आत्मरूप से जानते हैं वे जङ्गम कहे गये हैं ॥३६॥

**ये पश्यन्ति जगज्जालं चिद्रूपं शिवयोगतः।**
**निर्धूतमलसंस्पर्शास्ते स्मृताः शिवयोगिनः।।३७।।**

**भावार्थ** : जो अपने शिवयोगसामर्थ्य से जगज्जाल को चिद्रूप जानते हैं नष्टमलस्पर्श वाले वे शिवयोगी कहे गये हैं ॥३७॥

**घोरसंसारतिमिरपरिध्वंसनकारणम् ।**
**येषामस्ति शिवज्ञानं ते मताः शिवयोगिनः।।३८।।**

**भावार्थ** : जिनके पास घोर संसाररूपी अन्धकार का नाशक शिव ज्ञान है वे शिवयोगी माने गये हैं ॥३८॥

**जितकामा जितक्रोधा मोहग्रन्थिविभेदिनः।**
**समलोष्टाश्मकनकाः साधवः शिवयोगिनः।।३९।।**

**समौ शत्रौ च मित्रे च साक्षात्कृतशिवात्मकाः।**
**निस्पृहा निरहंङ्कारा वर्तन्ते शिवयोगिनः।।४०।।**

**भावार्थ** : काम और क्रोध को जीतने वाले, मोह रूपी ग्रन्थि को तोड़ने वाले, मिट्टी के ढेले पत्थर और स्वर्ण में समान दृष्टि रखने वाले साधु शिवयोगी होते हैं। शत्रु और मित्र में सम, शिव का साक्षात्कार करने वाले जो निस्पृह और निरहङ्कार होकर व्यवहार करते हैं वे शिवयोगी हैं ॥३९-४०॥

**दुर्लभं हि शिवज्ञानं दुर्लभं शिवचिन्तनम्।**
**येषामेतद्द्वयं चास्ति ते हि साक्षाच्छिवात्मकाः।।४१।।**

**भावार्थ** : शिव का ज्ञान दुर्लभ है। शिव का ध्यान दुर्लभ है। जिनके पास ये दोनों है वे साक्षात् शिवस्वरूप हैं ॥४१॥

**पादाग्ररेणवो यत्र पतन्ति शिवयोगिनाम्।**
**तदेव सदनं पुण्यं पावनं गृहमेधिनाम्।।४२।।**

**सर्वसिद्धिकरं पुंसां दर्शनं शिवयोगिनाम्।**
**स्पर्शनं पापशमनं पूजनं मुक्तिसाधनम्।।४३।।**

**भावार्थ** : शिवयोगियों के पैर के अग्रभाग की धूल जहाँ गिरती है गृहस्थों का वह घर पुण्यप्रद और पवित्र हो जाता है। शिवयोगियों का दर्शन पुरुषों के लिये सर्वसिद्धिकर है। उनका स्पर्श पाप का शमन करने वाला और पूजन मुक्ति को देने वाला होता है ॥४२-४३॥

**महतां शिवतात्पर्यवेदिनामनुमोदिनाम्।**
**किं वा फलं न सिद्ध्येत सम्पर्काच्छिवयोगिनाम्।।४४।।**

**भावार्थ** : शिवतात्पर्य को जानने वाले शिवस्वरूप सुख में रमण करने वाले महान शिवयोगियों के सम्पर्क से क्या-क्या फल नहीं मिलता? (अर्थात् सम्पूर्ण कामना की सिद्धि होती है) ॥४४॥

### भक्तमाहात्म्यस्थल - (२९)

**गुरोर्लिङ्गस्य माहात्म्यकथनाच्छिवयोगिनाम्।**
**सिद्धं भक्तस्य माहात्म्यं तथाप्येष प्रशस्यते।।४५।।**

**भावार्थ : (भक्तमाहात्म्यस्थल वर्णन)**— यद्यपि गुरु लिङ्ग और शिवयोगियों की महिमा का वर्णन करने से भक्त का माहात्म्य सिद्ध हो जाता है तो भी इस भक्त की प्रशंसा अग्रिम श्लोकों में की जाती है ॥४५॥

**ये भजन्ति महादेवं परमात्मानमव्ययम्।**
**कर्मणा मनसा वाचा ते भक्ता इति कीर्तिताः।।४६।।**

**भावार्थ : (भक्त का लक्षण)**— जो लोग अव्यय परमात्मा महादेव का मन वाणी और कर्म से भजन अर्थात् सेवा करते हैं वे भक्त कहे गये हैं ।।४६।।

**दुर्लभा हि शिवे भक्तिः संसारभयतारिणी।**
**सा यत्र वर्तते साक्षात् स भक्तः परिगीयते।।४७।।**

**भावार्थ :** संसारूपी भय से पार ले जाने वाली शिवभक्ति दुर्लभ है। वह जिसके अन्दर है वह साक्षात् भक्त कहा जाता है ।।४७।।

**किं वेदैः किं ततः शास्त्रैः किं यज्ञैः किं तपोव्रतैः।**
**नास्ति चेच्छाङ्करी भक्तिर्देहिनां जन्मरोगिणाम्।।४८।।**

**भावार्थ :** जन्मरूपी रोग से ग्रस्त देहधारी मनुष्यों के अन्दर यदि शिवभक्ति नहीं है तो (उनके द्वारा अधीत) वेद शास्त्र (तथा उनके द्वारा किये गये) यज्ञ तपस्या और व्रत से क्या लाभ? अर्थात् शिवभक्ति के विना सब व्यर्थ है ।।४८।।

**शिवभक्तिविहीनस्य सुकृतं चापि निष्फलम्।**
**विपरीतफलं च स्याद् दक्षस्यापि महाध्वरे।।४९।।**

**भावार्थ :** जो शिव भक्ति से रहित है उसका पुण्य भी निष्फल होता है। दक्ष (सदृश प्रतापी) के भी महायज्ञ में (शिवभक्तिविहीन होने का) विपरीत फल[१] मिला ।।४९।।

**अत्यन्तपापकर्मापि शिवभक्त्या विशुद्ध्यति।**
**चण्डो यथा पुरा भक्त्या पितृहाऽपि शिवोऽभवत्।।५०।।**

**भावार्थ :** अत्यन्त पाप करने वाला भी शिवभक्ति के द्वारा शुद्ध हो जाता है। जैसे कि प्राचीन काल में पितृघाती चण्ड भी शिवभक्ति के द्वारा शिवस्वरूप हो गया ।।५०।।

---

१. प्रजापति दक्ष शिव जी की पूर्व पत्नी सती के पिता थे। एक बार दक्ष ने यज्ञ का आरम्भ किया। चूँकि दक्ष को अपने प्रजापति होने का अभिमान था और शिव जी उनको कभी प्रणाम नहीं किये अतः दक्ष उनसे अप्रसन्न रहा करते थे। एक बार दक्ष ने यज्ञ किया अनामन्त्रित होने पर भी सती वहाँ गयी और यज्ञ में शिव का आसन न देखकर तथा उनकी प्रतिमा को द्वारपाल की जगह रखी हुई देखकर सती ने योगाग्नि से स्वदेहत्याग कर दिया। फलतः शिव की आज्ञा से वीरभद्र आदि ने दक्ष का यज्ञ विध्वंस कर दिया और दक्ष का शिर काट कर हवनकुण्ड में डाल दिया।

सुकृतं दुष्कृतं वापि शिवभक्तस्य नास्ति हि।
शिवभक्तिविहीनानां कर्मपाशनिबन्धनम्।।५१।।

**भावार्थ** : शिव भक्त के लिये न पुण्य है न पाप। कर्मपाश का बन्धन केवल शिवभक्ति से रहित (जीवों) के लिये है ॥५१॥

शिवाश्रितानां जन्तूनां कर्मणा नास्ति सङ्गमः।
वाजिनां दिननाथस्य कथं तिमिरजं भयम्।।५२।।

**भावार्थ** : शिव के ऊपर निर्भर जीवों को कर्म का फल नहीं मिलता। सूर्य के घोड़ों को अन्धकार का भय कैसे हो सकता है? ॥५२॥

निरोद्धुं न क्षमं कर्म शिवभक्तान् विशृङ्खलान्।
कथं मत्तगजान् रुन्धेच्छृङ्खला बिसतन्तुजा।।५३।।

**भावार्थ** : विशृङ्खल अर्थात् बन्धन से रहित शिवभक्तों को कर्म नहीं रोक सकते। मतवाले हाथी को बिसतन्तु (=कमलनाल को तोड़ने पर निकलने वाला तन्तु) की शृङ्खला कैसे बाँध सकती है? ॥५३॥

ब्राह्मणः क्षत्रियो वापि वैश्यो वा शूद्र एव वा।
अन्त्यजो वा शिवे भक्तः शिववन्मान्य एव सः।।५४।।

**भावार्थ** : ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य अथवा अन्त्यज भी यदि शिव के प्रति भक्ति रखता है तो वह शिव के ही समान मान्य है ॥५४॥

शिवभक्तिसमावेशे क्व जातिपरिकल्पना।
इन्धनेष्वग्निदग्धेषु को वा भेदः प्रकीर्त्यते।।५५।।

**भावार्थ** : शिव भक्ति का समावेश हो जाने पर जाति की परिकल्पना कहाँ सम्भव हो सकती है। इन्धनों के आग में जल जाने पर इन्धन में अथवा इन्धन के नानाविध होने से कौन सा भेद कहा जा सकता है? ॥५५॥

शुद्धा नियमसंयुक्ताः शिवार्पितफलागमाः।
अर्चयन्ति शिवं लोके विज्ञेयास्ते गणेश्वराः।।५६।।

**भावार्थ** : (दीक्षा आदि से) परिशुद्ध, नियम से बँधे हुए, अपनी अर्चना का फल शिव को अर्पित करने वाले जो लोग इस संसार में शिव का अर्चन पूजन करते हैं वे गणेश्वर होते हैं ॥५६॥

### शरणमाहात्म्यस्थल - (३०)

**गुरुलिङ्गादिमाहात्म्यबोधान्वेषणसङ्गतः।**
**सर्वात्मना शिवापत्तिः शरणस्थानमुच्यते।।५७।।**

**भावार्थ : (शरणमाहात्म्यस्थल वर्णन)**— गुरु लिङ्ग आदि के माहात्म्य के ज्ञान के अन्वेषण के साथ सब प्रकार से शिव की शरण में जाना शरणस्थल कहा जाता है ।।५७।।

**ब्रह्मादिविबुधान् सर्वान् मुक्त्वा प्राकृतवैभवान्।**
**प्रपद्यते शिवं यत्तु शरणं तदुदाहृतम्।।५८।।**

**भावार्थ** : प्रकृति के वैभव से युक्त ब्रह्मा आदि समस्त देवताओं को छोड़कर जो शिव की शरण में जाता है उसे शरण कहा गया है ।।५८।।

**शरण्यः सर्वभूतानां शङ्करः शशिशेखरः।**
**सर्वात्मना प्रपन्नस्तं शरणागत उच्यते।।५९।।**

**भावार्थ** : जिसके शिर पर चन्द्रमा है ऐसे शङ्कर समस्त प्राणियों के शरण दाता है। जो सर्वात्मना उनकी शरण में जाता है उसे शरणागत कहते हैं ।।५९।।

**विमुक्तभोगलालस्यो देवतान्तरनिस्पृहः।**
**शिवमभ्यर्थयन् मोक्षं शरणार्थीति गीयते।।६०।।**

**भावार्थ** : जिसकी भोगलालसा खत्म हो गयी है और अन्य देवताओं के विषय में जो निःस्पृह है ऐसा व्यक्ति यदि शिव से मोक्ष की अभ्यर्थना अर्थात् याचना करता है तो वह शरणार्थी कहा जाता है ।।६०।।

**ये प्रपन्ना महादेवं मनोवाक्कायकर्मभिः।**
**तेषां तु कर्मजातेन किं वा देवादितर्पणैः।।६१।।**

**भावार्थ** : जो लोग मन वाणी और कर्म से महादेव की शरण में गये हैं उनको याग आदि कर्मसमूह और देवता आदि के तर्पणों से क्या लेना देना? (अर्थात् उनको कर्म आदि करने की आवश्यकता नहीं है) ।।६१।।

**सर्वेषामपि यज्ञानां क्षयः स्वर्गः फलायते।**
**अक्षयं फलमाप्नोति प्रपन्नः परमेश्वरम्।।६२।।**

**भावार्थ** : सम्पूर्ण यज्ञों का फल स्वर्ग क्षयशील है किन्तु जो भक्त परमेश्वर की शरण में आ गया वह अक्षय फल अर्थात् शिवसायुज्य प्राप्त करता है ।।६२।।

**प्रपन्नपारिजातस्य भवस्य परमात्मनः।**
**प्रपत्त्या किं न जायेत पापिनामपि देहिनाम्।।६३।।**

**भावार्थ** : परमात्मा शिव प्रपन्न के लिये कल्पवृक्ष के समान हैं। ऐसे शिव के प्रति प्रपत्ति से पापी जीवों को क्या नहीं मिलता? अर्थात् सब कुछ प्राप्त हो जाता है ।।६३।।

**प्रपन्नानां महादेवं परिपक्वान्तरात्मनाम्।**
**जन्मैव जन्म नान्येषां वृथा जननसङ्गिनाम्।।६४।।**

**भावार्थ** : महादेव की शरण में गये हुए तथा परिशुद्ध हृदय वालों का ही जन्म जन्म है (अर्थात् सफल है)। जन्म लेने वाले अन्य लोगों का जन्म लेना व्यर्थ है ।।६४।।

**दुर्लभं मानुषं प्राप्य जननं ज्ञानसाधनम्।**
**ये न जानन्ति देवेशं तेषामात्मा निरर्थकः।।६५।।**

**भावार्थ** : ज्ञान के साधनभूत दूर्लभ मनुष्यजन्म को प्राप्त कर भी जो देवेश अर्थात् परमात्मा शिव को नहीं जानते उनका जीवन व्यर्थ है ।।६५।।

**तत्कुलं हि सदा शुद्धं सफलं तस्य जीवितम्।**
**यस्य चित्तं शिवे साक्षाद् विलीनमबहिर्मुखम्।।६६।।**

**भावार्थ** : जिस व्यक्ति का अबहिर्मुख मन साक्षात् शिव में विलीन हो गया उसका कुल सदा शुद्ध हो गया और उसका जीवन सफल हो गया ।।६६।।

**प्रसादमहात्म्यस्थल - (३१)**

**गुरुलिङ्गादिमाहात्म्यविशेषानुभवस्थितिः ।**
**यस्माच्छिवप्रसादात् स्यात्तदस्य महिमोच्यते।।६७।।**

**भावार्थ** : **(प्रसादमाहात्म्यस्थल वर्णन)**— जिस शिवप्रसाद के कारण गुरु लिङ्ग आदि के माहात्म्य विशेष का अनुभव होता है वही इस (शिवप्रसाद) की महिमा है ।।६७।।

**सदा लिङ्गैकनिष्ठानां गुरुपूजानुषङ्गिणाम्।**
**प्रपन्नानां विशुद्धानां प्रसीदति महेश्वरः।।६८।।**

**भावार्थ** : जो सदा लिङ्गार्चन में लगे हुए, गुरुपूजा मे तत्पर, प्रपन्न तथा विशुद्ध है उनके ऊपर परमेश्वर प्रसन्न हो जाते हैं ।।६८।।

**प्रसादोऽपि महेशस्य दुर्लभः परिकीर्त्यते।**
**घोरसंसारसन्तापनिवृत्तिर्येन जायते।।६९।।**

**भावार्थ** : जिसके द्वारा घोर संसारसन्ताप की निवृत्ति हो जाती है ऐसी महेश्वर की प्रसन्नता अथवा कृपा भी दुर्लभ कही गयी है ॥६९॥

**यज्ञास्तपांसि मन्त्राणां जपश्चिन्ता प्रबोधनम्।**
**प्रसादार्थं महेशस्य कीर्तितानि न संशयः॥७०॥**

**भावार्थ** : यज्ञ, तप, मन्त्रों का जप, ध्यान, ज्ञान ये सब (साधन के रूप में महेश्वर की प्रसन्नता के लिये कहे गये हैं, इसमें सन्देह नहीं है ॥७०॥

**प्रसादमूला सर्वेषां भक्तिरव्यभिचारिणी।**
**शिवप्रसादहीनस्य भक्तिश्चापि न सिद्ध्यति॥७१॥**

**भावार्थ** : सब लोगों की (शिव के) प्रसाद से उत्पन्न भक्ति अव्यभिचारिणी (अर्थात् एक निष्ठ) है। शिवप्रसाद से रहित व्यक्ति को भक्ति भी नहीं मिलती ॥७१॥

**गर्भस्थो जायमानो वा जातो वा ब्राह्मणोऽथवा।**
**अन्त्यजो वापि मुच्येत प्रसादे सति शाङ्करे॥७२॥**

**भावार्थ** : इस कारण शिव की प्रसन्नता होने पर गर्भस्थ, उत्पन्न होता हुआ तथा उत्पन्न, ब्राह्मण अथवा चाण्डाल कोई भी हो मुक्त हो जाता है ॥७२॥

**ब्रह्माद्या विबुधाः सर्वे स्वस्वस्थाननिवासिनः।**
**नित्यसिद्धा भवन्त्येव प्रसादात् पारमेश्वरात्॥७३॥**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि समस्त देवगण परमेश्वर के प्रसाद से ही अपने-अपने पदों पर रहते हुए नित्य सिद्ध है ॥७३॥

**प्रसादे शाम्भवे सिद्धे परमानन्दकारणे।**
**सर्वं शिवमयं विश्वं दृश्यते नात्र संशयः॥७४॥**

**भावार्थ** : परम आनन्द के हेतुभूत शाम्भव प्रसाद के सिद्ध (अर्थात् प्राप्त) होने पर सम्पूर्ण संसार शिवमय दिखायी देता है, इसमें सन्देह नहीं ॥७४॥

**संसारचक्रनिर्वाहनिमित्तं कर्म केवलम्।**
**प्रसादेन विना शम्भोर्न कस्यापि निवर्तते॥७५॥**

**भावार्थ** : कर्म केवल संसारचक्र के परिभ्रमंण का कारण है। बिना शिव के प्रसाद के किसी का भी यह कर्म नष्ट नहीं होता ॥७५॥

**बहुनात्र किमुक्तेन नास्ति नास्ति जगत्त्रये।**
**समानमधिकं चापि प्रसादस्य महेशितुः॥७६॥**

**भावार्थ** : इस विषय में अधिक कहने से क्या लाभ? महेश्वर के प्रसाद से अधिक या इसके समान तीनों लोकों में कुछ भी नहीं है ।।७६।।

**शिवप्रसादे सति योगभाजि**
**सर्वं शिवैकात्मतया विभाति।**
**स्वकर्ममुक्तः शिवभावितात्मा**
**स प्राणलिङ्गीति निगद्यतेऽसौ।।७७।।**

**भावार्थ** : शिवप्रसाद से युक्त होने पर सब कुछ शिवमय प्रतीत होता है। जो मनुष्य शिव-भावनामय है वह अपने कर्म से मुक्त होकर प्राणलिङ्गी कहा जाता है ।।७७।।

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ प्रसादिस्थले प्रसादिस्थलादिसप्तविधस्थलप्रसङ्गो नाम एकादशः परिच्छेदः।***

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के प्रसादी के सप्तविध स्थल नामक एकादश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।११।।**



# द्वादश: परिच्छेद:

### अंगस्थलांतर्गत

## प्राणलिङ्गीस्थल

### प्राणलिङ्गीस्थल - (३२)

**अगस्त्य उवाच —**

**भक्तो माहेश्वरश्चेति प्रसादीति निबोधित:।**
**एक एव कथं चैव प्राणलिङ्गीति कथ्यते।।१।।**

**भावार्थ : (प्राणलिङ्गीस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— एक ही व्यक्ति भक्त माहेश्वर और प्रसादी होता है यह (आपने मुझे) बतलाया। वही प्रसादी 'प्राणलिङ्गी' कैसे कहा जाता है ।।१।।

**श्रीरेणुक उवाच —**

**भक्तो माहेश्वरश्चैष प्रसादीति च कीर्तित:।**
**कर्मप्राधान्ययोगेन ज्ञानयोगोऽस्य कथ्यते।।२।।**

**भावार्थ** : श्री रेणकाचार्य ने कहा— (एक ही मनुष्य) जो भक्त माहेश्वर और प्रसादी कहा जाता है वह कर्मप्राधान्य के कारण। (अब) इस (प्रसादी) का ज्ञानयोग कहा जा रहा है अर्थात् ज्ञानयोग के कारण ही प्रसादी प्राणलिङ्गी कहा जाता है ।।२।।

**लिङ्गं चिदात्मकं ब्रह्म तच्छक्ति: प्राणरूपिणी।**
**तद्रूपलिङ्गविज्ञानी प्राणलिङ्गीति कथ्यते।।३।।**

**भावार्थ** : चित्स्वरूप ब्रह्म लिङ्ग है। उसकी शक्ति प्राण है। इस रूप वाले लिङ्ग के विशेष रूप से जानने वाला प्राणलिङ्गी कहा जाता है ।।३।।

**प्राणलिङ्गिस्थलं चैतत् पञ्चस्थलसमन्वितम्।**
**प्राणलिङ्गिस्थलं चादौ प्राणलिङ्गार्चनं तत:।।४।।**

**शिवयोगसमाधिश्च ततो लिङ्गनिजस्थलम्।**
**अङ्गलिङ्गिस्थलं चाथ क्रमादेषां भिदोच्यते।।५।।**

**भावार्थ** : यह प्राणलिङ्गी स्थल पाँच स्थलों से युक्त है। पहले प्राणलिङ्गी स्थल उसके बाद प्राणलिङ्गार्चन फिर शिवयोगसमाधि तत्पश्चात् निजलिङ्ग स्थल और अन्त में अङ्गलिङ्ग स्थल है। अब क्रमशः इनका भेद बतलाया जा रहा है ॥४-५॥

**प्राणापानसमाघातात्　कन्दमध्याद्यदुत्थितम्।**
**प्राणलिङ्गं तदाख्यातं प्राणापाननिरोधिभिः॥६॥**

**भावार्थ** : प्राण और अपान के परस्पर आघात से कन्द के मध्य से जो (ज्योती) उठती है। प्राण एवं अपान का निरोध करने वाले योगी लोग उसे प्राणलिङ्ग कहते हैं ॥६॥

**प्राणो यत्र लयं याति भास्करे तुहिनं यथा।**
**तत्प्राणलिङ्गमुद्दिष्टं तद्धारी स्यात् तदाकृतिः॥७॥**

**भावार्थ** : जिस प्रकार तुहिन अर्थात् पाला सूर्य में लीन हो जाता है उस प्रकार जिसके प्राण परब्रह्म मयशिवलिङ्ग में लीन हो जाता है वह प्राणलिङ्ग कहा गया है। उसका धारण करने वाला तद्रूप अर्थात् प्राणलिङ्गी हो जाता है ॥७॥

**ज्ञानिनां योगयुक्तानामन्तः स्फुरति दीपवत्।**
**चिदाकारं　परब्रह्मलिङ्गमज्ञैर्न　भाव्यते॥८॥**

**भावार्थ** : चिदाकार परब्रह्म ज्ञानियों और शिवयोगियों (अथवा शिव योग समन्वित ज्ञानियों) के अन्दर दीपक की भाँति चमकता रहता है। अज्ञानी जन उसको नहीं जान पाते ॥८॥

**अन्तःस्थितं परं लिङ्गं ज्योतीरूपं शिवात्मकम्।**
**विहाय बाह्यलिङ्गस्था विमूढा इति कीर्तिताः॥९॥**

**भावार्थ** : शिवात्मक ज्योतिरूप तथा अपने अन्दर स्थित उत्कृष्ट लिङ्ग को छोड़कर बाह्य लिङ्ग में आस्था रखने वाले मूर्ख कहे जाते हैं ॥९॥

**संविल्लिङ्गपरामर्शी बाह्यवस्तुपराङ्मुखः।**
**यः सदा वर्तते योगी प्राणलिङ्गी स उच्यते॥१०॥**

**भावार्थ** : जो संवित्रूपी लिङ्ग का बार-बार ध्यान करता है तथा बाह्य वस्तु से पराङ्मुख होकर व्यवहार करता है वह योगी प्राणलिङ्गी कहा जाता है ॥१०॥

**मायाविकल्पजं विश्वं हेयं सञ्चिन्त्य नित्यशः।**
**चिदानन्दमये लिङ्गे विलीनः प्राणलिङ्गवान्॥११॥**

**भावार्थ** : प्रतिदिन विश्व को मायाविकल्पों से उत्पन्न समझता हुआ चिदानन्दमय लिङ्ग में सदा लीन रहने वाला प्राणलिङ्गी होता है ॥११॥

**सत्ता प्राणमयी शक्तिः सद्रूपं प्राणलिङ्गकम्।**
**तत्सामरस्यविज्ञानात् प्राणलिङ्गीति कथ्यते।।१२।।**

**भावार्थ** : ('मैं हूँ' इस प्रकार का अनुभव करने वाली) सत्ता ही प्राणमयी शक्ति है। प्राणलिङ्ग (=शिव) भी सद्रूप है (इस प्रकार सत्तारूपी शक्ति और प्राणरूपी शिव) इन दोनों के सामरस्य का विज्ञानी प्राणलिङ्गी कहा जाता है ॥१२॥

**प्राणलिङ्गार्चनस्थल - (३३)**

**अन्तर्गतं चिदाकारं लिङ्गं शिवमयं परम्।**
**पूज्यते भावपुष्पैर्यत् प्राणलिङ्गार्चनं हि तत्।।१३।।**

**भावार्थ** : **(प्राणलिङ्गार्चनस्थल वर्णन)**— (हृदयकमल के) अन्दर जो चित्स्वरूप शिवमय उत्तम लिङ्ग है उसकी जो भावनात्मक पुष्पों से पूजा की जाती है वह प्राणलिङ्गार्चन है ॥१३॥

**अन्तः पवनसंस्पृष्टे सुसूक्ष्माम्बरशोभिते।**
**मूर्धन्यचंद्रविगलत्सुधासेकातिशीतले ।।१४।।**

**बद्धेन्द्रियनवद्वारे बोधदीपे हृदालये।**
**पद्मपीठे समासीनं चिल्लिङ्गं शिवविग्रहम्।।**
**भावयित्वा सदाकालं पूजयेद् भाववस्तुभिः।।१५।।**

**भावार्थ** : अन्तःपवन (अर्थात् प्राणवायु) से संस्पृष्ट सूक्ष्म आकाश से सुशोभित सहस्रार में स्थित चन्द्रमा से द्रवित होने वाले अमृत के सिञ्चन से शीतल, बद्ध नव इन्द्रिय रूपी द्वार वाले, बोधदीप से युक्त हृदय के अन्दर कमल पर विराजमान चित्स्वरूप शिव की भावना कर सब समय उनकी भाव वस्तुओं[१] से पूजा करनी चाहिये ॥१४-१५॥

---

१. तुलनीय—
रत्नैः कल्पितमासनं हिमजलैः स्नानं च दिव्याम्बरं
नानारत्नविभूषितं मृगमदामोदाङ्कितं चन्दनम्।
जाती चम्पकबिल्वपत्ररचितं पुष्पं च धूपं तथा
दीपं देव दयानिधे पशुपते हृत्कल्पितं गृह्यताम्॥
शि०मा०पू०

**क्षमाऽभिषेकसलिलं विवेको वस्त्रमुच्यते।**
**सत्यमाभरणं प्रोक्तं वैराग्यं पुष्पमालिका।।१६।।**

**गन्धः समाधिसम्पत्तिरक्षता निरहङ्कृतिः।**
**श्रद्धा धूपो महाज्ञानं जगद्भासि प्रदीपिका।।१७।।**

**भ्रान्तिमूलप्रपञ्चस्य निवेद्यं तन्निवेदनम्।**
**मौनं घण्टापरिस्पन्दस्ताम्बूलं विषयार्पणम्।।१८।।**

**विषयभ्रान्तिराहित्यं तत्प्रदक्षिणकल्पना।**
**बुद्धेस्तदात्मिका शक्तिर्नमस्कारक्रिया मता।।१९।।**

**एवंविधैर्भावशुद्धैरुपचारैरदूषितैः ।**
**प्रत्युन्मुखमना भूत्वा पूजयेल्लिङ्गमान्तरम्।।२०।।**

**भावार्थ** : (इस पूजा में) क्षमा अभिषेक जल, विवेक वस्त्र, सत्य अलङ्कार, वैराग्य पुष्पमाला, समाधि गन्ध, निरहङ्कार अक्षत, श्रद्धा धूप, महाज्ञान जगद्भासक दीप, मूलप्रपञ्च का भ्रम नैवेद्य, मौन घण्टा का बजना, कामक्रोध आदि विषयों का समर्पण ताम्बूल, विषय भ्रम का दूर हो जाना प्रदक्षिणा, बुद्धिवृत्ति का लिङ्ग में लय होना नमस्कार कहा गया है। इस प्रकार के दोषरहित भावशुद्ध पूजासाधनों के द्वारा अन्तर्मुखी होकर आन्तर (अर्थात् हृदय में वर्त्तमान चित्स्वरूप) शिवलिङ्ग की पूजा करनी चाहिये ।।१६-२०।।

### शिवयोगसमाधिस्थल - (३४)

**अन्तःक्रियारतस्यास्य प्राणलिङ्गार्चनक्रमैः।**
**शिवात्मध्यानसम्पत्तिः समाधिरिति कथ्यते।।२१।।**

**भावार्थ** : **(शिवयोग समाधिस्थल वर्णन)**— प्राणलिङ्गार्चन के क्रम से आभ्यन्तर पूजा में निरत इस (प्राणलिङ्गी) को जो शिवध्यान की सम्पत्ति की प्राप्ति होती है वह समाधि कही जाती है ।।२१।।

**सर्वतत्त्वोपरि गतं सच्चिदानन्दभासुरम्।**
**स्वप्रकाशमनिर्देश्यमवाङ्मानसगोचरम्।।२२।।**

**उमाख्यया महाशक्त्या दीपितं चित्स्वरूपया।**
**हंसरूपं परात्मानं सोऽहंभावेन भावयेत्।।**
**तदेकताननतासिद्धिः समाधिः परमो मतः।।२३।।**

**भावार्थ** : (पृथिवी आदि) समस्त छत्तीस तत्त्वों से परे, सत् चित् आनन्द के रूप में देदीप्यमान, स्वप्रकाश, अनिर्देश्य, वाणी और मन की सीमा से परे, चित्स्वरूप उमा नाक महाशक्ति से दीपित हंसरूप परमात्मा की सोऽहं भाव (अर्थात् मैं वह हूँ, वह मैं है इस प्रकार के भाव) से भावना करनी चाहिये। ऐसी भावना का एकतान होना (अर्थात् बीच में किसी अन्य विचार का न आना) परम समाधि कही गयी है ॥२२-२३॥

**परब्रह्म महालिङ्गं प्राणो जीवः प्रकीर्तितः।**
**तदेकभावमननात् समाधिस्थः प्रकीर्तितः॥२४॥**

**भावार्थ** : महालिङ्ग को परमब्रह्म और प्राण को जीव कहा गया है। उन दोनों को एक और अभिन्न समझने वाला समाधिस्थ कहा गया है ॥२४॥

**अन्तः षट्चक्ररूढानि पङ्कजानि विभावयेत्।**
**ब्रह्मादिस्थानभूतानि भ्रूमध्यान्तानि मूलतः॥२५॥**

**भ्रूमध्यादूर्ध्वभागे तु सहस्रदलमम्बुजम्।**
**भावयेत्तत्र विमलं चन्द्रबिम्बं तदन्तरे॥२६॥**

**सूक्ष्मरंध्रं विजानीयात् तत्कैलासपदं विदुः।**
**तत्रस्थं भावयेच्छम्भुं सर्वकारणकारणम्॥२७॥**

**भावार्थ** : (साधक अपने) अन्दर छह चक्रों[१] पर स्थित छह कमलों की भावना करे। ये मूलाधार से लेकर भ्रूमध्य तक स्थित है तथा ब्रह्मा आदि के स्थान है।[२] भ्रूमध्य के ऊपरी भाग में सहस्रदल कमल की भावना करे। उसके भीतर चन्द्रबिम्ब का ध्यान करे। उस चन्द्र के अन्दर सूक्ष्म छिद्र की भावना करे। इस सूक्ष्मरन्ध्र को कैलास कहा गया है। उस पर समस्त कारणों के कारण शिव बैठे हैं— ऐसी भावना करनी चाहिये ॥२५-२७॥

**बहिर्वासनया विश्वं विकल्पार्थं प्रकाशते।**
**अन्तर्वासितचित्तानामात्मानन्दः प्रकाशते॥२८॥**

**भावार्थ** : बहिर्वासना के कारण विकल्पात्मक विषयों वाला विश्व प्रकाशित होता है। जिनके चित्त अन्तर्मुखी हैं उनको आत्मानन्द का साक्षात्कार होता है ॥२८॥

---

१. मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर, अनाहत, शाकिनी और आज्ञा ये छह चक्र हैं।
२. ब्रह्मा आदि का स्थान इस प्रकार है— १. मूलाधार—ब्रह्मा, २. स्वाधिष्ठान—विष्णु, ३. मणिपूर—रुद्र, ४. अनाहत—ईश्वर, ५. शाकिनी—सदाशिव, ६. आज्ञा—शिव + शक्ति। सहस्रार में शिव और शक्ति का यामलरूप विद्यमान है।

**आत्मारणिसमुत्थेन　प्रमोदमथनात्सुधीः।**
**ज्ञानाग्निना दहेत्सर्वं पाशजालं जगन्मयम्।।२९।।**

**भावार्थ** : विद्वान् को चाहिये कि वह प्रमोदरूपी (अर्थात् शिवानन्दरूपी) विचारमन्थन के द्वारा आत्मारूपी[१] अरणि से उत्पन्न ज्ञानरूपी अग्नि के द्वारा जगत्‌रूप समस्त पाशजाल को दग्ध कर दे ।।२९।।

**संसारविषवृक्षस्य　पञ्चक्लेशपलाशिनः[२]।**
**छेदने कर्ममूलस्य परशुः शिवभावना।।३०।।**

**भावार्थ** : कर्म से उत्पन्न यह संसार विषवृक्ष (के सदृश) है। (अविद्या अस्मिता राग द्वेष और अभिनिवेश अर्थात् मृत्यु से भय ये) पाँच क्लेश इसके पत्ते हैं। इसको काटने के लिये शिवभावना कुठार सदृश है ।।३०।।

**अज्ञानराक्षसोन्मेषकारिणः　संहृतात्मनः।**
**शिवध्यानं तु संसारतमसश्चण्डभास्करः।।३१।।**

**भावार्थ** : आत्मा को आवृत करने वाला अज्ञानरूपी राक्षस को उद्दीप्त करने वाले संसाररूपी अन्धकार को दूर करने के लिये शिवध्यान प्रचण्ड सूर्य के समान है ।।३१।।

### लिङ्गनिजस्थल - (३५)

**स्वान्तस्थशिवलिङ्गस्य प्रत्यक्षानुभवस्थितिः।**
**यस्यैव परलिङ्गस्य निजमित्युच्यते बुधैः।।३२।।**

**भावार्थ** : **(निजलिङ्गस्थल वर्णन)**— जिसको स्वान्तस्थ शिवलिङ्ग का प्रत्यक्ष अनुभव होने लगता है। उस परलिङ्ग को स्वात्मरूप से अनुभव करने वापले प्राणलिङ्ग को विद्वान् निजलिङ्ग कहते हैं ।।३२।।

**ब्रह्मविष्णवादयो देवाः सर्वे वेदादयस्तथा।**
**लीयन्ते यत्र गम्यन्ते तल्लिङ्गं ब्रह्म शाश्वतम्।।३३।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा विष्णु आदि समस्त देव तथा सभी वेद आदि (=आगम पुराण स्मृति आदि) जिसमें लीन होते हैं तथा पुनः उत्पन्न होते हैं वह लिङ्ग केवल ब्रह्म है ।।३३।।

---

१. तुलनीय— आत्मानमरणिं कृत्वा प्रणवं चोत्तरारणिम् ।
ज्ञाननिर्मथनाभ्यासात् पाशं दहति पण्डितः।। कैवल्योपनिषत् ११

२. अविद्याऽस्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्चक्लेशाः। (पा०यो०सू० २/३)

**चिदानन्दमयः साक्षच्छिव एव निरञ्जनः।**
**लिङ्गमित्युच्यते नान्यद् यतः स्याद्विश्वसंभवः।।३४।।**

**भावार्थ** : चित्-आनन्द-स्वरूप निरञ्जन (अर्थात् निष्कलङ्क) शिव ही साक्षात् लिङ्ग कहे जाते हैं। इन्हीं से विश्व की उत्पत्ति होती है ।।३४।।

**बहुनात्र किमुक्तेन लिङ्गमित्युच्यते बुधैः।**
**शिवाभिदं परं ब्रह्म चिद्रूपं जगदास्पदम्।।३५।।**

**भावार्थ** : इस विषय में अधिक कहने से क्या लाभ? शिव नामक परब्रह्म, जो कि चिद्‌रूप और संसार का आधार है, विद्वान् लोगों के द्वारा लिङ्ग कहा जाता है ।।३५।।

**वेदान्तवाक्यजां विद्यां लिङ्गमाहुस्तथापरे।**
**तदसज्ज्ञेयरूपत्वाल्लिङ्गस्य ब्रह्मरूपिणः।।३६।।**

**भावार्थ** : जो दूसरे लोग (तत्त्वमसि, अहं ब्रह्मास्मि, अयमात्मा ब्रह्म, प्रज्ञानं ब्रह्म)[१] इन चार वेदान्त महावाक्यों से उत्पन्न ज्ञान को लिङ्ग कहते हैं उनका कथन असङ्गत है क्योंकि ब्रह्मरूपी लिङ्ग ज्ञेय है एवं उनके कथन का ब्रह्म अवाङ्मनसगोचर है ।।३६।।

**अव्यक्तं लिङ्गमित्याहुर्जगतां मूलकारणम्।**
**लिङ्गी महेश्वरश्चेति मतमेतदसङ्गतम्।।३७।।**

**भावार्थ** : (कुछ विद्वान्) संसार के मूल कारण अव्यक्त तत्त्व को लिङ्ग कहते हैं और महेश्वर को लिङ्गी। यह मत असङ्गत है क्योंकि प्रकृति जड है अत एव हेय है जबकि वीरशैव मत में परमेश्वर की शक्ति चेतन है ।।३७।।

**न सूर्यो भाति तत्रेन्दुर्न विद्युन्न च पावकः।**
**न तारका महालिङ्गे द्योतमाने परात्मनि।।३८।।**

**भावार्थ** : उस परमात्मा महालिङ्ग के प्रकाशमान होने पर न सूर्य चमकता है न चन्द्रमा न विद्युत् न अग्नि और न तारायें चमकती हैं[२] ।।३८।।

**ज्योतिर्मयं परं लिङ्गं श्रुतिराह शिवात्मकम्।**
**तस्य भासा सर्वमिदं प्रतिभाति न संशयः।।३९।।**

---

१. तत्त्वमसि— सामवेद का, प्रज्ञानं ब्रह्म—ऋग्वेद का, अयमात्मा ब्रह्म— यजुर्वेद का तथा अहं ब्रह्मास्मि—अथर्ववेद का महावाक्य है।

२. तुलनीय— न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति।।
(श्वे०उ० ६।१४)

**भावार्थ** : श्रुति शिवात्मक परलिङ्ग को ज्योतिर्मय कहती है। उसकी चमक से यह समस्त जगत् देदीप्यमान हो रहा है, इसमें कोई सन्देह नहीं है ।।३९।।

**विशेष** : अग्नि सूर्य और चन्द्रमा, प्रमाता प्रमाण और प्रमेयरूप है। यह त्रिपुटी महालिङ्ग के अधीन रहकर प्रकाशित होती है। यदि महालिङ्ग को भी वेदान्त जन्य ज्ञान से प्रकाश्य माना जायगा तो परप्रकाश्य होने के कारण यह महालिङ्ग घटादि के समान जड़ हो जायगा। अत: वह महालिङ्ग स्वप्रकाश अर्थात् स्वसंवेद्यं है।

**लिङ्गान्नास्ति परं तत्त्वं यदस्माज्जायते जगत्।**
**यदेतद्रूपतां धत्ते यदत्र लयमश्नुते।।४०।।**

**भावार्थ** : लिङ्ग से बढ़कर कोई तत्त्व नहीं है क्योंकि इसी से संसार उत्पन्न होता है। उस लिङ्ग में ही संसार इस रूप में स्थित होता है और इसी में लीन हो जाता है ।।४०।।

**तस्माल्लिङ्गं परं ब्रह्म सच्चिदानन्दलक्षणम्।**
**निजरूपमिति ध्यानात् तदवस्था प्रजायते।।४१।।**

**भावार्थ** : इस कारण सत्-चित्-आनन्दस्वरूप ब्रह्म ही परलिङ्ग है। 'वही अपना रूप है' ऐसा ध्यान करने से निजलिङ्गावस्था उत्पन्न होती है ।।४१।।

**अंगलिंगस्थल - (३६)**

**ज्ञानमङ्गमिति प्राहुर्ज्ञेयं लिङ्गं सनातनम्।**
**विद्यते तद्द्वयं यस्य सोऽङ्गलिङ्गीति कीर्तितः।।४२।।**

**भावार्थ** : **(अङ्गलिङ्गस्थल वर्णन)**— (विद्वान् लोग) ज्ञान को अङ्ग और ज्ञेय को सनातन लिङ्ग कहते हैं। इन दोनों का ज्ञान जिसके पास हो वह अङ्गालिङ्गी कहा गया है ।।४२।।

**अङ्गे लिङ्गं समारूढं लिङ्गे चाङ्गमुपस्थितम्।**
**एतदस्ति द्वयं यस्य स भवेदङ्गलिङ्गवान्।।४३।।**

**भावार्थ** : अङ्ग में लिङ्ग आरूढ है और लिङ्ग में अङ्ग ओतप्रोत है। बीजाङ्कुरन्याय से ये दोनों प्रकार के ज्ञान जिसके पास हैं वह अङ्गलिङ्गवान् होता है ।।४३।।

**ज्ञात्वा यः सततं लिङ्गं स्वान्तस्थं ज्योतिरात्मकम्।**
**पूजयेद्भावयन्नित्यं तं विन्द्यादङ्गलिङ्गिनम्।।४४।।**

**भावार्थ** : जो मनुष्य अपने अन्दर स्थित ज्योतिर्मय लिङ्ग को शास्त्र, गुरु अथवा अपने अनुभव के द्वारा जानकर नित्य उसकी पूजा तथा भावना करता है उसे अङ्गलिङ्गी समझना चाहिये ।।४४।।

**ज्ञायते लिङ्गमेवैकं सर्वैः शास्त्रैः सनातनैः।**
**ब्रह्मेति विश्वधामेति विमुक्तेः पदमित्यपि।।४५।।**

**मुक्तिरूपमिदं लिङ्गमिति यस्य मनःस्थितिः।**
**स मुक्तो देहयोगेऽपि स ज्ञानी स महागुरुः।।४६।।**

**भावार्थ** : एक ही लिङ्ग को समस्त सनातन शास्त्र ब्रह्म, विश्वधाम, मुक्तिपद के रूप में जानते हैं। 'यह लिङ्ग मुक्तिस्वरूप है'—ऐसा जो मन में समझता है वह देह से युक्त रहते हुए भी मुक्त (अर्थात् जीवन्मुक्त) है। वही ज्ञानी और वही महागुरु है ।।४५-४६।।

**अनादिनिधनं लिङ्गं कारणं जगतामिह।**
**ये न जानन्ति ते मूढा मोक्षमार्गबहिष्कृताः।।४७।।**

**भावार्थ** : आदि और अन्त अर्थात् उत्पत्ति विनाश से रहित लिङ्ग संसार का कारण है— ऐसा जो लोग नहीं जानते वे मूर्ख हैं तथा मोक्षमार्ग से बहिष्कृत हैं ।।४७।।

**यः प्राणलिङ्गार्चनभावपूर्वै-**
**र्धर्मैरुपेतः शिवभावितात्मा।**
**स एव तुर्यः परिकीर्तितोऽसौ**
**संविद्विपाकाच्छरणाभिधानः।।४८।।**

**भावार्थ** : जो प्राणलिङ्गार्चन भाव से पूर्ण धर्मों से युक्त है तथा आत्मा में सर्वदा शिव की भावना करता रहता है वही चतुर्थ अवस्था को प्राप्त कहा गया है। संवित् के परिपाक के कारण वह शरणस्थल कहा जाता है ।।४८।।

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ प्राणलिङ्गिस्थले प्राणलिङ्गिस्थलादिपञ्चविध-स्थलप्रसङ्गो नाम द्वादशः परिच्छेदः।***

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के प्राणलिङ्गिपञ्चस्थलप्रसङ्ग नामक द्वादश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।१२।।**



# त्रयोदश: परिच्छेद:

अंगस्थलांतर्गत

## शरणस्थल

**अगस्त्य उवाच —**

**माहेश्वर: प्रसादीति प्राणलिङ्गीति बोधित:।**
**कथमेष समादिष्ट: पुन: शरणसंज्ञक:।।१।।**

**भावार्थ** : **(शरणस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— माहेश्वर प्रसादी और प्राणलिङ्गी का (आपने) ज्ञान करा दिया। यही शरणस्थली कैसे कहा जाता है। (कृपया इसे बतलाइये) ।।१।।

**रेणुक उवाच —**

**अङ्गलिङ्गी ज्ञानरूप: सती ज्ञेय: शिव: पति:।**
**यत्सौख्यं तत्समावेशे तद्वान् शरणनामवान्।।२।।**

**भावार्थ** : रेणुकाचार्य ने कहा— ज्ञान रूप अङ्गलिङ्गी सती है। ज्ञेय शिव उसके पति हैं। इस सती और पति का (सामरस्य या यामलरूप) जो सुख है उस का अनुभव करने वाला शरणस्थल कहा जाता है ।।२।।

**स्थलमेतत्समाख्यातं चतुर्धा धर्मभेदत:।**
**आदौ शरणमाख्यातं ततस्तामसवर्जनम्।।३।।**

**ततो निर्देशमुद्दिष्टं शीलसम्पादनं तत:।**
**क्रमाल्लक्षणमेतेषां कथयामि निशम्यताम्।।४।।**

**भावार्थ** : धर्म के भेद से यह स्थल चार प्रकार का कहा गया है। पहले शरणस्थल फिर तामसनिरसनस्थल इसके बाद निर्देशस्थल तत्पश्चात् शीलसम्पादनस्थल होता है। (अब मैं) क्रम से इनका लक्षण बतला रहा हूँ। सुनो ।।३-४।।

**शरणस्थल - (३७)**

**सतीव रमणे यस्तु शिवे शक्तिं विभावयन्।**
**तदन्यविमुख: सोऽयं ज्ञात: शरणनामवान्।।५।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार सती स्त्री अपने रमण अर्थात् प्रियतम पति के प्रति भावना रखती है। उस प्रकार जो व्यक्ति शिव के विषय में अपने को शक्ति समझते हुए भावना करता है तथा उस (शिव) से अन्य (देवता आदि) के विषय में विमुख है उसे शरणनामवाला माना गया है ॥५॥

**परिज्ञाते शिवे साक्षात् को वाऽन्यमभिकाङ्क्षति।**
**निधाने महति प्राप्ते कः काचं याचतेऽन्यतः॥६॥**

**भावार्थ** : शिव का साक्षात् ज्ञान होने पर कौन ऐसा व्यक्ति है जो किसी दूसरे की इच्छा करेगा। विपुल धनराशि प्राप्त होने पर कौन अन्य से काँच की याचना करता है ॥६॥

**शिवानन्दं समासाद्य को वाऽन्यमुपतिष्ठते।**
**गङ्गामृतं परित्यज्य कः काङ्क्षेन्मृगतृष्णिकाम्॥७॥**

**भावार्थ** : शिव का आनन्द प्राप्त कर कौन दूसरे की उपासना करता है। गङ्गाजल रूपी अमृत को छोड़कर कौन मृगमरीचिका की इच्छा करता है ॥७॥

**संसारतिमिरच्छेदे विना शङ्करभास्करम्।**
**प्रभवन्ति कथं देवाः खद्योता इव देहिनाम्॥८॥**

**भावार्थ** : जो देवता लोग संसारी जीवों के लिये जुगुन् के समान हैं वे विना शङ्कररूपी सूर्य के संसाररूपी अन्धकार का नाश करने में कैसे समर्थ हो सकते हैं? ॥८॥

**संसारार्तः शिवं यायाद् ब्रह्माद्यैः किं फलं सुरैः।**
**चकोरस्तृषितः पश्येच्चन्द्रं किं तारका अपि॥९॥**

**भावार्थ** : संसार से पीड़ित व्यक्ति को शिव के पास जाना चाहिये। ब्रह्मा आदि देवताओं से कोई फल मिलने वाला नहीं है। प्यासा चकोर चन्द्रमा को देखता है। क्या वह ताराओं (को भी देखता है? अर्थात् नहीं देखता) ॥९॥

**शिव एव समस्तानां शरण्यः शरणार्थिनाम्।**
**संसारोरगदष्टानां सर्वज्ञः सर्वदोषहा॥१०॥**

**शिवज्ञाने समुत्पन्ने परानन्दः प्रकाशते।**
**तदासक्तमना योगी नान्यत्र रमते सुधीः॥११॥**

**भावार्थ** : संसाररूपी सर्प के द्वारा काटे गये अत एव (विषमूर्च्छित) समस्त शरणार्थियों के एकमात्र शरण शिव हैं जो कि सर्वज्ञ हैं और सम्पूर्ण दोषों को नष्ट करने

वाले हैं। शिवज्ञान के उत्पन्न होने पर परानन्द का अनुभव होता है। उसमें संसक्त चित्त वाला बुद्धिमान् योगी अन्यत्र आनन्द का आस्वादन नहीं करता ॥१०-११॥

**तस्मात्सर्वप्रयत्नेन शङ्करं शरणं गतः।**
**तदनन्तसुखं प्राप्य मोदते नान्यचिन्तया॥१२॥**

**भावार्थ** : इसलिये सम्पूर्ण प्रयास कर शङ्कर की शरण में गया हुआ योगी उस अनन्त सुख को प्राप्त कर आनन्दमग्न रहता है न कि अन्य (देवता आदि) का ध्यान करने से ॥१२॥

**तामसनिरसनस्थल - (३८)**

**शिवासक्तपरानन्दमोदिना गुरुणा यतः।**
**निरस्यन्ते तमोभावाः स तामसनिरासकः॥१३॥**

**भावार्थ** : **(तामसनिरसनस्थल वर्णन)**— शिव में आसक्त अत एव परानन्द से आनन्दित होने वाले जिस गुरु के द्वारा समस्त तमोभाव निरस्त कर दिये जाते हैं वह तामसनिरासक कहा जाता है ॥१३॥

**यस्य ज्ञानं तमोमिश्रं न तस्य गतिरिष्यते।**
**सत्त्वं हि ज्ञानयोगस्य नैर्मल्यं विदुरुत्तमाः॥१४॥**

**भावार्थ** : जिसका ज्ञान तमोगुणमिश्रित है उसकी सद्गति नहीं होती। उत्तम पुरुष सत्त्व को ज्ञानयोग के नैर्मल्य का कारण कहते हैं ॥१४॥

**शमो दमो विवेकश्च वैराग्यं पूर्णभावना।**
**क्षान्तिः कारुण्यसम्पत्तिः श्रद्धा सत्यसमुद्भवा॥१५॥**

**शिवभक्तिः परो धर्मः शिवज्ञानस्य बान्धवाः।**
**एतैर्युक्तो महायोगी सात्त्विकः परिकीर्तितः॥१६॥**

**भावार्थ** : शम, दम, विवेक, वैराग्य, पूर्णभावना अर्थात् अखण्ड ज्ञान, क्षमा, करुणा, सत्य से उत्पन्न श्रद्धा, शिव भक्ति, परमधर्म अर्थात् उत्कृष्ट वीरशैवाचार ये सब शिवज्ञान के बन्धु हैं। इन सबसे महायोगी सात्त्विक कहलाता है ॥१५-१६॥

**कामक्रोधमहामोहमदमात्सर्यवारणाः ।**
**शिवज्ञानमृगेन्द्रस्य कथं तिष्ठन्ति सन्निधौ॥१७॥**

**भावार्थ** : काम, क्रोध, महामोह, महामद, मात्सर्य रूपी हाथियों का झुण्ड शिवज्ञान रूपी सिंह के पास कैसे ठहर सकते हैं ॥१७॥

यत्र कुत्रापि वा द्वेष्टि प्रपञ्चे शिवरूपिणि।
शिवद्वेषी स विज्ञेयो रजसाविष्टमानसः।।१८।।

**भावार्थ** : शिवरूप प्रपञ्च में जहाँ कहीं भी कोई द्वेष करता है रजोगुण से आविष्ट चित्त वाला वह शिवद्वेषी समझा जाना चाहिये ।।१८।।

यो द्वेष्टि सकलान् लोकान् यो वाऽहङ्कुरुते सदा।
योऽसत्यभावानायुक्तः स तामस इति स्मृतः।।१९।।

**भावार्थ** : जो सब लोगों से द्वेष करता है अथवा जो सदा अहङ्कारयुक्त रहता है तथा जो असत्य भावना से युक्त है वह तामस माना गया है ।।१९।।

तमोमूला हि सञ्जाता रागद्वेषादिपादपाः।
शिवज्ञानकुठारेण छेद्यन्ते हि निरन्तरम्।।२०।।

**भावार्थ** : राग द्वेष आदि के वृक्ष तमोमूलक हैं (अर्थात् ये तमोगुण के कारण उत्पन्न होते हैं) ये शिवज्ञानरूपी·कुठार के द्वारा सदा काटे जाते हैं ।।२०।।

शिवज्ञाने समुत्पन्ने सहस्रादित्यसन्निभे।
कुतस्तमोविकाराः स्युर्महतां शिवयोगिनाम्।।२१।।

**भावार्थ** : सहस्र सूर्य के समान शिवज्ञान के उत्पन्न होने पर महा शिवयोगियों के लिये तमो विकार कहाँ ।।२१।।

### निर्देशस्थल - (३९)

निराकृत्य तमोभागं संसारस्य प्रवर्तकम्।
निर्दिश्यते तु यज्ज्ञानं स निर्देश इति स्मृतः।।२२।।

**भावार्थ : (निर्देशस्थल वर्णन)**— संसार के प्रवर्त्तक अर्थात् मूल-कारणभूत तमोभाग को दूर कर जो ज्ञान निर्दिष्ट होता है वह निर्देश कहा जाता है ।।२२।।

गुरुरेव परं तत्त्वं प्रकाशयति देहिनाम्।
को वा सूर्यं विना लोके तमसो विनिवर्तकः।।२३।।

**भावार्थ** : गुरु ही मनुष्यों को परमतत्त्व का ज्ञान कराते हैं। सूर्य के बिना संसार में अन्धकार का विनिवर्त्तक कौन हो सकता है? ।।२३।।

अन्तरेण गुरुं सिद्धं कथं संसारनिष्कृतिः।
निदानज्ञं विना वैद्यं किं वा रोगो निवर्तते।।२४।।

**भावार्थ** : सिद्ध गुरु के बिना संसार की निष्कृति अर्थात् निवृत्ति कैसे सम्भव है। क्या निदानज्ञ वैद्य के विना रोग की निवृत्ति होती है ॥२४॥

**अज्ञानमलिनं चित्तदर्पणं यो विशोधयेत्।**
**प्रज्ञाविभूतियोगेन तमाहुर्गुरुसत्तमम्।।२५।।**

**भावार्थ** : जो प्रज्ञारूपी भस्म से अज्ञानमलिन चित्तदर्पण को शुद्ध करता है उसे (विद्वान् लोग) उत्तम गुरु कहते हैं ॥२५॥

**अपरोक्षिततत्त्वस्य जीवन्मुक्तस्वभाविनः।**
**गुरोः कटाक्षे संसिद्धे को वा लोकेषु दुर्लभः।।२६।।**

**भावार्थ** : तत्त्व का साक्षात्कार करने वाले अत एव स्वभावतः जीवन्मुक्त गुरु की कृपादृष्टि प्राप्त हो जाने पर लोक में क्या दुर्लभ है? ॥२६॥

**कैवल्यकल्पतरवो गुरवः करुणालयाः।**
**दुर्लभा हि जगत्यस्मिन् शिवाद्वैतपरायणाः।।२७।।**

**भावार्थ** : कैवल्यरूपी फल देने के लिये कल्पवृक्ष के समान, करुणा के सागर तथा शिवाद्वैतपरायण गुरु इस संसार में दुर्लभ हैं ॥२७॥

**क्षीराब्धिरिव सिन्धूनां सुमेरुरिव भूभृताम्।**
**ग्रहाणमिव तिग्मांशुर्मणीनामिव कौस्तुभः।।२८।।**

**द्रुमाणामिव भद्रश्रीर्देवानामिव शङ्करः।**
**गुरुः शिवः परः श्लाघ्यो गुरूणां प्राकृतात्मनाम्।।२९।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार समुद्रों में क्षीर सागर, पर्वतों में सुमेरु, ग्रहों में सूर्य, मणियों में कौस्तुभ, वृक्षों में चन्दन तथा देवताओं में शङ्कर श्रेष्ठ और श्लाघ्य हैं। उसी प्रकार प्राकृत गुरुओं की अपेक्षा शिवज्ञानी गुरु श्रेष्ठ और प्रशस्य है ॥२८-२९॥

### शीलसम्पादनस्थल - (४०)

**जिज्ञासा शिवतत्त्वस्य शीलमित्युच्यते बुधैः।**
**निर्देश्ययोगादार्याणां तद्वान् शीलीति कथ्यते।।३०।।**

**भावार्थ : (शीलसम्पादनस्थल वर्णन)**—गुरुओं के द्वारा निर्देश्य अर्थात् उपदेश्य होने के कारण विद्वान् लोग शिवतत्त्व की जिज्ञासा को शील कहते हैं। वह जिसके पास है वह शीली कहा जाता है ॥३०॥

**प्रपन्नार्तिहरे देवे परमात्मनि शङ्करे।**
**भावस्य स्थिरतायोगः शीलमित्युच्यते बुधैः।।३१।।**

**भावार्थ** : शरणागत के कष्ट को दूर करने वाले देवाधिदेव परमात्मा शङ्कर के प्रति भाव की स्थिरता को विद्वान् लोग शील कहते हैं ।।३१।।

**शीलं शिवैकविज्ञानं शिवध्यानैकतानता।**
**शिवप्राप्तिसमुत्कण्ठा तद्योगी शीलवान् स्मृतः।।३२।।**

**भावार्थ** : केवल शिव का ज्ञान, शिव का निरन्तर ध्यान और शिव की प्राप्ति के लिये उत्कण्ठा शील कहलाता है। वह जिसके पास है वह शीलवान् माना गया है ।।३२।।

**शिवादन्यत्र विज्ञाने वैमुख्यं यस्य सुस्थिरम्।**
**तदासक्तमनोवृत्तिस्तमाहुः शीलभाजनम्।।३३।।**

**भावार्थ** : शिव से भिन्न विज्ञान के विषय में जिसकी पराङ्मुखता स्थिर है तथा जिसकी मनोवृत्ति उस (अर्थात् शिव) में आसक्त है वह शील का पात्र अर्थात् शीलवान् होता है ।।३३।।

**पतिव्रताया यच्छीलं पतिरागात् प्रशस्यते।**
**तथा शिवानुरागेण सुशीलोऽभक्त उच्यते।।३४।।**

**भावार्थ** : जैसे पतिव्रता का जो शील है उसकी प्रशंसा पति के प्रति उसकी रागात्मिका भावना के कारण होती है। वैसे ही शिव के प्रति अनुराग के कारण अभक्त अर्थात् शिव के प्रति प्रीति से अवियुक्त मनुष्य भी सुशील कहा जाता है ।।३४।।

**पतिं विना यथा स्त्रीणां सेवान्यस्य तु गर्हणा।**
**शिवं विना तथान्येषां सेवा निन्द्या कृतात्मनाम्।।३५।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार स्त्रियों के लिये पति से अन्य पुरुष की सेवा निन्दनीय होती है उसी प्रकार शिव के बिना अन्य देवताओं की सेवा कृतकृत्य लोगों के लिये निन्दनीय है ।।३५।।

**बहुनात्र किमुक्तेन शिवज्ञानैकनिष्ठता।**
**शीलमित्युच्यते सद्भिः शीलवांस्तत्परो मतः।।३६।।**

**भावार्थ** : इस विषय में अधिक कहने से क्या लाभ? सज्जन लोग शिवज्ञान के प्रति एकनिष्ठता को शील कहते हैं और उसमें जो लगा हुआ है वह शीलवान् माना गया है ।।३६।।

शिवात्मबोधैकरतः स्थिराशयः
शिवं प्रपन्नो जगतामधीशम्।
शिवैकनिष्ठाहितशीलभूषणः
शिवैक्यवानेष हि कथ्यते बुधैः।।३७।।

**भावार्थ** : केवल शिवबोध में लगा हुआ, स्थिर भावना से युक्त, संसार के स्वामी शिव की शरण में गया हुआ, केवल शिव में निष्ठारूपी आभूषण को धारण करने वाला यह मनुष्य विद्वानों के द्वारा शिवैक्यवान् कहा जाता है ।।३७।।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ शरणस्थले शरणस्थलादिचतुर्विधस्थलप्रसङ्गो नाम त्रयोदशः परिच्छेदः।*

इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के शरणके चतुःस्थलप्रसङ्गनामक त्रयोदश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई।।१३।।



# चतुर्दश: परिच्छेद:

### अंगस्थलान्तर्गत

## ऐक्यस्थल

**अगस्त्य उवाच —**

**तामसत्यागसम्बन्धान्निर्देशाच्छीलतस्तथा।**
**शरणाख्यस्य भूयोऽस्य कथमैक्यनिरूपणम्।।१।।**

**भावार्थ : (ऐक्यस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— तामस गुण का त्याग, ज्ञाननिर्देश तथा शीलसम्पादन के द्वारा शरण नामक साधक का पुन: ऐक्य कैसे होता है? ।।१।।

**श्रीरेणुक उवाच —**

**प्राणलिङ्गादियोगेन सुखातिशयमेयिवान्।**
**शरणाख्य: शिवेनैक्यभावनादैक्यवान् भवेत्।।२।।**

**भावार्थ :** श्री रेणुकाचार्य ने कहा— प्राणलिङ्ग ध्यान योग के द्वारा अतिशय सुख को प्राप्त करने वाला शरण नामक साधक शिव के साथ ऐक्यभावना के कारण ऐक्यवान् हो जाता है ।।२।।

**विशेष :** लिङ्ग और अङ्ग का भेद सम्भव नहीं है क्योंकि दोनों चित्स्वरूप हैं। दोनों के चित्स्वरूप होने से दोनों में नितान्त पार्थक्य भी नहीं है क्योंकि तब अपना ज्ञान होने के समय घट पट आदि का ज्ञान नहीं होगा। वे दोनों नितान्त एक भी नहीं हो सकते क्योंकि तब वीरशैव सिद्धान्त का व्याघात हो जायगा। वीरशैव सिद्धान्त के अनुसार शिव और जीव में सेव्य-सेवक भाव होना चाहिये। इसलिये दोनों के बीच भेद की कल्पना करनी पड़ती है। इसके द्वारा भेद होने पर फिर ऐक्य भावना सम्भव है।

**ऐक्यस्थलमिदं प्रोक्तं चतुर्धा मुनिपुङ्गव।**
**ऐक्यमाचारसम्पत्तिरेकभाजनमेव च।।**
**सहभोजनमित्येषां क्रमाल्लक्षणमुच्यते।।३।।**

**भावार्थ** : हे मुनिश्रेष्ठ! यह ऐक्यस्थल चार प्रकार का कहा गया है। ऐक्यस्थल आचारसम्पत्ति स्थल, एकभाजनस्थल और सहभोजन स्थल। अब इनका क्रम से लक्षण कहा जा रहा है ॥३॥

**ऐक्यस्थल - (४१)**

**विषयानन्दकणिकानिस्पृहो निर्मलाशयः ।**
**शिवानन्दमहासिन्धुमज्जनादैक्यमुच्यते ॥४॥**

**भावार्थ : (ऐक्यस्थल वर्णन)**— विषयानन्द के लेशमात्र में भी निस्पृह, निर्मल चित्त वाला साधक शिवानन्द महासमुद्र में मज्जन अर्थात् स्थापित करने वाला ऐक्यस्थल कहलाता है ॥४॥

**निर्धूतमलसम्बन्धो निष्कलङ्कमनोगतः।**
**शिवोऽहमिति भावेन निरूढो हि शिवैक्यताम्॥५॥**

**भावार्थ** : मल को हटाकर उससे असम्बद्ध, निष्कलङ्क मन वाला, साधक 'शिवोऽहम्' इस भावना से शिवैक्य को प्राप्त करता है ॥५॥

**शिवेनैक्यं समापन्नश्चिदानन्दस्वरूपिणा।**
**न पश्यति जगज्जालं मायाकल्पितवैभवम्॥६॥**

**भावार्थ** : चित् आनन्द रूप शिव से ऐक्य को प्राप्त मनुष्य माया के द्वारा रचित वैभव वाले संसार जाल को नहीं देखता ॥६॥

**ब्रह्माण्डबुद्बुदोद्भेदविजृम्भी तत्त्ववीचिमान्।**
**मायासिन्धुर्लयं याति शिवैक्यवडवानले॥७॥**

**भावार्थ** : ब्रह्माण्ड रूपी बुद्बुद के उद्भव से बाढ़ वाला, छत्तीस तत्त्वरूपी लहरों से युक्त मायारूपी समुद्र शिवैक्यरूपी वाडवाग्नि में लीन हो जाता है ॥७॥

**मायाशक्तितिरोधानाच्छिवे भेदविकल्पना।**
**आत्मनस्तद्विनाशे तु नाद्वैतात्किञ्चिदिष्यते॥८॥**

**भावार्थ** : मायाशक्ति का शिव में तिरोधान अर्थात् प्रसरण होने पर जीव का शिव से भेदभाव होता है। उस तिरोधान शक्ति के नष्ट होने पर अद्वैत के अतिरिक्त कुछ नहीं बचता ॥८॥

**पशुत्वं च पतित्वं च मायामोहविकल्पितम्।**
**तस्मिन् प्रलयमापन्ने कः पशुः को नु वा पतिः॥९॥**

**भावार्थ** : पशुभाव और पतिभाव ये दोनों मायामोह की विकल्पनायें हैं। उस मायामोह का प्रलय होने पर कौन पशु और कौन पति ॥९॥

**घोरसंसारसर्पस्य भेदवल्मीकशायिनः।**
**बाधकं परमाद्वैतभावना परमौषधम्।।१०।।**

**भावार्थ** : यह परमाद्वैत भावना भेदरूपी[1] बिल में सोने वाले भयंकर संसार रूपी सर्प का बाधक परम औषधि है ॥१०॥

**भेदबुद्धिसमुत्पन्नमहासंसारसागरम् ।**
**अद्वैतबुद्धिपोतेन समुत्तरति देशिकः।।११।।**

**भावार्थ** : आचार्य अथवा शिवलिङ्गैक्य भावना वाला व्यक्ति भेदबुद्धि से उत्पन्न महा संसारसागर को अद्वैत बुद्धिरूपी जहाज से पार कर जाता है ॥११॥

**अज्ञानतिमिरोद्रिक्ता कामरक्षःक्रियाकरी।**
**संसारकालरात्रिस्तु नश्येदद्वैतभानुना।।१२।।**

**तस्मादद्वैतभावस्य सदृशो नास्ति योगिनाम्।**
**उपायो घोरसंसारमहातापनिवृत्तये।।१३।।**

**भावार्थ** : अज्ञानरूपी अन्धकार से भरी हुई, कामरूपी राक्षसी कृत्य करने वाली संसाररूपी कालरात्रि शिवाद्वैतरूपी सूर्य के द्वारा नष्ट हो जाती है। इस कारण योगियों के लिये घोर संसाररूपी महाताप को दूर करने के हेतु अद्वैत भाव के समान कोई दूसरा उपाय नहीं है ॥१२-१३॥

**अद्वैतभावनाजातं क्षणमात्रेऽपि यत्सुखम्।**
**तत्सुखं कोटिवर्षेण प्राप्यते नैव भोगिभिः।।१४।।**

**चित्तवृत्तिसमालीनजगतः शिवयोगिनः।**
**शिवानन्दपरिस्फूर्तिर्मुक्तिरित्यभिधीयते।।१५।।**

**भावार्थ** : अद्वैत भावना से उत्पन्न तथा एक क्षण के लिये जो सुख होता है वह राजभोगी लोग करोड़ों वर्षों में भी नहीं प्राप्त कर सकते। जिसने संसार को अपनी चित्तवृत्ति में लीन कर लिया है ऐसे शिवयोगी की शिवानन्दपरिस्फूर्त्ति मुक्ति कही जाती है ॥१४-१५॥

---

१. यह भेद पाँच प्रकार का है— जड़-अजड़ भेद, जीव-अजीव भेद, जीव-जड़ भेद, जीव-ईश्वर भेद और जड़-ईश्वर भेद ।

## आचारसंपत्तिस्थल - (४२)

**शिवैकभावनापन्नशिवत्वे देहवानपि।**
**देशिको हि न लिप्येत स्वाचारै सूतकादिभिः।।१६।।**

**भावार्थ : (आचारसम्पत्तिस्थल वर्णन)— 'शिव ही एकमात्र सत्य है'—** ऐसी भावना से युक्त अतएव शिवत्व वाला आचार्य शरीरधारण करने पर भी सूतक आदि अपने सम्प्रदाय या समाज के आचारों से लिप्त अर्थात् दूषित नहीं होता ॥१६॥

**शिवाद्वैतपरिज्ञाने स्थिते सति मनस्विनाम्।**
**कर्मणा किं नु भाव्यं स्यादकृतेन कृतेन वा।।१७।।**

**भावार्थ** : शिवाद्वैत का परिज्ञान होने पर मनस्वियों के सत्कर्म अथवा असत्कर्म का कोई फल नहीं होता ॥१७॥

**शम्भोरेकत्वभावेन सर्वत्र समदर्शनः।**
**कुर्वन्नपि महाकर्म न तत्फलमवाप्नुयात्।।१८।।**

**भावार्थ** : (जीवात्मा और) शिव के एकत्व की भावना से सर्वत्र एक एवं तुल्य दृष्टि वाला महान् अर्थात् बड़े-बड़े सत् या असत् कर्मों को करता हुआ भी उनके फल से लिप्त नहीं होता ॥१८॥

**सुकृती दुःष्कृती वापि ब्राह्मणो वान्त्यजोऽपि वा।**
**शिवैकभावयुक्तानां सदृशो भवति ध्रुवम्।।१९।।**

**भावार्थ** : चाहे पुण्यकर्मा हो या पापी, ब्राह्मण हो या चाण्डाल, शिवैकभाव से युक्त योगियों के लिये वे सब निश्चित रूप से समान हैं ॥१९॥

**वर्णाश्रमंसदाचारैर्ज्ञानिनां किं प्रयोजनम्।**
**लौकिकस्तु सदाचारः फलाभावेऽपि भाव्यते।।२०।।**

**भावार्थ** : शिवज्ञानियों को लौकिक वर्ण आश्रम के सदाचार से क्या प्रयोजन। (नित्य नैमित्तिक आदि) लौकिक सदाचार फल न देने पर भी उनके द्वारा किया जाता है ॥२०॥

**निर्दग्धकर्मबीजस्य निर्मलज्ञानवह्निना।**
**देहिवद्भासमानस्य देहयात्रा तु लौकिकी।।२१।।**

**भावार्थ** : निर्मल ज्ञानरूपी अग्नि से जिसका कर्मबीज दग्ध हो गया है, देही के समान प्रतीत होने वाले ऐसे शरीरधारी की देहयात्रा (=आहार निद्रा आदि)

लौकिकी अर्थात् अन्य लोगों की भाँति होती है (किन्तु उस यात्रा से फल और संस्कार नहीं बनते) ॥२१॥

**शिवज्ञानसमापन्नस्थिरवैराग्यलक्षणः।**
**स्वकर्मणा न लिप्येत पद्मपत्रमिवाम्भसा॥२२॥**

**भावार्थ** : शिवज्ञान से युक्त स्थिरवैराग्य वाला साधक अपने कर्म से उसी प्रकार लिप्त नहीं होता जिस प्रकार की जल से कमल का पत्ता ॥२२॥

**गच्छंस्तिष्ठन् स्वपन् वापि जाग्रन् वापि महामतिः।**
**शिवज्ञानसमायोगाच्छिवपूजापरः सदा॥२३॥**

**भावार्थ** : चलता हुआ, खड़ा हुआ, सोता अथवा जागता हुआ महामतिमान् शिवज्ञान से सम्बद्ध होने के कारण सदा शिवपूजा करता रहता है।[1] ॥२३॥

**यद्यत्पश्यति सामोदं वस्तु लोकेषु देशिकः।**
**शिवदर्शनसम्पत्तिस्तत्र तत्र महात्मनः॥२४॥**

**भावार्थ** : शिवलिङ्गैक्य आचार्य इस संसार में आनन्द के साथ जिस-जिस वस्तु को देखता है उस-उस में उस महात्मा को शिव की प्रतीति होती है ॥२४॥

**यद्यच्चिन्तयते योगी मनसा शुद्धभावनः।**
**तत्तच्छिवमयत्वेन शिवध्यानमुदाहृतम्॥२५॥**

**भावार्थ** : शुद्धभावना वाला योगी मन से जिस-जिस का ध्यान करता है वह-वह शिवमय होने से शिवध्यान कहा गया है ॥२५॥

**यत्किञ्चिद्भाषितं लोके स्वेच्छया शिवयोगिना।**
**शिवस्तोत्रमिदं सर्वं यस्मात् सर्वात्मकः शिवः॥२६॥**

**भावार्थ** : शिवयोगी स्वेच्छा से इस संसार में जो कुछ कहता है वह सब शिवस्तोत्र हो जाता है क्योंकि शिव सब में विद्यमान हैं ॥२६॥

---

१. तुलनीय—
आत्मा त्वं गिरिजा मतिः सहचराः प्राणाः शरीरं गृहं
पूजा ते विषयोपभोगरचना निद्रा समाधिस्थितिः।
सञ्चारः पदयोः प्रदक्षिणविधिः स्तोत्राणि सर्वागिरः
यद्यत् कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम्॥
(शि०मा०पू०)

या या चेष्टा समुत्पन्ना जायते शिवयोगिनाम्।
सा सा पूजा महेशस्य सर्वदा तद्गतात्मनाम्।।२७।।

**भावार्थ** : शिवयोगियों को जो-जो चेष्टायें (उनके शरीर में) उत्पन्न होती हैं वह सब शिवमय आत्मा वाले उनके लिये सदाशिव की पूजा होती है ।।२७।।

**एकभाजनस्थल - (४३)**

विश्वं शिवमयं चेति सदा भावयतो धिया।
शिवैकभाजनात्मत्वादेकभाजनमुच्यते ।।२८।।

**भावार्थ** : **(एकभाजनस्थल वर्णन)**— 'यह विश्व शिवमय है'— मन से ऐसी भावना करना शिवैकभाजनात्मक होने से एकभाजन कहा जाता है ।।२८।।

स्वस्य सर्वस्य लोकस्य शिवस्याद्वैतदर्शनात्।
एकभाजनयोगेन प्रसादैक्यमतिर्भवेत्।।२९।।

**भावार्थ** : अपने सम्पूर्ण संसार तथा शिव को एक समझने के कारण एक पात्र होने से प्रसादविषयिणी अद्वैत बुद्धि होती है इस प्रकार चरमूर्त्ति अर्थात् लिङ्गैक्य का पादोदक और प्रसाद दोनों समान रूप से ग्राह्य होते हैं ।।२९।।

शिवे विश्वमिदं सर्वं शिवः सर्वत्र भासते।
आधाराधेयभावेन शिवस्य जगतः स्थितिः।।३०।।

**भावार्थ** : यह समस्त विश्व शिव में है और शिव सर्वत्र प्रकाशमान हो रहे हैं इस प्रकार शिव और संसार की आधारआधेय सम्बन्ध से स्थिति है (अर्थात् शिव और जगत् दोनों एक साथ एक दूसरे के आधार और आधेय हैं ।।३०।।

चित्तैकभाजनं यस्य चित्तवृत्तेः शिवात्मकम्।
नान्यत्तस्य किमेतेन मायामूलेन वस्तुना।।३१।।

**भावार्थ** : जिसकी चित्तवृत्ति शिवात्मक और मात्र चैतन्य विषय वाली है किसी दूसरे विषय वाली नहीं उसको मायामूलक इस वस्तु से क्या लेना देना? ।।३१।।

चित् प्रकाशयते विश्वं तद्विना नास्ति वस्तु हि।
चिदेकनिष्ठचित्तानां किं मायापरिकल्पितैः।।३२।।

**भावार्थ** : चित् ही घट आदि से उपलक्षित समस्त प्रपञ्चमय विश्व को प्रकाशित करता है। उसके बिना कोई वस्तु है ही नहीं। जिनका चित्त केवल एकमात्र चित् में लगा हुआ है उनके लिये माया परिकल्पित (वस्तुओं) से क्या प्रयोजन? ।।३२।।

वृत्तिशून्ये स्वहृदये शिवलीने निराकुले।
यः सदा वर्तते योगी स मुक्तो नात्र संशयः।।३३।।

**भावार्थ** : जो योगी सर्वदा वृत्तिशून्य शिव में लीन अतएव निराकुल अर्थात् शान्त अपने हृदय में ध्यानस्थ रहता है वह मुक्त होता है, इसमें कोई सन्देह नहीं है ।।३३।।

**सहभोजनस्थल - (४४)**

गुरोः शिवस्य शिष्यस्य स्वस्वरूपतया स्मृतिः।
सहभोजनमाख्यातं सर्वग्रासात्मभावतः।।३४।।

**भावार्थ : (सहभोजनस्थल वर्णन)**— गुरु शिव और शिष्य का अपने रूप में स्मरण सर्वग्रासात्मभाव के कारण सहभोजन कहा गया है ।।३४।।

शिवं विश्वं गुरुं साक्षाद्योजयेन्नित्यमात्मनि।
एकत्वेन चिदाकारे तदिदं सहभोजनम्।।३५।।

**भावार्थ** : शिव विश्व और गुरु को प्रतिदिन साक्षात् चिदाकार आत्मा में एक रूप में जोड़ने वाला सहभोजन कहलाता है ।।३५।।

**विशेष** : सहभोजन का तात्पर्य है शिव गुरु और विश्व का अपने स्वरूप से अभिन्न रूप में परामर्श करना।

अयं शिवो गुरुश्चैष जगदेतच्चराचरम्।
अहं चेति मतिर्यस्य नास्त्यसौ विश्वभोजकः।।३६।।

**भावार्थ** : यह शिव है यह गुरु है और यह चराचर जगत् है और यह मैं हूँ— ऐसी जिसकी भेदबुद्धि होती है वह विश्वभोजक नहीं होता ।।३६।।

अहं भृत्यः शिवः स्वामी शिष्योऽहं गुरुरेव वै।
इति यस्य मतिर्नास्ति स चाद्वैतपदे स्थितः।।३७।।

**भावार्थ** : मैं सेवक हूँ और शिव स्वामी है, मैं शिष्य हूँ और ये गुरु है— ऐसी जिसकी भेदबुद्धि नहीं है वह अद्वैतपद में स्थित होता है ।।३७।।

पराहन्तामये स्वात्मपावके विश्वभास्वति।
इदन्ताहव्यहोमेन विश्वहोमीति कथ्यते।।३८।।

**भावार्थ** : विश्व को आभासित करने वाली पर अहन्तारूपी आत्मारूपी अग्नि में इदन्तारूपी हव्य का होम करने वाला विश्वहोमी कहा जाता है ।।३८।।

**अहं शिवो गुरुश्चाहमहं विश्वं चराचरम्।**
**यया विज्ञायते सम्यक् पूर्णाहन्तेति सा स्मृता।।३९।।**

**भावार्थ** : मैं ही शिव हूँ, मैं ही गुरु हूँ, मैं ही चर-अचर विश्व हूँ— ऐसा जिसके द्वारा जाना जाता है वह पूर्णाहन्ता मानी गयी है ।।३९।।

**विशेष** : यह संसार अकारादि क्षकारान्त ५० वर्णों के विकास का फल है। साधना के द्वारा इस अ ह दो वर्णों में प्रत्याहृत कर लेने के पश्चात् उसका भी बिन्दु के रूप में प्रत्याहरण हो जाता है। यह बिन्दु अ ह का सूक्ष्मतम रूप है। इसमें मयूराण्डरसन्यायेन सम्पूर्ण विश्व प्रच्छन्न रहता है। यही पूर्ण अहंभाव है। जिसमें समस्त जगत् सूक्ष्म रूप से प्रतिबिम्बित होता रहता है।

**आधारवह्नौ चिद्रूपे भेदजातं जगद्धविः।**
**जुहोति ज्ञानयज्वा यः स ज्ञेयो विश्वहव्यभुक्।।४०।।**

**भावार्थ** : जो ज्ञानयज्ञ का कर्त्ता चिद्रूपी आधारवह्नि अर्थात् आज्ञाचक्र में स्थित तेज में भेदसमूह वाले जगत् रूपी हवि का हवन करता है उसे विश्वहव्यभुक् समझना चाहिये ।।४०।।

**चिदाकारे पराकाशे परमानन्दभास्वति।**
**विलीनचित्तवृत्तीनां का वा विश्वक्रमस्थितिः।।४१।।**

**भावार्थ** : परम आनन्दरूपी सूर्य वाले चित्स्वरूप पराकाश में जिनकी चित्तवृत्तियाँ विलीन हो गयी हैं उनके लिये विश्वक्रम अर्थात् विश्वव्यवहार की क्या स्थिति हो सकती है ।।४१।।

**निरस्तविश्वसम्बाधे निष्कलङ्के चिदम्बरे।**
**भावयेल्लीनमात्मानं सामरस्यस्वभावतः।।४२।।**

**सैषा विद्या परा ज्ञेया सत्तानन्दप्रकाशिनी।**
**मुक्तिरित्युच्यते सद्भिर्जगन्मोहनिवर्तिनी।।४३।।**

**भावार्थ** : विश्व की बाधा अर्थात् जन्म-मृत्यु आदि का बन्धन जहाँ दूर हो गया है ऐसे निष्कलङ्क चिदाकाश में अपने को सामरस्यभाव से लीन समझना चाहिये। सज्जनों के द्वारा यह जगत् का मोह दूर करने वाली मुक्ति कही जाती है ।।४२-४३।।

**भक्तादिधामार्पितधर्मयोगात्**
**प्राप्तैकभावः परमाद्भुतेन।**

शिवेन चिद्व्योममयेन साक्षान्
मोक्षश्रियो भाजनतामुपैति।।४४।।

**भावार्थ** : भक्त आदि स्थल के लिये समर्पित धर्मयोग के कारण चिदाकाशमय परम अद्भुत शिवलिङ्ग के साथ ऐक्य को प्राप्त ऐक्यस्थली व्यक्ति साक्षात् मोक्ष का पात्र होता है ।।४४।।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ ऐक्यस्थले ऐक्यस्थलादिचतुर्विधस्थलप्रसङ्गो नाम चतुर्दशः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के शिवलिङ्गैक्यसम्बन्धी चतुर्विधस्थलप्रसङ्गनामक चतुर्दश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई।।१४।।**



# पञ्चदश: परिच्छेद:

### लिंगस्थलांतर्गत

## भक्तस्थल

**श्रीरेणुक उवाच—**

**षट्स्थलोक्तसदाचारसम्पन्नस्य यथाक्रमम्।**
**लिङ्गस्थलानि कथ्यन्ते जीवन्मुक्तिपराणि च।।१।।**

**भावार्थ** : श्री रेणुकाचार्य ने कहा— छह स्थलों में वर्णित सदाचार से सम्पन्न साधक के जीवन्मुक्तिपरक लिङ्गस्थल क्रम से कंहे जा रहे है ।।१।।

**अगस्त्य उवाच—**

**भक्ताद्यैक्यावसानानि षडुक्तानि स्थलानि च।**
**लिङ्गस्थलानि कानीह कथ्यन्ते कति वा पुन:।।२।।**

**भावार्थ** : अगस्त्य ने कहा— भक्तस्थल से लेकर ऐक्यस्थल तक छह स्थल कहे गये। लिङ्ग स्थल कौन-कौन से हैं और कितने हैं यह बतलाइये ।।२।।

**गुर्वादिज्ञानशून्यान्ता भक्तादिस्थलसंश्रिता:।**
**स्थलभेदा: प्रकीर्त्यन्ते पञ्चाशत् सप्त चाधुना।।३।।**

**भावार्थ** : भक्त आदि छह स्थलों पर आधृत दीक्षागुरु स्थल से लेकर ज्ञानशून्य स्थल तक सत्तावन स्थलभेद अब बतलाये जायेंगे ।।३।।

**आदौ नवस्थलानीह भक्तस्थलसमाश्रयात्।**
**कथ्यन्ते गुणसारेण नामान्येषां पृथक् शृणु।।४।।**

**भावार्थ** : भक्तस्थल के आधार पर यहाँ पहले नवस्थल उनके गुणों के अनुसार कहे जा रहे हैं। उनके पृथक्-पृथक् नामों को सुनो ।।४।।

**दीक्षागुरुस्थलं पूर्वं तत: शिक्षागुरुस्थलम्।**
**प्रज्ञागुरुस्थलं चाथ क्रियालिङ्गस्थलं तत:।।५।।**

**भावलिङ्गस्थलं चाथ ज्ञानलिङ्गस्थलं तत:।**
**स्वयं चरं परं चेति तेषां लक्षणमुच्यते।।६।।**

**भावार्थ** : पहले दीक्षागुरुस्थल उसके बाद शिक्षागुरुस्थल, फिर प्रज्ञागुरुस्थल तत्पश्चात् क्रियालिङ्गस्थल, फिर भावलिङ्गस्थल उसके बाद ज्ञानलिङ्गस्थल, स्वयस्थल, परस्थल और चरस्थल (ये नव स्थल है अब) इनका लक्षण कहा जा रहा है ॥५-६॥

**दीक्षागुरुस्थल - (४५)**

**दीयते परमं ज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।**
**यया दीक्षेति सा तस्यां गुरुर्दीक्षागुरुः स्मृतः।।७।।**

**भावार्थ** : **(दीक्षागुरुस्थल वर्णन)**— जिसके द्वारा परम ज्ञान दिया जाता है और पाशबन्धन का क्षय किया जाता है वह दीक्षा होती है। उस विषय में जो गुरु होता है वह दीक्षागुरु कहा गया है ॥७॥

**गुणातीतं गुकारं च रूपातीतं रुकारकम्।**
**गुणातीतमरूपं च यो दद्यात् स गुरुः स्मृतः।।८।।**

**भावार्थ** : 'गु' का अर्थ है—गुणातीत, 'रु' का अर्थ है—रूपातीत। जो गुणों से परे अर्थात् निर्गुण एवं रूपरहित तत्त्व को देता है अर्थात् उसको ज्ञान कराता है वह गुरु कहा गया है ॥८॥

**आचिनोति च शास्त्रार्थानाचारे स्थापयत्यलम्।**
**स्वयमाचरते यस्मादाचार्यस्तेन चोच्यते।।९।।**

**भावार्थ** : जो शास्त्रों के तात्पर्य का सञ्चयन करता और अपने शिष्यों को उसको बोध कराता है तथा स्वयं उसका आचरण करता है इस कारण वह आचार्य कहा जाता है ॥९॥

**षडध्वातीतयोगेन यतते यस्तु देशिकः।**
**मायाब्धितारणोपायहेतुर्विश्वगुरुः शिवः।।१०।।**

**भावार्थ** : जो आचार्य षडध्वा से परे योग को लेकर प्रयत्न करता है, वह देशिक कहलाता है। मायारूपी समुद्र के पार जाने का उपाय बताने वाला विश्वगुरु है, वही 'शिव' भी है ॥१०॥

**अखण्डं येन चैतन्यं व्यज्यते सर्ववस्तुषु।**
**आत्मयोगप्रभावेण स गुरुर्विश्वभासकः।।११।।**

**भावार्थ** : जिसके द्वारा अपने योग के प्रभाव से सब वस्तुओं में अखण्ड चैतन्य की अभिव्यक्ति की जाती है वह गुरु विश्व का प्रकाशक होता है ॥११॥

## शिक्षागुरुस्थल - (४६)

**दीक्षागुरुरसौ शिक्षाहेतु: शिष्यस्य बोधक:।**
**प्रश्नोत्तरप्रवक्ता च शिक्षागुरुरितीर्यते।।१२।।**

**भावार्थ : (शिक्षागुरुस्थल वर्णन)**— यह दीक्षागुरु शिष्य को ज्ञान कराने वाला होने के कारण उसका शिक्षागुरु होता है। जो (शिष्य के द्वारा किये गये) प्रश्न का उत्तर देने वाला है वह शिक्षागुरु कहा जाता है ।।१२।।

**बोधकोऽयं समाख्यातो बोध्यमेतदिति स्फुटम्।**
**शिष्यो नियुज्यते येन स शिक्षागुरुरुच्यते।।१३।।**

**भावार्थ** : यह (शिवसिद्धान्त का) बोधक अर्थात् परतत्त्व का प्रकाशक कहा गया है। यह अर्थात् शिवयोग बोध्य है। जो शिष्य में इस ज्ञान को नियुक्त अर्थात् नियमित करे, वह शिक्षागुरु कहा जाता है ।।१३।।

**संसारतिमिरोन्माथिशरच्चन्द्रमरीचय: ।**
**वाचो यस्य प्रवर्तन्ते तमाचार्यं प्रचक्षते।।१४।।**

**भावार्थ** : संसार रूपी अन्धकार को नष्ट करने के लिये जिसकी वाणी शरत्कालीन चन्द्रमा के समान कार्य करती है (विद्वान् लोग) उसको आचार्य कहते हैं ।।१४।।

**ददाति य: पतिज्ञानं जगन्मायानिवर्तकम्।**
**अद्वैतवासनोपायं तमाचार्यवरं विदु:।।१५।।**

**भावार्थ** : जो संसार माया को दूर करने वाले पतिज्ञान को देता है अद्वैतभावना के उपायभूत उस को आचार्य माना गया है ।।१५।।

**पूर्वपक्षं समादाय जगद्भेदविकल्पनम्।**
**अद्वैतकृतसिद्धान्तो गुरुरेष गुणाधिक:।।१६।।**

**भावार्थ** : जगद्विषयक भेद की विकल्पना को पूर्वपक्ष के रूप में स्वीकृत करे जो सिद्धान्त पक्ष के रूप में अद्वैतवाद को स्थापित करता है वह गुरु गुणाधिक अर्थात् श्रेष्ठ है ।।१६।।

**सन्देहवनसन्दोहसमुच्छेदकुठारिका ।**
**यत्सूक्तिधारा विमला स गुरूणां शिखामणि:।।१७।।**

**भावार्थ** : जिस व्यक्ति कि निर्मल सूक्तिधारा सन्देहरूपी जङ्गल के समूह को काटने के लिये कुठार जैसी होती है वह गुरुओं का शिखामणि है ।।१७।।

**यत्सूक्तिदर्पणाभोगे निर्मले दृश्यते सदा।**
**मोक्षश्रीर्बिम्बरूपेण स गुरुर्भवतारकः।।१८।।**

**भावार्थ :** जिसके निर्मल सूक्तिरूपी दर्पण के विस्तार में मोक्षलक्ष्मी सदा बिम्ब के रूप में दिखायी पड़ती है। वह गुरु संसार से पार ले जाने वाला होता है ॥१८॥

**शिष्याणां हृदयालेख्यं प्रद्योतयति यः स्वयम्।**
**ज्ञानदीपिकयाऽनेन गुरुणा कः समो भवेत्।।१९।।**

**भावार्थ :** जो स्वयं अपने ज्ञानदीप से शिष्यों के हृदयचित्र को प्रकाशित करता है (अर्थात् चित्त को निर्मल बनाकर उसमें निजस्वरूप शिव का प्रकाश करता है) उस गुरु के समान कौन है? अर्थात् कोई नहीं ॥१९॥

**परमाद्वैतविज्ञानपरमौषधदानतः।**
**संसाररोगनिर्माथी देशिकः केन लभ्यते।।२०।।**

**भावार्थ :** परम अद्वैतविज्ञानरूपी परम औषधि के दान से संसाररूपी रोग को नष्ट करने वाला आचार्य किसे प्राप्त होता है? अर्थात् शिव की करुणा से ही ऐसे गुरु की उपलब्धि होती है ॥२०॥

**ज्ञानगुरुस्थल - (४७)**

**उपदेष्टोपदेशानां संशयच्छेदकारकः।**
**सम्यग्ज्ञानप्रदः साक्षादेष ज्ञानगुरुः स्मृतः।।२१।।**

**भावार्थ : (ज्ञानगुरुस्थल वर्णन)**— (शिवयोग के) उपदेशों को उपदेष्टा, (शिष्य के) संशय को दूर करने वाला समीचीन ज्ञान को देने वाला साक्षात् ज्ञानगुरु कहा गया है ॥२१॥

**निरस्तविश्वसम्भेदं निर्विकारं चिदम्बरम्।**
**साक्षात्करोति यो युक्त्या स ज्ञानगुरुरुच्यते।।२२।।**

**भावार्थ :** विश्व के भेद का निरास करने वाले निर्विकार चिदकाश का जो (अद्वैत शास्त्र की) युक्ति के द्वारा प्रत्यक्ष करता है। वह ज्ञानगुरु कहा जाता है ॥२२॥

**कलङ्कवानसौ चन्द्रः क्षयवृद्धिपरिप्लुतः।**
**निष्कलङ्कस्थितो ज्ञानचन्द्रमा निर्विकारवान्।।२३।।**

**भावार्थ :** यह (=आकाश में दृश्यमान) चन्द्रमा कलङ्कयुक्त तथा ह्रास एवं वृद्धि से पीड़ित है किन्तु ज्ञानरूपी चन्द्रमा निष्कलङ्क एवं निर्विकार है ॥२३॥

पार्श्वस्थतिमिरं हन्ति प्रदीपो मणिनिर्मितः।
सर्वगामि तमो हन्ति बोधदीपो निरङ्कुशः।।२४।।

**भावार्थ** : मणि से निर्मित दीपक पास में स्थित अन्धकार को दूर करता है किन्तु निर्बाध ज्ञानरूपी दीप सर्वव्यापी अन्धकार को हटा देता है ।।२४।।

सर्वार्थसाधकज्ञानविशेषादेशतत्परः ।
ज्ञानाचार्यः समस्तानामनुग्रहकरः शिवः।।२५।।

**भावार्थ** : सम्पूर्ण अर्थ के साधनभूत विशेष ज्ञान के दान में तत्पर एवं सबके ऊपर कृपा करने वाला ज्ञानाचार्य साक्षात् शिव होता है ।।२५।।

कटाक्षचन्द्रमा यस्य ज्ञानसागरवर्धनः।
संसारतिमिरच्छेदी स गुरुर्ज्ञानपारगः।।२६।।

**भावार्थ** : जिसका अनुग्रहकटाक्षरूपी चन्द्रमा ज्ञानरूपी सागर को बढ़ाने वाला होता है, संसाररूपी अन्धकार का नाश करने वाला वह गुरु ज्ञान का पारगामी होता है ।।२६।।

बहिस्तिमिरविच्छेत्ता भानुरेष प्रकीर्तितः।
बहिरन्तस्तमश्छेदी विभुर्देशिकभास्करः।।२७।।

**भावार्थ** : यह (प्राकृतिक सूर्य) बाह्य अन्धकार का नाशक है किन्तु आचार्यरूपी व्यापक सूर्य बाह्य और आभ्यन्तर दोनों प्रकार के अज्ञानान्धकार का नाश करता है ।।२७।।

**विशेष**— यह संसार शिव से भिन्न है— ऐसा समझना बाह्य अज्ञान है। मैं शिव से भिन्न हूँ—ऐसा समझना आन्तर अज्ञान है।

कटाक्षलेशमात्रेण विना ध्यानादिकल्पनम्।
शिवत्वं भावयेद्यत्र स वेदः शाम्भवो भवेत्।।२८।।

**भावार्थ** : जिससे ध्यान आदि की कल्पना के बिना केवल कृपाकटाक्ष से शिवत्व की भावना उत्पन्न हो जाती है वह शाम्भव ज्ञान कहा जाता है ।।२८।।

शिववेदकरे ज्ञाने दत्ते येन सुनिर्मले।
जीवन्मुक्तो भवेच्छिष्यः स गुरुर्ज्ञानसागरः।।२९।।

**भावार्थ** : जिसके द्वारा शिवभावना उत्पन्न करने वाला निर्मल ज्ञान दिये जाने पर शिष्य जीवन्मुक्त हो जाता है वह गुरु ज्ञान का सागर है ।।२९।।

### क्रियालिङ्गस्थल - (४८)

गुरोर्विज्ञानयोगेन क्रिया यत्र विलीयते।
तत्क्रियालिङ्गमाख्यातं सर्वैरागमपारगैः।।३०।।

**भावार्थ : (क्रियालिङ्ग स्थल वर्णन)**— गुरु के विज्ञानयोग से क्रिया जिसमें लीन हो जाती है समस्त आगम के पारङ्गत उसे क्रियालिङ्ग कहते हैं ॥३०॥

परानन्दचिदाकारं परब्रह्मैव केवलम्।
लिङ्गं सद्रूपतापन्नं लक्ष्यते विश्वसिद्धये।।३१।।

**भावार्थ :** परानन्द चिदाकार तथा केवल अर्थात् अद्वितीय परब्रह्म विश्व की रचना (अथवा सम्पूर्ण क्रिया) की सिद्धि के लिये सद्रूपता (=स्थूलरूपता) को प्राप्त प्रतीत होता है ॥३१॥

लिङ्गमेव परं ज्योतिर्भवति ब्रह्म केवलम्।
तस्मात् तत्पूजनादेव सर्वकर्मफलोदयः।।३२।।

**भावार्थ :** परज्योति केवल परब्रह्म ही लिङ्ग (रूप में स्थित है) इसलिये उसकी पूजा से समस्त कर्मफल का उदय होता है ॥३२॥

परित्यज्य क्रियाः सर्वा लिङ्गपूजैकतत्पराः।
वर्तन्ते योगिनः सर्वे तस्माल्लिङ्गं विशिष्यते।।३३।।

**भावार्थ :** समस्त योगीजन सारी क्रियाओं को छोड़कर केवल लिङ्गपूजा में तत्पर होते हैं इस कारण क्रियालिङ्ग श्रेष्ठ है ॥३३॥

यज्ञादयः क्रियाः सर्वा लिङ्गपूजांशसंमिताः।
इति यत्पूज्यते सिद्धैस्तत्क्रियालिङ्गमुच्यते।।३४।।

**भावार्थ :** 'यज्ञ आदि सम्पूर्ण क्रियायें लिङ्गपूजा के अंशमात्र के बराबर हैं'— इस भावना से जिसकी सिद्ध लोग पूजा करते हैं वह क्रियालिङ्ग कहा जाता है ॥३४॥

किं यज्ञैरग्निहोत्राद्यैः किं तपोभिश्च दुश्चरैः।
लिङ्गार्चनरतिर्यस्य स सिद्धः सर्वकर्मसु।।३५।।

**भावार्थ :** अग्निहोत्र आदि यज्ञों तथा कृच्छ्र चान्द्रायण आदि दुश्चर तपस्याओं से क्या प्रयोजन? जिसकी लिङ्गार्चन में रति है वह सब कार्यों में सिद्ध होता है ॥३५॥

**ब्रह्मविष्ण्वादयः सर्वे विबुधा लिङ्गमाश्रिताः।**
**सिद्धाः स्वस्वपदे भान्ति जगत्तन्त्राधिकारिणः।।३६।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा विष्णु आदि सभी देवता लिङ्ग के ऊपर आश्रित होने से अपने-अपने स्थान पर सिद्ध अर्थात् स्थित हैं तथा जगत् के तन्त्र अर्थात् सृजन आदि के अधिकारी ब्रह्मा विष्णु आदि सब देवता लिङ्ग के ऊपर आश्रित होकर अपने-अपने पदों पर देदीप्यमान हैं ।।३६।।

### भावलिंगस्थल - (४९)

**क्रिया यथा लयं प्राप्ता तथा भावोऽपि लीयते।**
**यत्र तद्देशिकैरुक्तं भावलिङ्गमिति स्फुटम्।।३७।।**

**भावार्थ** : **(भावलिङ्गस्थल वर्णन)**— जिस प्रकार क्रिया (क्रियालिङ्ग में) लीन हो गयी उसी प्रकार जहाँ भाव भी लीन हो जाता है उसे आचार्य लोग स्पष्ट भावलिङ्ग कहते हैं ।।३७।।

**भावेन गृह्यते देवो भगवान् परमः शिवः।**
**किं तेन क्रियते तस्य नित्यपूर्णो हि स स्मृतः।।३८।।**

**भावार्थ** : भगवान् परम शिव भाव (अर्थात् निर्मल हृदय की भावना) के द्वारा वश में होते हैं। उस (अर्थात् बाह्य पूजा आदि) से उन्हें क्या लेना देना? वह तो नित्य पूर्ण कहे गये हैं ।।३८।।

**अखण्डपरमानन्दबोधरूपः परः शिवः।**
**भक्तानामुपचारेण भावयोगात् प्रसीदति।।३९।।**

**भावार्थ** : परमशिव अखण्ड परमानन्द और ज्ञानस्वरूप हैं। भक्तों के उपचार (अर्थात् पूजनसामग्री) के द्वारा वह भाव के कारण प्रसन्न होते हैं ।।३९।।

**मृच्छिलाविहिताल्लिङ्गाद्भावलिङ्गं विशिष्यते।**
**निरस्तसर्वदोषत्वाद् ज्ञानमार्गप्रवेशनात्।।४०।।**

**भावार्थ** : मिट्टी और पत्थर के लिङ्ग की अपेक्षा भावलिङ्ग विशिष्ट अर्थात् श्रेष्ठ होता है क्योंकि उसमें सभी दोष निरस्त होते हैं तथा वह (भक्तों का) ज्ञानमार्ग में प्रवेश कराता है ।।४०।।

**विहाय बाह्यलिङ्गानि चिल्लिङ्गं मनसि स्मरन्।**
**पूजयेद् भावपुष्पैर्यो भावलिङ्गीति कथ्यते।।४१।।**

**भावार्थ** : जो भक्त बाह्य लिङ्गों को छोड़कर चित् लिङ्ग का मन में स्मरण करता हुआ भावपुष्पों से उसकी पूजा करता है वह भावलिङ्गी कहा जाता है ॥४१॥

**मूलाधारेऽथवा चित्ते भ्रूमध्ये वा सुनिर्मलम्।**
**दीपाकारं यजन् लिङ्गं भावद्रव्यैः स योगवान्।।४२।।**

**भावार्थ** : मूलाधार, हृदय अथवा भ्रूमध्य में जो निर्मल दीपकलिका के आकार वाले लिङ्ग की भावद्रव्यों से पूजा करता है वह शिवयोगी होता है ॥४२॥

**स्वानुभूतिप्रमाणेन ज्योतिर्लिङ्गेन संयुतः।**
**शिलामृद्दारुसंभूतं न लिङ्गं पूजयत्यसौ।।४३।।**

**भावार्थ** : जो अपने अनुभव से प्रमाणित ज्योतिर्लिंग से युक्त होता है। वह शिला मिट्टी और लकड़ी के लिङ्ग की पूजा नहीं करता ॥४३॥

**क्रियारूपा तु या पूजा सा ज्ञेया स्वल्पसंविदाम्।**
**आन्तरा भावपूजा तु शिवस्य ज्ञानिनां मता।।४४।।**

**भावार्थ** : शिव की जो क्रियारूपी (बाह्य) पूजा है वह अल्पज्ञानी लोगों के द्वारा की जाती है। उनकी आन्तरिक भावपूजा ज्ञानियों की पूजा मानी गयी है ॥४४॥

**ज्ञानलिङ्गस्थल - (५०)**

**तद्भावज्ञापकज्ञानं लयं यत्र समश्नुते।**
**तज्ज्ञानलिङ्गमाख्यातं शिवतत्त्वार्थकोविदैः।।४५।।**

**भावार्थ : (ज्ञानलिङ्गस्थल वर्णन)**— उस (अर्थात् शिव) भाव का ज्ञापक मान जिसमें लीन हो जाता है शिव तत्त्व रूपी अर्थ (अथवा शिव तत्त्व के अर्थ) को जानने वाले लोग उसे ज्ञानलिङ्ग कहते हैं ॥४५॥

**त्रिमूर्तिभेदनिर्मुक्तं त्रिगुणातीतवैभवम्।**
**ब्रह्म यद्बोध्यते तत्तु ज्ञानलिङ्गमुदाहृतम्।।४६।।**

**भावार्थ** : (ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र रूपी) त्रिमूर्ति के भेद से रहित, (सत्त्व, रजस्, तमस् इन) तीनों गुणों से परे वैभव वाला ब्रह्म जिसके द्वारा बतलाया जाता है वह ज्ञानलिंङ्ग कहा गया है ॥४६॥

**स्थूले क्रियासमापत्तिः सूक्ष्मे भावस्य सम्भवः।**
**स्थूलसूक्ष्मपदातीते ज्ञानमेव परात्मनि।।४७।।**

**भावार्थ** : स्थूल (लिङ्ग) के विषय में क्रिया की समापत्ति (अर्थात् प्राप्ति) होती है अर्थात् क्रिया करनी होती है। सूक्ष्म लिङ्ग के सन्दर्भ में भावमय सामग्री की आवश्यकता होती है। जो स्थूल और सूक्ष्म दोनों स्तरों से ऊपर है उस परात्मा के विषय में ज्ञान ही (पूजासम्भार) होता है ।।४७।।

**कल्पितानि हि रूपाणि स्थूलानि परमात्मनः।**
**सूक्ष्माण्यपि च तैः किं वा परबोधं समाचरेत्।।४८।।**

**भावार्थ** : स्थूल और सूक्ष्म दोनों परमात्मा के ही माया द्वारा कल्पित रूप हैं। उनसे क्या लेना देना अर्थात् वे मोक्षसाधन नहीं हो सकते। परबोधरूप तृप्तिलिङ्ग को आचरण में रखना चाहिये अर्थात् ज्ञान का विषय बनाना चाहिये ।।४८।।

**परात्परं तु यदब्रह्म परमानन्दलक्षणम्।**
**शिवाख्यं ज्ञायते येन ज्ञानलिङ्गीति कथ्यते।।४९।।**

**भावार्थ** : जो परात् पर परमानन्दस्वरूप शिव नामक ब्रह्म को जानता है वह ज्ञानलिङ्गी कहा जाता है ।।४९।।

**बाह्यक्रियां परित्यज्य चिन्तामपि मानसीम्।**
**अखण्डज्ञानरूपत्वं यो भजेन्मुक्त एव सः।।५०।।**

**भावार्थ** : जो भक्त बाह्य क्रिया एवं मानस ध्यान को छोड़कर अखण्ड ज्ञानरूपता का भजन अर्थात् सेवन करता है वह मुक्त ही है ।।५०।।

### स्वयस्थल - (५१)

**तद्भावज्ञापकं ज्ञानं यत्र ज्ञाने लयं व्रजेत्।**
**तद्वानेष समाख्यातः स्वाभिधानो मनीषिभिः।।५१।।**

**भावार्थ : (स्वयंस्थल वर्णन)**— उस अर्थात् भावलिङ्ग का ज्ञापक ज्ञान जिस ज्ञान में लीन हो जाता है मनीषियों के द्वारा उस ज्ञान वाला यह व्यक्ति 'स्वयं' नाम से कहा जाता है ।।५१।।

**स्वच्छन्दाचारसन्तुष्टो ज्योतिर्लिङ्गपरायणः।**
**आत्मस्थसकलाकारः स्वाभिधो मुनिसत्तमः।।५२।।**

**भावार्थ** : स्वच्छन्द आचार से सन्तुष्ट, ज्योतिर्लिङ्ग की अर्चना में तत्पर, अपनी आत्मा में सम्पूर्ण आकार या विश्व को देखने वाला मुनिसत्तम स्वयं कहा जाता है ।।५२।।

**निर्ममो निरहङ्कारो निरस्तक्लेशपञ्चकः।**
**भिक्षाशी समबुद्धिश्च मुक्तप्रायो मुनिर्भवेत्।।५३।।**

**भावार्थ** : विषयों के प्रति ममतारहित, शरीर में आत्मभावनारूप अहङ्कार से रहित तथा (अविद्या आदि) पाँच क्लेशों को समाप्त कर देने वाला, भिक्षा माँगकर भोजन करने वाला समबुद्धि मुनि मुक्तप्राय होता है ।।५३।।

**यदृच्छालाभसन्तुष्टो भस्मनिष्ठो जितेन्द्रियः।**
**समवृत्तिर्भवेद्योगी भिक्षुके वा नृपेऽथवा।।५४।।**

**भावार्थ** : जितना और जो कुछ मिलता है उससे सन्तुष्ट, भस्मधारण करने में श्रद्धा रखने वाला, जितेन्द्रिय भिक्षुक अथवा राजा के विषय में समान बुद्धि एवं व्यवहार वाला शिवयोगी होता है ।।५४।।

**पश्यन् सर्वाणि भूतानि संसारस्थानि सर्वशः।**
**स्मयमानः परानन्दे लीनात्मा वर्तते सुधीः।।५५।।**

**भावार्थ** : विद्वान् साधक परानन्द में सदा लीन अतएव संसार में रहने वाले समस्त प्राणियों को मुस्कुराहट (अथवा आश्चर्य) के साथ देखता हुआ व्यवहार करता है ।।५५।।

**ध्यानं शैवं तथा ज्ञानं भिक्षा चैकान्तशीलता।**
**यतेश्चत्वारि कर्माणि न पञ्चममिहेष्यते।।५६।।**

**भावार्थ** : शिव का ज्ञान, शिव का ध्यान, भिक्षा और एकान्तवास— ये चार ही कर्म शिवयोगी के होते हैं। इस संसार में उसके लिये पाँचवा कर्म नहीं है ।।५६।।

**चरस्थल - (५२)**

**स्वरूपज्ञानसम्पन्नो ध्वस्ताहंममताकृतिः।**
**स्वयमेव स्वयं भूत्वा चरतीति चराभिधः।।५७।।**

**भावार्थ : (चरस्थल वर्णन)**— जो स्वरूप के ज्ञान से सम्पन्न है, जिसने अहङ्कार और ममकार (अर्थात् 'मैं' और 'मेरा') इस भावना को नष्ट कर दिया है और इस प्रकार स्वयंस्थली होकर स्वयं इस संसार में सञ्चार करता है उसको चरस्थल कहते हैं ।।५७।।

**कामक्रोधादिनिर्मुक्तः शान्तिदान्तिसमन्वितः।**
**समबुद्ध्या चरेद् योगी सर्वत्र शिवबुद्धिमान्।।५८।।**

**भावार्थ** : काम क्रोध आदि से रहित शम दम से युक्त सबके विषय में शिवबुद्धि रखने वाले योगी को सर्वत्र समत्व बुद्धि से व्यवहार करना चाहिये ॥५८॥

**इदं मुख्यमिदं हीनमिति चिन्तामकल्पयन्।**
**सर्वत्र सञ्चरेद् योगी सर्वं ब्रह्मेति भावयन्।।५९।।**

**भावार्थ** : 'यह मुख्य है यह गौण है'— ऐसा विचार न करता हुआ तथा 'सब कुछ ब्रह्म है'— ऐसी भावना करता हुआ योगी सर्वत्र सञ्चकरण करे ॥५९॥

**न सम्मानेषु सम्प्रीतिं नावमानेषु च व्यथाम्।**
**कुर्वाणः सञ्चरेद्योगी कूटस्थे स्वात्मनि स्थितः।।६०।।**

**भावार्थ** : सम्मान होने पर हर्ष और अपमान होने पर विषाद न करता हुआ शिवयोगी को चाहिये कि वह कूटस्थ आत्मा में स्थित होकर व्यवहार करे ॥६०॥

**अप्रकृतैर्गुणैः स्वीयैः सर्वं विस्मापयन् जनम्।**
**अद्वैतपरमानन्दमुदितो देहिवच्चरेत्।।६१।।**

**भावार्थ** : अपने अलौकिक गणों से सारे संसार को आश्चर्यचकित करता हुआ तथा अद्वैत परमानन्द में आनन्दित (वह शिवयोगी साधारण) मनुष्य की भाँति आचरण करे ॥६१॥

**न प्रपञ्चे निजे देहे न धर्मे न च दुष्कृते।**
**गतवैषम्यधीर्धीरो यतिश्चरति देहिवत्।।६२।।**

**भावार्थ** : योगी प्रपञ्च अर्थात् संसार अपने शरीर धर्म तथा अधर्म के विषय में वैषम्यबुद्धि से रहित होकर साधारण देही की भाँति व्यवहार करें ॥६२॥

**प्राकृतैश्वर्यसम्पत्तिपराङ्मुखमनःस्थितिः।**
**चिदानन्दनिजात्मस्थो मोदते मुनिपुङ्गवः।।६३।।**

**भावार्थ** : प्रकृति के ऐश्वर्य वैभव के प्रति पराङ्मुख अर्थात् निःस्पृह मन वाला अतएव चित् आनन्द स्वरूप आत्मा में स्थित अर्थात् आत्मा का सदा साक्षात्कार करने वाला मुनिश्रेष्ठ सदा आनन्दमय रहता है ॥६३॥

**परस्थल - (५३)**

**स्वयमेव स्वयं भूत्वा चरतः स्वस्वरूपतः।**
**परं नास्तीति बोधस्य परत्वमभिधीयते।।६४।।**

**भावार्थ : (परस्थल वर्णन)**— स्वयमेव स्वयं होकर अपने स्वरूप से आचरण करने वाले (शिवयोगी) का (शिव के अतिरिक्त) कोई दूसरा नहीं है। यह ज्ञान उसका परत्व कहा जाता है ।।६४।।

**स्वतन्त्रः सर्वकृत्येषु स्वं परत्वेन भावितः।**
**तृणीकुर्वन् जगज्जालं वर्तते शिवयोगिराट्।।६५।।**

**भावार्थ** : सब कार्यों में स्वतन्त्र और अपने को परतत्त्व के रूप में समझने वाला तथा संसार को तृणवत् तुच्छ मानने वाला शिवयोगविराट् होता है ।।६५।।

**वर्णाश्रमसमाचारमार्गनिष्ठापराङ्मुखः ।**
**सर्वोत्कृष्टं स्वमात्मानं पश्यन् योगी तु मोदते।।६६।।**

**भावार्थ** : वर्ण आश्रम के आचरण के पथ से पराङ्मुख हुआ शिवयोगी अपने को पर अर्थात् सर्वोत्कृष्ट समझता हुआ आनन्दित होता है ।।६६।।

**विश्वातीतं परं ब्रह्म शिवाख्यं चित्स्वरूपकम्।**
**तदेवाहमिति ज्ञानी सर्वोत्कृष्टः स उच्यते।।६७।।**

**भावार्थ** : विश्वातीत शिव नामक चित्स्वरूप ब्रह्म पर अर्थात् अन्तिम तत्त्व हैं। 'मैं भी वही हूँ' इस प्रकार का ज्ञान रखने वाला पर अर्थात् सर्वोत्कृष्ट कहा जाता है ।।६७।।

**अचलं ध्रुवमात्मानमनुपश्यन्निरन्तरम्।**
**निरस्तविश्वविभ्रान्तिर्जीवन्मुक्तो भवेन्मुनिः।।६८।।**

**भावार्थ** : अपने को निरन्तर अचल ध्रुव समझने वाला तथा जिसका समस्त भ्रम दूर हो गया है ऐसा मुनि जीवन्मुक्त होता है ।।६८।।

**ब्रह्माद्याः किं नु कुर्वन्ति देवताः कर्ममार्गगाः।**
**कर्मातीतपदस्थस्य स्वयं ब्रह्मस्वरूपिणः।।६९।।**

**भावार्थ** : कर्म से परे अर्थात् ऊर्ध्व पद में स्थित स्वयं ब्रह्मरूपी योगी का कर्ममार्गी ब्रह्मा आदि देवगण क्या कर सकते हैं? ।।६९।।

**स्वेच्छया सञ्चरेद्योगी विमुञ्चन् देहमानिताम्।**
**दर्शनैः स्पर्शनैः सर्वानज्ञानपि विमोचयेत्।।७०।।**

**भावार्थ** : देह में (अहं भाव और मम भाव) का त्याग करने वाला योगी इस संसार में स्वेच्छा से आचरण करता है तथा अपने दर्शन एवं स्पर्श से समस्त अज्ञानियों को विमुक्त करा देता है ।।७०।।

नित्ये निर्मलभावने निरुपमे निर्धूतविश्वभ्रमे
सत्तानन्दचिदात्मके परशिवे साम्यं गतः संयमी।
प्रध्वस्ताश्रमवर्णधर्मनिगलः स्वच्छन्दसञ्चारवान्
देहीवाद्भुतवैभवो विजयते जीवन्विमुक्तः सुधीः।।७१।।

**भावार्थ** : नित्य निर्मल भावरूप अनुपम समस्त भ्रम के नाशक सत् चित् आनन्द स्वरूप पर शिव के साथ सामरस्य स्थापित करने वाला संयमी आश्रम वर्ण धर्म की बन्धन शृङ्खला को तोड़कर स्वच्छन्द अर्थात् अपने इच्छानुसार विचरण करने वाला विद्वान् अद्भुत वैभव से युक्त हुआ जीवन्मुक्त होकर भी सामान्य जन की भाँति व्यवहार करता है ।।७१।।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां*
*शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये*
*श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ*
*लिङ्गस्थलान्तर्गतभक्तस्थले दीक्षागुरुस्थलादि*
*नवविधस्थलप्रसङ्गो नाम पञ्चदशः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के भक्तस्थल का**
**नवविधलिङ्गस्थलप्रसङ्गनामक पञ्चदश परिच्छेद**
**की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती'**
**हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।१५।।**



# षोडश: परिच्छेद:

लिङ्गस्थलान्तर्गत

## माहेश्वरस्थल

**अगस्त्य उवाच—**

**स्थलानां नवकं प्रोक्तं भक्तस्थलसमाश्रयम्।**
**माहेश्वरस्थले सिद्धं स्थलभेदं वदस्व मे।।१।।**

**भावार्थ : (क्रियागमस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— (हे रेणुकाचार्य! आपने) भक्तस्थल के अन्तर्गत नव स्थलों का वर्णन किया। माहेश्वर स्थल में सिद्ध स्थलभेद का मुझसे वर्णन कीजिये ।।१।।

**माहेश्वरस्थले सन्ति स्थलानि नव तापस।**
**क्रियागमस्थलं पूर्वं ततो भावागमस्थलम्।।२।।**

**ज्ञानागमस्थलं चाथ सकायस्थलमीरितम्।**
**ततोऽकायस्थलं प्रोक्तं परकायस्थलं तत:।।३।।**

**धर्माचारस्थलं चाथ भावाचारस्थलं तत:।**
**ज्ञानाचारस्थलं चाथ क्रमादेषां भिदोच्यते।।४।।**

**भावार्थ :** रेणुकाचार्य ने कहा— हे तपस्वी! माहेश्वरस्थल में नव स्थल हैं। पहला क्रियागमस्थल उसके बाद भावागमस्थल तत्पश्चात् ज्ञानागमस्थल फिर सकायस्थल कहा गया है। इसके पश्चात् अकायस्थल उसके बाद परकायस्थल कहा गया है। धर्माचारस्थल फिर भावात्मकस्थल और ज्ञानाचारस्थल है। अब क्रम से इनका भेद कहा जा रहा है ।।२-४।।

### क्रियागमस्थल - (५४)

**शिवो हि परम: साक्षात् पूजा तस्य क्रियोच्यते।**
**तत्परा आगमा यस्मात् तदुक्तोऽयं क्रियागम:।।५।।**

**भावार्थ :** परलिङ्ग शिवयोगी साक्षात् शिव होता है। उसकी पूजा क्रियां कही जाती है। उस क्रिया को बताने वाला आगम क्रियागम कहा गया है ।।५।।

**प्रकाशते यथा नाग्निररण्यां मथनं विना।**
**क्रियां विना तथान्तस्थो न प्रकाशो भवेच्छिवः।।६।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार अरणि में (प्रच्छन्न रूप से स्थित) अग्नि बिना मन्थन के प्रकट नहीं होती उसी प्रकार क्रिया के बिना अन्दर स्थित शिव प्रकाशित नहीं होते ।।६।।

**न यथा विधिलोपः स्यद्यथा देवः प्रसीदति।**
**यथागमः प्रमाणं स्यत्तथा कर्म समाचरेत्।।७।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार विधान अर्थात् इति कर्त्तव्यता का लोप न हो और जिस विधि से देव अर्थात् शिव प्रसन्न हों और जिसमें आगम प्रमाण हो (अर्थात् आगम जिस कर्म को करने के लिये कहता है) उस प्रकार का कर्म करना चाहिये ।।७।।

**विधिः शिवनियोगोऽयं यस्माद्विहितकर्मणि।**
**शिवाराधनबुद्ध्यैव निरतः स्याद्विचक्षणः।।८।।**

**भावार्थ** : आगम शास्त्रों के द्वारा विहित कर्म के विषय में यह शिव की आज्ञा है ऐसा समझकर विद्वान् को शिवाराधनबुद्धि से (पूजा कर्म में) लगना चाहिये ।।८।।

**गुरोरादेशमासाद्य पूजयेत् परमेश्वरम्।**
**पूजिते परमेशाने पूजिताः सर्वदेवताः।।९।।**

**भावार्थ** : (शिवभक्त) गुरु की आज्ञा लेकर परमेश्वर शिव की पूजा करे। क्योंकि शिव की पूजा होने पर सब देवों की पूजा हो जाती है ।।९।।

**सदा शिवार्चनोपायसामग्रीव्यग्रमानसः।**
**शिवयोगरतो योगी मुच्यते नात्र संशयः।।१०।।**

**भावार्थ** : शिव की पूजा सामग्री को जुटाने में सदा व्यग्र चित्त वाला तथा शिवयोग में निरन्तर लगा हुआ योगी मुक्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं ।।१०।।

**अन्धपङ्गुवदन्योन्यसापेक्षे ज्ञानकर्मणी।**
**फलोत्पत्तौ विरक्तस्तु तस्मात्तद्द्वयमाचरेत्।।११।।**

**भावार्थ** : अन्धे और लँगड़े के समान ज्ञान और कर्म परस्पर सापेक्ष है। इस कारण फल की उत्पत्ति में अनासक्त होता हुआ योगी उन दोनों को करे ।।११।।

**ज्ञाने सिद्धेऽपि विदुषां कर्मापि विनियुज्यते।**
**फलाभिसन्धिरहितं तस्मात् कर्म न सन्त्यजेत्।।१२।।**

**भावार्थ** : विद्वानों अर्थात् ज्ञानी लोगों का ज्ञान सिद्ध अर्थात् प्राप्त होने पर भी कर्म को करना होता है। इसलिये यद्यपि फल की इच्छा से रहित हो तथापि कर्म का त्याग न करे ॥१२॥

**आचार एव सर्वेषामलङ्काराय कल्प्यते।**
**आचारहीनः पुरुषो लोके भवति निन्दितः॥१३॥**

**भावार्थ** : आचार ही सबका अलङ्कार होता है। आचारहीन पुरुष लोक में निन्दा का पात्र होता है ॥१३॥

**ज्ञानेनाचारयुक्तेन प्रसीदति महेश्वरः।**
**तस्मादाचारवान् ज्ञानी भवेदादेहपातनाम्॥१४॥**

**भावार्थ** : सदाचारयुक्त ज्ञान से महेश्वर प्रसन्न होते हैं। इसलिये ज्ञानी को शरीर की मृत्युपर्यन्त आचारवान् होना चाहिये ॥१४॥

**भावागमस्थल - (५५)**

**भावचिह्नानि विदुषो यानि सन्ति विरागिणः।**
**तानि भावागमत्वेन वर्तन्ते सर्वदेहिनाम्॥१५॥**

**भावार्थ** : **(भावागमस्थल वर्णन)**— वैराग्ययुक्त विद्वान् के जो भावचिह्न होते हैं वे ही समस्त सामान्य जनों के भावागम अर्थात् भावरूपी आगमशास्त्र के रूप में प्रमाण हो जाते हैं ॥१५॥

**शिवोऽहमिति भावोऽपि शिवतापत्तिकारणम्।**
**न ज्ञानमात्रं नाचारो भावयुक्तः शिवो भवेत्॥१६॥**

**भावार्थ** : 'शिवोऽहम्' (= मैं शिव हूँ) यह भाव भी शिवत्व की प्राप्ति का कारण होता है। न केवल ज्ञान अथवा केवल आचार युक्त वरन् केवल भावयुक्त भक्त शिव हो जाता है ॥१६॥

**ज्ञानं वस्तुपरिच्छेदो ध्यानं तद्भावकारणम्।**
**तस्माद् ज्ञाते महादेवे ध्यानयुक्तो भवेत्सुधीः॥१७॥**

**भावार्थ** : ज्ञान वस्तु का परिच्छेद अर्थात् उसके वास्तविक स्वरूप का निर्णायक होता है। ध्यान उस भाव का कारण होता है। इस कारण महादेव का ज्ञान होने पर विद्वान् को शिवध्यान से युक्त होना चाहिये ॥१७॥

**अन्तर्बहिश्च सर्वत्र परिपूर्णं महेश्वरम्।**
**भावयेत् परमानन्दलब्धये पण्डितोत्तमः॥१८॥**

**भावार्थ** : उत्तम पण्डित को चाहिये कि वह परमानन्द प्राप्त करने के लिये शरीर के अन्दर और बाहर सर्वत्र परिपूर्ण महेश्वर का ध्यान और उनकी भावना करे ॥१८॥

**अर्थहीना यथा वाणी पतिहीना यथा सती।**
**श्रुतिहीना यथा बुद्धिर्भावहीना तथा क्रिया।।१९।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार अर्थहीन वाणी, पति से विहीन सती स्त्री, वेदज्ञान से रहित बुद्धि उसी प्रकार शिवभावना से रहित क्रिया (व्यर्थ होती है) ॥१९॥

**चक्षुर्हीनो यथा रूपं न किञ्चिद्वीक्षितुं क्षमः।**
**भावहीनस्तथा योगी न शिवं द्रष्टुमीश्वरः।।२०।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार चक्षु हीन मनुष्य कुछ भी देखने में समर्थ नहीं होता उसी प्रकार भावहीन योगी शिव का साक्षात्कार करने में समर्थ नहीं होता ॥२०॥

**भावशुद्धेन मनसा पूजयेत्परमेष्ठिनम्।**
**भावहीनां न गृह्णाति पूजां सुमहतीमपि।।२१।।**

**भावार्थ** : इसलिये मनुष्य को चाहिये कि वह शुद्धभाव से युक्त मन के द्वारा परमेश्वर शिव की पूजा करे। कितनी भी बड़ी पूजा यदि भाव से हीन है तो परमेश्वर उसका स्वीकार नहीं करते ॥२१॥

**नैरन्तर्येण सम्पन्ने भावे ध्यातुं शिवं प्रति।**
**तद्भावो जायते यद्वत् क्रिमेः कीटस्य चिन्तनात्।।२२।।**

**भावार्थ** : जैसे कृमि भ्रमर का चिन्तन करते-करते भ्रमर हो जाता है, वैसे ही शिव के प्रति ध्यान की निरन्तरता के सम्पन्न होने पर योगी भी शिव हो जाता है ॥२२॥

**निष्कलङ्कं निराकारं परब्रह्म शिवाभिधम्।**
**निर्ध्यातुमसमर्थोऽपि तद्विभूतिं विभावयेत्।।२३।।**

**भावार्थ** : यदि कोई भक्त शिव नामक निष्कलङ्क निराकार परब्रह्म का ध्यान करने में समर्थ नहीं हो तो भी उस शिव के सर्वज्ञता आदि ऐश्वर्य का ध्यान करे ॥२३॥

### ज्ञानागमस्थल - (५६)

**परस्य ज्ञानचिह्नानि यानि सन्ति शरीरिणाम्।**
**तानि ज्ञानागमत्वेन प्रवर्तन्ते विमुक्तये।।२४।।**

**भावार्थ** : **(ज्ञानागमस्थल वर्णन)**— पर अर्थात् भावागम ज्ञानयोगी के जो ज्ञानचिह्न होते हैं सामान्य देहधारियों के लिये वे ही मोक्षार्थ ज्ञानागम के रूप में व्यवहृत होते हैं ॥२४॥

भावेन किं फलं पुंसां कर्मणा वा किमिष्यते।
भावकर्मसमायुक्तं ज्ञानमेव विमुक्तिदम्।।२५।।

**भावार्थ** : केपल भाव से मनुष्यों को कोई फल नहीं मिलने वाला। केवल कर्म से भी कोई लाभ नहीं। भाव और कर्म दोनों से युक्त ज्ञान ही मोक्षदायक होता है ।।२५।।

केवलं कर्ममात्रेण जन्मकोटिशतैरपि।
नात्मनां जायते मुक्तिर्ज्ञानं मुक्तेर्हि कारणम्।।२६।।

**भावार्थ** : केवल कर्म के द्वारा करोड़ों जन्मों में भी आत्माओं की मुक्ति नहीं होती। ज्ञान ही मुक्ति का एकमात्र कारण है ।।२६।।

ज्ञानहीनं सदा कर्म पुंसां संसारकारणम्।
तदेव ज्ञानयोगेन संसारविनिवर्तकम्।।२७।।

**भावार्थ** : पुरुषों के ज्ञानहीन कर्म सदा संसार अर्थात् पुनर्जन्म का कारण बनते हैं। वे ही कर्म ज्ञान से युक्त कर लिये जाने पर संसार के विनिवर्त्तक अर्थात् मोक्षप्रद होते हैं ।।२७।।

फलं क्रियावतां पुंसां स्वर्गाद्यं नश्वरं यतः।
तस्मात्स्थायिफलप्राप्त्यै ज्ञानमेव समभ्यसेत्।।२८।।

**भावार्थ** : चूँकि क्रियावान् पुरुषों का अर्थात् जीवों का क्रिया के द्वारा प्राप्त स्वर्ग आदि फल नश्वर होता है इसलिये स्थायी अर्थात् अनश्वर फल की प्राप्ति के लिये ज्ञान का अभ्यास करना चाहिये ।।२८।।

शास्त्राभ्यासादियत्नेन सद्गुरोपुपदेशतः।
ज्ञानमेव समभ्यस्येत् किमन्येन प्रयोजनम्।।२९।।

**भावार्थ** : शास्त्रों का अभ्यास आदि प्रयास तथा सद्गुरु के उपदेश के द्वारा ज्ञान का ही अभ्यास करना चाहिये। अन्य साधनों से क्या प्रयोजन? ।।२९।।

ज्ञानं परशिवाद्वैतपरिपाकविनिश्चयः।
येन संसारसम्बन्धविनिवृत्तिर्भवेत् सताम्।।३०।।

**भावार्थ** : ज्ञान का अर्थ है— पर शिव के अद्वैत भाव के परिपाक के सन्दर्भ में निश्चित अवधारणा। इसी के द्वारा महात्माओं को संसार की निवृत्ति प्राप्त होती है ।।३०।।

शिवात्मकमिदं सर्वं शिवादन्यन्न विद्यते।
शिवोऽहमिति या बुद्धिस्तदेव ज्ञानमुत्तमम्।।३१।।

**भावार्थ** : 'यह सब शिव ही हैं, शिव से अन्य कुछ नहीं है, मैं भी शिव ही हूँ— ऐसी जो बुद्धि है वही उत्तम ज्ञान है ।।३१।।

**अन्धो यथा पुरस्थानि वस्तूनि च न पश्यति।**
**ज्ञानहीनस्तथा देही नात्मस्थं वीक्षते शिवम्।।३२।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार अन्धा व्यक्ति सामने स्थित वस्तुओं को नहीं देख पाता उसी प्रकार ज्ञानहीन जीव अपने अन्दर स्थित शिव को नहीं देखता ।।३२।।

**शिवस्य दर्शनात् पुंसां जन्मरोगनिवर्तनम्।**
**शिवदर्शनमप्याहुः सुलभं ज्ञानचक्षुषाम्।।३३।।**

**भावार्थ** : शिव का साक्षात्कार होने से मनुष्यों का जन्मरूपी रोग दूर हो जाता है। ज्ञानरूपी नेत्र वाले महात्माओं को शिव का दर्शन भी सुलभ हो जाता है ।।३३।।

**दीपं विना यथा गेहे नान्धकारो निवर्तते।**
**ज्ञानं विना तथा चित्ते मोहोऽपि न निवर्तते।।३४।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार घर में स्थित अन्धकार दीपक के बिना नहीं हटता उस प्रकार चित्त में स्थित मोह भी ज्ञान के बिना दूर नहीं होता ।।३४।।

**सकायस्थल - (५७)**

**परस्य या तनुर्ज्ञेयाऽदेहकर्माभिमानिनः।**
**तया सकायो लोकोऽयं तदात्मत्वनिरूपणात्।।३५।।**

**भावार्थ : (सकायस्थल वर्णन)**— (स्थूल आदि विशिष्ट) देह और कर्म का जो अभिमानी नहीं है ऐसे पर अर्थात् ज्ञानस्थली का जो ज्ञेय शरीर है उसके द्वारा यह लोक सकाय कहा जाता है क्योंकि उस (ज्ञानी) का शरीर आत्मा के रूप में प्रतिपादित है ।।३५।।

**कायं विना समस्तानां न क्रिया न च भावना।**
**न ज्ञानं यत्ततो योगी कायवानेव सञ्चरेत्।।३६।।**

**भावार्थ** : चूँकि काय के बिना सब लोगों की न तो क्रिया, न भावना और न ज्ञान सम्भव होता है इसलिये योगी को चाहिये कि वह कायवान् होकर (संसार में) विचरण करें ।।३६।।

**शिवैकज्ञानयुक्तस्य योगिनोऽपि महात्मनः।**
**काययोगेन सिद्ध्यन्ति भोगमोक्षादयः सदा।।३७।।**

**भावार्थ** : शिव के ज्ञान से युक्त महान् आत्मा वाले योगी के भी भोग मोक्ष आदि सर्वदा काययोग से ही सिद्ध होते हैं ॥३७॥

**काष्ठं विना यथा वह्निर्जायते न प्रकाशवान्।**
**मूर्तिं विना तथा योगी नात्मतत्त्वप्रकाशवान्।।३८।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार अग्नि काष्ठ के बिना प्रकाशवान् अर्थात् प्रकट नहीं होता उसी प्रकार मूर्त्ति (=शरीर) के बिना योगी आत्म तत्त्व का प्रकाश नहीं कर सकता ॥३८॥

**मूर्त्यात्मनैव देवस्य यथा पूज्यत्वकल्पना।**
**तथा देहात्मनैवास्य पूज्यत्वं परयोगिनः।।३९।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार मूर्त्तियुक्त होने के कारण देवता को पूज्य माना जाता है उसी प्रकार परयोगी भी देहधारण करने के कारण ही पूज्य होता है ॥३९॥

**निष्कलो हि महादेवः परिपूर्णः सदाशिवः।**
**जगत्सृष्ट्यादिसंसिद्ध्यै मूर्तिमानेव भासते।।४०।।**

**भावार्थ** : निष्कल (फिर भी) परिपूर्ण (अतएव) महादेव भी सदाशिव जगत् की सृष्टि आदि करने के लिये मूर्त्तिमान् होकर (सर्वत्र) भासित होते हैं ॥४०॥

**ब्रह्माद्या देवताः सर्वा मुनयोऽपि मुमुक्षवः।**
**कायवन्तो हि कुर्वन्ति तपः सर्वार्थसाधकम्।।४१।।**

**भावार्थ** : ब्रह्मा आदि समस्त देवतायें मोक्ष चाहने वाले समस्त मुनिगण भी सर्वार्थ साधक तप को शरीर धारण करके ही करते हैं ॥४१॥

**तपो हि मूलं सर्वासां सिद्धीनां यज्जगत्त्रये।**
**तपस्तत्कायमूलं हि तस्मात् कायं न सन्त्यजेत्।।४२।।**

**भावार्थ** : चूँकि लोकों में समस्त सिद्धियों का मूल कारण तप है और वह तप कायमूल (अर्थात् शरीर के द्वारा सम्पादित किया जाता) है इसलिये शरीर का त्याग नहीं करना चाहिये ॥४२॥

**अकायस्थल - (५८)**

**औपचारिकदेहित्वाज्जगदात्मत्वभावनात्।**
**मायासम्बन्धराहित्यादकायो हि परः स्मृतः।।४३।।**

**भावार्थ** : **(अकायस्थल वर्णन)**— पर अर्थात् सकाय परयोगी औपचारिक (=गौण रूप से) देह धारण करने, संसार को अपना स्वरूप समझने देह माया के सम्बन्ध से रहित होने के कारण अकाय माना गया है ।।४३।।

**परस्य देहयोगोऽपि न देहाश्रयविक्रिया।**
**शिवस्येव यतस्तस्मादकायोऽयं प्रकीर्तितः।।४४।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार शिव के पर होने के कारण उनमें देहसम्बन्धी विकार नहीं होते उसी प्रकार पर अर्थात् शिवस्वरूप हुए योगी के देह धारण करने पर भी (सामान्य जनों के) शरीर के द्वारा सम्पन्न होने वाली क्रियाओं का संस्काररूप विकार नहीं होता इस कारण यह योगी भी अकाय कहा गया है ।।४४।।

**परलिङ्गे विलीनस्य परमानन्दचिन्मये।**
**कुतो देहेन सम्बन्धो देहिवद्भासनं भ्रमः।।४५।।**

**भावार्थ** : परम आनन्द स्वरूप एवं चिन्मय परलिङ्ग अर्थात् परमशिव में विलीन योगी का देह से सम्बन्ध कहाँ रहता है? अर्थात् नहीं रहता। जो वह देहधारी दिखलायी पड़ता है वह भ्रम है ।।४५।।

**देहाभिमानहीनस्य शिवभावे स्थितात्मनः।**
**जगदेतच्छरीरं स्याद् देहेनैकेन का व्यथा।।४६।।**

**भावार्थ** : देहाभिमान से रहित अत एव शिवभाव में स्थित (योगी) के लिये यह सम्पूर्ण संसार ही उसका शरीर होता है फिर एक (दृश्यमान व्यक्तिगत) शरीर से क्या हानि लाभ? ।।४६।।

**शिवज्ञानैकनिष्ठस्य नाहंकारभवभ्रमः।**
**न चेन्द्रियभवं दुःखं त्यक्तदेहाभिमानिनः।।४७।।**

**भावार्थ** : जो शिवाद्वैत ज्ञान में सर्वदा लगा हुआ है उसको अहङ्कार से उत्पन्न भ्रम नहीं होता। जिसने देहाभिमान का त्याग कर दिया है उसको इन्द्रियजन्य दुःख नहीं होता ।।४७।।

**न मनुष्यो न देवोऽहं न यक्षो नैव राक्षसः।**
**शिवोऽहमिति यो बुद्ध्यात् तस्य किं देहकर्मणा।।४८।।**

**भावार्थ** : 'मैं न मनुष्य हूँ, न देवता, न यक्ष और न राक्षस, मैं केवल शिव हूँ'— ऐसा जो अपने को समझता है उसको शरीर कर्म से क्या लेना देना? (अर्थात् शरीर के द्वारा किये गये कर्म से वह उपलिप्त नहीं होता) ।।४८।।

**परकायस्थल - (५९)**

**वशीकृतत्वात् प्रकृतेर्मायामार्गातिवर्तनात्।**
**परकायोऽयमाख्यातः सत्यज्ञानसुखात्मकः।।४९।।**

**भावार्थ : (परकायस्थल वर्णन)**— प्रकृति को अपने अधीन करने एवं माया के मार्ग का अतिक्रमण करने के कारण सच्चिदानन्दस्वरूप यह योगी परकाय कहा जाता है ।।४९।।

**परब्रह्मवपुर्यस्य प्रबोधानन्दभासुरम्।**
**प्राकृतेन शरीरेण किमेतेनास्य जायते।।५०।।**

**भावार्थ** : जिसका प्रकृष्ट बोध अर्थात् पर ज्ञान एवं आनन्द से देदीप्यमान शरीर परब्रह्मस्वरूप हो गया है उसको प्रकृति के तत्त्वों से उत्पन्न इस स्थूल शरीर से क्या प्रयोजन? (अर्थात् इस शरीर से विहित कर्म से वह प्रभावित नहीं होता) ।।५०।।

**सम्यग्ज्ञानाग्निसन्दग्धजन्मबीजकलेवरः।**
**शिवतत्त्वावलम्बी यः परकायः स उच्यते।।५१।।**

**भावार्थ** : सम्यक् ज्ञान (अर्थात् 'सर्वं शिवमयम्' इस प्रकार का ज्ञान) रूपी अग्नि से जिसका जन्म का कारणभूत सूक्ष्म शरीर जल गया है तथा जो शिव तत्त्वावलम्बी है वह परकाय कहा जाता है ।।५१।।

**इन्द्रियाणि मनोवृत्तिवासनाः कर्मसंभवाः।**
**यत्र यान्ति लयं तेन सकायोऽयं परात्मना।।५२।।**

**भावार्थ** : कर्म के द्वारा उत्पन्न मानसिक भावना संस्कार तथा इन्द्रियाँ जिसमें लीन हो जाती हैं उस परमात्मा के कारण यह सकाय (कहा जाता या) हो जाता है ।।५२।।

**पराहन्तामनुप्राप्य पश्येद् विश्वं चिदात्मकम्।**
**सदेहोऽतिभ्रमस्तस्य निश्चिता हि शिवात्मता।।५३।।**

**भावार्थ** : पर अहन्ता (अर्थात् 'अहं परः शिवः' अथवा 'अहंसर्वम्' इस भावना) को प्राप्त कर योगी सम्पूर्ण विश्व को चिन्मय देखता है। उसकी शिवरूपता निश्चित है (अर्थात् वह निश्चित रूप से शिव हो गया) उसको सदेह समझना बहुत बड़ा भ्रम है ।।५४।।

**स्वस्वरूपं चिदाकारं ज्योतिः साक्षाद्विचिन्तयन्।**
**देहवानपि निर्देहो जीवन्मुक्तो हि साधकः।।५४।।**

**भावार्थ** : अपने स्वरूप को चिदाकार एवं साक्षात् ज्योतिः स्वरूप समझने वाला देहवान् भी वस्तुतः देहरहित ही होता है। वह साधक निश्चित रूप से जीवन्मुक्त है ॥५४॥

**देहस्तिष्ठतु वा यातु योगिनः स्वात्मबोधिनः।**
**जीवन्मुक्तिर्भवेत् सद्यश्चिदानन्दप्रकाशिनी।।५५।।**

**भावार्थ** : जिसको आत्मसाक्षात्कार हो गया है ऐसे योगी का शरीर रहे या जाय उसको चिदानन्द प्रकाश करने वाली जीवन्मुक्ति तत्काल प्राप्त हो जाता है ॥५५॥

**आत्मज्ञानावसानं हि संसारपरिपीडनम्।**
**सूर्योदयेऽपि किं लोकस्तिमिरेणोपरुध्यते।।५६।।**

**भावार्थ** : संसार की पीड़ा आत्मज्ञान के पहले तक ही है। क्या सूर्योदय होने पर भी संसार अन्धकार से आच्छन्न रहता है? (अर्थात् नहीं) ॥५६॥

**देहाभिमाननिर्मुक्तः कलातीतपदाश्रयः।**
**कथं याति परिच्छेदं शरीरेषु महाबुधः।।५७।।**

**भावार्थ** : जो देहाभिमान से रहित और कलातीत अर्थात् निष्कल पद पर प्रतिष्ठित हो गया है ऐसा महा विद्वान् शरीर के विषय में सीमित कैसे हो सकता है? ॥५७॥

### धर्माचारस्थल - (६०)

**तस्यैव परकायस्य समाचारो य इष्यते।**
**स धर्मः सर्वलोकानामुपकाराय कल्पते।।५८।।**

**भावार्थ** : **(धर्माचारस्थल वर्णन)**— ऐसे ही परकाय शिवयोगी का जो आचरण होता है वह कर्म कहा जाता है। ऐसा धर्म समस्त लोगों का उपकार करने में समर्थ होता है ॥५८॥

**अहिंसा सत्यमस्तेयं ब्रह्मचर्यं दया क्षमा।**
**दानं पूजा जपो ध्यानमिति धर्मस्य संग्रहः।।५९।।**

**भावार्थ** : अहिंसा, सत्य, चोरी न करना, ब्रह्मचर्य, दया, क्षमा, दान, पूजा (=शिवलिङ्गार्चन), जप (=पञ्चाक्षर का जप), ध्यान (शिव का ध्यान)— यह धर्म का संग्रह है। ॥५९॥

**शिवेन विहितो यस्मादागमैर्धर्मसंग्रहः।**
**तस्मात्तमाचरन् विद्वान् तत्प्रसादाय कल्पते।।६०।।**

**भावार्थ** : चूँकि आगमशास्त्रों ने शिव के द्वारा विहित धर्मसंग्रह का वर्णन एवं उपदेश किया हैं अतएव उसका आचरण करने वाला विद्वान् उस (शिव) को प्रसन्न करने में समर्थ होता है ॥६०॥

**अधर्मं न स्पृशेत् किञ्चिद् विहितं धर्ममाचरेत्।**
**तं च कामविनिर्मुक्तं तमपि ज्ञानपूर्वकम्॥६१॥**

**भावार्थ** : अधर्म का रञ्चमात्र भी स्पर्श नहीं करना चाहिये। (शास्त्रों के द्वारा) विहित धर्म का आचरण करना चाहिये और उस (धर्म) के फल की इच्छा से रहित होकर करना चाहिये और यह (निष्काम कर्म) ज्ञानी होकर करना चाहिये ॥६१॥

**आत्मवत् सर्वभूतानि संपश्येद् योगवित्तमः।**
**जगदेकात्मताभावान्निग्रहादिविरोधतः ॥६२॥**

**भावार्थ** : योग को जानने वाला साधक संसार को एकमात्र परमात्मरूप समझता हुआ निग्रह अनुग्रह को अवसर न देता हुआ सम्पूर्ण प्राणियों को आत्मवत् देखे ॥६२॥

**एक एव शिवः साक्षज्जगदेतदिति स्फुटम्।**
**पश्यतः किं न जायेत ममकारो हि विभ्रमः॥६३॥**

**भावार्थ** : एक ही शिव इस जगत् के रूप में हैं ऐसी स्पष्ट दृष्टि रखने वाले योगी को क्या प्राप्त नहीं होता अर्थात् सब कुछ उसे मिल जाता है। ममकार (अर्थात् यह मेरा है, यह मेरा नहीं—ऐसा ज्ञान) भ्रमात्मक होता है ॥६३॥

**धर्म एव समस्तानां यतः संसिद्धिकारणम्।**
**निस्पृहोऽपि महायोगी धर्ममार्गं च न त्यजेत्॥६४॥**

**भावार्थ** : चूँकि धर्म ही सारी सिद्धियों का कारण होता है इसलिये योगी को चाहिये कि निःस्पृह होते हुए भी वह धर्ममार्ग का परित्याग न करे (अर्थात् धर्माचरण करता हाय) ॥६४॥

**ज्ञानामृतेन तृप्तोऽपि योगी धर्मं न संत्यजेत्।**
**आचारं महतां दृष्ट्वा प्रवर्तन्ते हि लौकिकाः॥६५॥**

**भावार्थ** : ज्ञान के अमृत से तृप्त भी योगी को धर्म का त्याग नहीं करना चाहिये क्योंकि बड़े लोगों का व्यवहार देखकर ही मनुष्य इस संसार में प्रवृत्त होते हैं ॥६५॥

**सदाचारप्रियः शम्भुः सदाचारेण पूज्यते।**
**सदाचारं विना तस्य प्रसादो नैव जायते॥६६॥**

**भावार्थ** : सदाचार प्रिय शिव की सदाचार से ही पूजा की जाती है। बिना सदाचार के वे प्रसन्न नहीं होते ॥६६॥

**भावाचारस्थल - (६१)**

**भाव एवास्य सर्वेषां भावाचारः प्रकीर्तितः।**
**भावो मानसचेष्टात्मा परिपूर्णः शिवाश्रयः॥६७॥**

**भावार्थ** : **(भावाचारस्थल वर्णन)**— इस धर्माचारस्थली योगी का भाव ही सबके लिये भावाचार कहा गया है। भाव का अर्थ है— मानसिक चेष्टा अर्थात् विचारात्मिका क्रिया। यह परिपूर्ण एवं शिव को आश्रित करके होती है ॥६७॥

**भावनाविहितं कर्म पावनादपि पावनम्।**
**तस्माद् भावनया युक्तं परधर्मं समाचरेत्॥६८॥**

**भावार्थ** : भावना के साथ विहित कर्म (अर्थात् इस कर्म को करने वाले, कराने वाले तथा स्वयं कर्म भी शिव ही हैं—ऐसी भावना से किया गया कर्म) पवित्र से भी पवित्र हैं इस कारण शिवभावना से युक्त पर धर्म का आचरण करना चाहिये ॥६८॥

**भावेन हि मनः शुद्धिर्भावशुद्धिश्च कर्मणा।**
**इति सञ्चिन्त्य मनसा योगी भावं न सन्त्यजेत्॥६९॥**

**भावार्थ** : भाव के द्वारा मन की शुद्धि होती है और भाव की शुद्धि (शिवाराधन आदि) कर्म से होती है। ऐसा सोच कर योगी कभी भी भाव का त्याग न करे ॥६९॥

**शिवभावनया सर्वं नित्यनैमित्तिकादिकम्।**
**कुर्वन्नपि महायोगी गुणदोषैर्न बाध्यते॥७०॥**

**भावार्थ** : महायोगी शिवभावना के साथ समस्त नित्य नैमित्तिक आदि (=काम्य) कर्मों को करता हुआ भी (उन कर्मों के) गुण अथवा दोष (अर्थात् उनसे जन्य पुण्य और पाप से) बाधित नहीं होता ॥७०॥

**अन्तः प्रकाशमानस्य संवित्सूर्यस्य सन्ततम्।**
**भावेन यदुपस्थानं तत्सन्ध्यावन्दनं विदुः॥७१॥**

**भावार्थ** : अपने अन्दर प्रकाशमान संविद्रूपी सूर्य का शिवभावना के द्वारा निरन्तर जो उपस्थान[१] है (विद्वान् लोग) उसको सन्ध्या का वन्दन कहते हैं ॥७१॥

---

१. प्रातःकाल सूर्य को अर्घ्य देने के बाद 'उद्वयं.............।', 'उदुत्यं.........।', 'चित्रं देवानां..........।' तथा 'तच्चक्षुर्देवहितं.........।' इन चार मन्त्रों का, दोनों हाथ उठाकर, उच्चारण करना सूर्योपस्थान कहलाता है।

आत्मज्योतिषि सर्वेषां विषयाणां समर्पणम्।
अन्तर्मुखेन भावेन होमकर्मेति गीयते।।७२।।

**भावार्थ** : आत्मरूपी ज्योति अर्थात् चिदग्नि में अन्तर्मुखी भाव से समस्त विषयों का समर्पण होम कर्म कहा जाता है ।।७२।।

भावयेत् सर्वकर्माणि नित्यनैमित्तिकानि च।
शिवप्रीतिकराण्येव सङ्गराहित्यसिद्धये।।७३।।

**भावार्थ** : संसार की आसक्ति से रहित होने के लिये साधक को चाहिये कि वह नित्य नैमित्तिक आदि सारे कर्मों को शिव को प्रसन्न करने वाला समझे ।।७३।।

शिवे निवेश्य सकलं कार्याकार्यं विवेकत:।
वर्तते यो महाभाग: स सङ्गरहितो भवेत्।।७४।।

**भावार्थ** : जो महाभाग्यशाली साधक विवेकपूर्वक करणीय अकरणीय सारे कर्मों को शिव को समर्पित कर देता है वह आसक्तिरहित हो जाता है ।।७४।।

आत्मानमखिलं वस्तु शिवमानन्दचिन्मयम्।
एकभावेन सततं संपश्यन्नेव पश्यति।।७५।।

**भावार्थ** : आत्मा, समस्त संसार तथा चिन्मय आनन्द स्वरूप शिव को एक भाव (अर्थात् यह सब शिव ही है—ऐसी भावना) से निरन्तर देखने वाला ही वास्तविक दर्शन करता है। (अर्थात् वही यथार्थत: शिवद्रष्टा है) ।।७५।।

**ज्ञानाचारस्थल - (६२)**

अस्य ज्ञानसमाचारो योगिन: सर्वदेहिनाम्।
ज्ञानाचारो यदुक्तोऽयं ज्ञानाचार: स कथ्यते।।७६।।

**भावार्थ : (ज्ञानाचारस्थल वर्णन)**— (भावाचार सम्पन्न) इस योगी का ज्ञानाचार ही जो समस्त मनुष्यों के लिये ज्ञानाचार कहा गया है। यही ज्ञानाचार स्थल है। ।।७६।।

शिवाद्वैतपरं ज्ञानं ज्ञानमित्युच्यते बुधै:।
सिद्धेन वाप्यसिद्धेन फलं ज्ञानान्तरेण किम्।।७७।।

**भावार्थ** : विद्वान् लोग शिवाद्वैतपरक ज्ञान को ही यथार्थ ज्ञान कहते हैं। दूसरे ज्ञान चाहे सिद्धि दें या न दें अथवा शास्त्र सम्मत हों या शास्त्र विरूद्ध उनसे क्या फल? (अर्थात् वे शश्वत् व्यर्थ हैं) ।।७७।।

**निर्मलं हि शिवज्ञानं निःश्रेयसकरं परम्।**
**रागद्वेषादिकलुषं भूयः संसृतिकारणम्।।७८।।**

**भावार्थ** : शिव ज्ञान ही निर्मल (अर्थात् आणव, मायीय और कार्म इन तीन मलों से रहित), अतएव मोक्षदायक है। जो ज्ञान राग द्वेष आदि के कारण मलिन है वह संसार अर्थात् जन्म-मृत्यु का कारण होता है ।।७८।।

**परिपूर्णं महाज्ञानं परतत्त्वप्रकाशकम्।**
**अवलम्ब्य प्रवृत्तो यो ज्ञानाचार स उच्यते।।७९।।**

**भावार्थ** : पर तत्त्व (अर्थात् परम शिव नामक तत्त्व) का प्रकाशक अर्थात् आभास कराने वाले परिपूर्ण महाज्ञान को आधार बनाकर जो प्रवृत्त होता है वह ज्ञानाचार कहा जाता है ।।७९।।

**निर्विकल्पे परे धाम्नि निष्कले शिवनामनि।**
**ज्ञानेन योजयेत् सर्वं ज्ञानाचारी प्रकीर्तितः।।८०।।**

**भावार्थ** : जो सब कुछ को निष्कल निर्विकल्प शिव नामक पर धाम में जोड़ देता है वह ज्ञानाचारी कहा जाता है ।।८०।।

**ज्ञानं मुक्तिप्रदं प्राप्य गुरुदृष्टिप्रसादतः।**
**कः कुर्यात् कर्मकार्पण्ये वाञ्छां संसारवर्धने।।८१।।**

**भावार्थ** : गुरु की कृपादृष्टि से मुक्तिदायक ज्ञान को प्राप्त कर कौन व्यक्ति कर्म के कारण दुखदायी संसार को बढ़ाने की इच्छा करेगा? ।।८१।।

**कर्म ज्ञानाग्निना दग्धं न प्ररोहेत् कथञ्चन।**
**यदाहुः संसृतेर्मूलं प्रवाहानुगतं बुधाः।।८२।।**

**भावार्थ** : विद्वान् लोग प्रवाहानुगत अर्थात् अनादि परम्परा से प्राप्त जिस कर्म को संसार का कारण मानते हैं वह कर्म ज्ञानरूपी अग्नि से जल जाने पर किसी भी प्रकार संसार का अङ्कुरण नहीं करता ।।८२।।

**ज्ञानेन हीनः पुरुषः कर्मणा बद्ध्यते सदा।**
**ज्ञानिनः कर्मसङ्कल्पा भवन्ति किल निष्फलाः।।८३।।**

**भावार्थ** : ज्ञान से रहित पुरुष सदा कर्म द्वारा बन्धन में डाल दिया जाता है। ज्ञानी के कर्मसङ्कल्प निश्चित रूप से निष्फल होते हैं ।।८३।।

शुद्धाचारे शुद्धभावो विवेकी
ज्योतिः पश्यन् सर्वतश्चैवमेकम्।
ज्ञानध्वस्तप्राकृतात्मप्रपञ्चो
जीवन्मुक्तश्चेष्टते दिव्ययोगी।।८४।।

**भावार्थ** : विशुद्ध ज्ञानाचार होने पर शुद्ध भावना वाला अतएव विवेकपूर्ण दिव्ययोगी सर्वत्र एक (शिवात्मक) ज्योति का साक्षात्कार करता हुआ तथा ज्ञान के द्वारा प्राकृत प्रपञ्च को नष्ट करने वाला होकर जीवन्मुक्त हो जाता है फिर भी वह सामान्य जन के समान व्यवहार करता है ।।४२।।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ लिङ्गस्थलान्तर्गत माहेश्वरस्थले क्रियागमस्थलादि-नवविधस्थलप्रसङ्गो नाम षोडशः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के माहेश्वरस्थलाश्रितनवलिङ्गस्थलप्रसङ्ग नामक षोडश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।१६।।**



# सप्तदश: परिच्छेद:

लिंगस्थलांतर्गत

## प्रसादिस्थल

**अगस्त्य उवाच—**

**स्थलानि तानि चोक्तानि यानि माहेश्वरस्थले।**
**वदस्व स्थलभेदं मे प्रसादिस्थलसंश्रितम्।।१।।**

**भावार्थ : (प्रसादिस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— (हे आचार्य!) आपने माहेश्वर स्थल में जितने स्थल हैं उनका वर्णन कर दिया। अब प्रसादिस्थल में आने वाले स्थल भेद को मुझको बतलाइये ॥१॥

**रेणुक उवाच—**

**स्थलभेदा नव प्रोक्ता: प्रसादिस्थलसंश्रिता:।**
**कायानुग्रहणं पूर्वमिन्द्रियानुग्रहं तत:।।२।।**

**प्राणानुग्रहणं पश्चात् तत: कायार्पितं मतम्।**
**करणार्पितमाख्यातं ततो भावार्पितं मतम्।।३।।**

**शिष्टस्थलं तत: प्रोक्तं शुश्रूषास्थलमेव च।**
**तत: सेव्यस्थलं चैषां क्रमश: शृणु लक्षणम्।।४।।**

**भावार्थ :** श्री रेणुकाचार्य ने कहा— प्रसादिस्थल के अन्दर नव स्थलभेद कहे गये हैं। वे हैं— १) कायानुग्रहस्थल, २) इन्द्रियानुग्रहस्थल, ३) प्राणानुग्रहस्थल, ४) कायार्पितस्थल, ५) करणार्पितस्थल, ६) भावार्पित-स्थल, ७) शिष्यस्थल, ८) शुश्रूषस्थल और ९) सेव्यस्थल। अब इनका क्रम से लक्षण सुनो ॥२-४॥

### कायानुग्रहस्थल - (६३)

**अनुगृह्णति यल्लोकान् स्वकायं दर्शयन्नसौ।**
**तस्मादेष समाख्यात: कायानुग्रहनामक:।।५।।**

**भावार्थ : (कायानुग्रहस्थल वर्णन)**— यह अर्थात् ज्ञानाचारसम्पन्न शिवयोगी (परब्रह्मरूप) अपने शरीर का दर्शन कराते हुए जो लोगों के ऊपर अनुग्रह करते हैं इसलिये यह कायानुग्रह नामक स्थल कहा गया है ॥५॥

**शिवो यथाऽनुगृह्णाति मूर्तिमाविश्य देहिनः।**
**तथा योगी शरीरस्थः सर्वानुग्राहको भवेत्।।६।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार शिव (मूर्तियों के) शरीर अर्थात् विग्रह में आविष्ट होकर शरीरियों के ऊपर अनुग्रह करते हैं उसी प्रकार योगी भी (शिक्षादीक्षादि संस्कृत अपने) दिव्य शरीर में स्थित होकर सबका अनुग्राहक होता है ॥६॥

**शिवः शरीरयोगेऽपि यथा सङ्गविवर्जितः।**
**तथा योगी शरीरस्थो निःसङ्गो वर्तते सदा।।७।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार शिव (स्वयं) शरीर धारण कर भी (अपने उस शरीर के प्रति) आसक्ति से रहित होते हैं उसी प्रकार योगी भी शरीर धारण कर सदा (अपने शरीर के प्रति) अनासक्त रहता है ॥७॥

**शिवभावनया युक्तः स्थिरया निर्विकल्पया।**
**शिवो भवति निर्धूतमायावेशपरिप्लवः।।८।।**

**भावार्थ** : दृढ़ और विकल्परहित शिवभावना से युक्त अतएव माया के आवेश के उपद्रव से रहित वह शिव ही हो सकता है ॥८॥

**चित्तवृत्तिषु लीनासु शिवे चित्सुखसागरे।**
**अविद्याकल्पितं वस्तु नान्यत् पश्यति संयमी।।९।।**

**भावार्थ** : चित् और आनन्द के समुद्र के समान शिव में चित्तवृत्तियों के लीन हो जाने के पश्चात् यह संयमी (शिवयोगी) अविद्या के द्वारा रचित किसी अन्य वस्तु को नहीं देखता (प्रत्युत सम्पूर्ण संसार उसे शिवमय शिवस्वरूप ही दिखाई देता है) ॥९॥

**नेदं रजतमित्युक्ते यथा शुक्तिः प्रकाशते।**
**नेदं जगदिति ज्ञाते शिवतत्त्वं प्रकाशते।।१०।।**

**भावार्थ** : 'यह चाँदी नहीं है'— ऐसा कहने पर जैसे (द्रष्टा को) शुक्ति की प्रतीति होती है उसी प्रकार 'यह संसार नहीं है'— ऐसा ज्ञान होने पर शिव तत्त्व प्रकाशित होता है ॥१०॥

**यथा स्वप्रकृतं वस्तु प्रबोधेनैव शाम्यति।**
**तथा शिवस्य विज्ञाने संसारं नैव पश्यति।।११।।**

**भावार्थ** : जैसे स्वप्न के द्वारा रची गयी वस्तु (मिथ्या होती है और) जागने पर नहीं रहती उसी प्रकार योगी शिव का ज्ञान होने पर संसार को नहीं देखता (यह संसार उसे स्वप्नगत विषय की भाँति मिथ्या प्रतीत होता है) ॥११॥

**अज्ञानमेव सर्वेषां संसारभ्रमकारणम्।**
**तन्निवृत्तौ कथं भूयः संसारभ्रमदर्शनम्।।१२।।**

**भावार्थ** : समस्त जीवों के संसारभ्रम का कारण अज्ञान (=यथार्थ वस्तु का ज्ञान न होना) ही है। उस अज्ञान की निवृत्ति हो जाने पर पुनः संसारभ्रम का दर्शन कैसे हो सकता है? ॥१२॥

**विशेष**— जैसे शुक्तिकानुयोगिकरजतप्रतियोगिक सम्बन्ध की निवृत्ति होने पर शुक्ति का अवशिष्ट रह जाती है उसी प्रकार शिवतत्त्वानुयोगिक संसार प्रतियोगिक सम्बन्ध के निवृत्त होने पर शिव ही शेष बचता है।

**गलिताहङ्कृतिग्रन्थिः क्रीडाकल्पितविग्रहः।**
**जीवन्मुक्तश्चरेद्योगी देहिवन्निरूपाधिकः।।१३।।**

**भावार्थ** : जिसकी अहङ्कार नामक ग्रन्थि (=मैं यह शरीर हूँ मेरा नाम देवदत्त है इत्यादि रूप दृढ़ भावना) नष्ट हो गयी है और जिसने लोकलीला के लिये शरीर धारण किया है ऐसा उपाधिरहित योगी जीवन्मुक्त होकर संसार में व्यवहार और विचरण करता है ॥१३॥

**इन्द्रियानुग्रहस्थल - (६४)**

**दर्शनात्परकायस्य करणानां विवेकतः।**
**इन्द्रियानुग्रहः प्रोक्तः सर्वेषां तत्त्ववेदिभिः।।१४।।**

**भावार्थ : (इन्द्रियानुग्रहस्थल वर्णन)**— परकाय योगी के दर्शन एवं समस्त इन्द्रियों के विवेक (=ये इन्द्रियाँ पृथक् कोई वस्तु नहीं है। ये शिव ही हैं— इस प्रकार के ज्ञान) को तत्त्ववेत्ता लोगों ने इन्द्रियानुग्रह कहा है ॥१४॥

**इन्द्रियाणां समस्तानां स्वार्थेषु सति सङ्गमे।**
**रागो वा जायते द्वेषस्तौ योगी परिवर्जयेत्।।१५।।**

**भावार्थ** : समस्त इन्द्रियों का स्वार्थ अर्थात् अपने-अपने विषय (= गन्ध रस रूप स्पर्श शब्द) के साथ सन्निकर्ष होने पर या तो राग उत्पन्न होता है या द्वेष। (विषयप्राप्ति के लिये राग और प्राप्ति में बाधक उपस्थित होने पर द्वेष उत्पन्न होता है)। योगी को चाहिये कि वह इन दोनों का त्याग करे ॥१५॥

इन्द्रियाणां बहिर्वृत्तिः प्रपञ्चस्य प्रकाशिनी।
अन्तः शिवे समावेशो निष्प्रपञ्चस्य कारणम्।।१६।।

**भावार्थ** : इन्द्रियों की बाह्य विषयों में प्रवृत्ति प्रपञ्च (अर्थात् संसार और उसके सुख-दुःख) को उत्पन्न करती है। यदि वही वृत्ति अन्तःस्थित शिवसमावेश वाली हो तो निष्प्रपञ्च अर्थात् संसारराहित्य का कारण बनती है ।।१६।।

क्षणमन्तः शिवं पश्यन् केवलेनैव चेतसा।
बाह्यार्थानामनुभवं क्षणं कुर्वन् दृगादिभिः।।१७।।

सर्वेन्द्रियनिरूढोऽपि सर्वेन्द्रियविहीनवान्।
शिवाहितमना योगी शिवं पश्यति नापरम्।।१८।।

**भावार्थ** : केवल चित्त के द्वारा एक क्षण के लिये शिव का अपने अन्दर साक्षात्कार करने वाला तथा बाह्य विषयों का नेत्र आदि से एक क्षण अनुभव करने वाला योगी समस्त इन्द्रियों पर आरूढ़ हुआ भी सब इन्द्रियों से रहित होता हुआ शिव के प्रति समर्पित मल वाला होकर शिव को ही सर्वत्र देखता है किसी दूसरे पदार्थ को नहीं ।।१७-१८।।

न जरा मरणं नास्ति न पिपासा न च क्षुधा।
शिवाहितेन्द्रियस्यास्य निर्मानस्य महात्मनः।।१९।।

**भावार्थ** : शिव के प्रति समर्पित इन्द्रिय वाले अतएव दैहिक आदि अभिमान से रहित इस महात्मा को न जरा, न मृत्यु, न पिपासा और क्षुधा का कष्ट होता है क्योंकि जरा मृत्यु शरीर के और क्षुधा पिपासा प्राण के धर्म है ।।१९।।

मनो यत्र प्रवर्तेत तत्र सर्वेन्द्रियस्थितिः।
शिवे मनसि सल्लीने क्व चेन्द्रियविचारणा।।२०।।

**भावार्थ** : जिस विषय में मन प्रवृत्त होता है इन्द्रियाँ भी उसी में स्थिति चाहती हैं। जब यह मन शिव में लीन हो गया तब (आधारहीन) इन्द्रियों का व्यवहार कहाँ ।।२०।।

यद्यत् पश्यन् दृशा योगी मनसा चिन्तयत्यपि।
तत्तत् सर्वं शिवाकारं संविद्रूपं प्रकाशते।।२१।।

**भावार्थ** : शिवयोगी नेत्रों से जिस-जिस वस्तु को देखता हुआ मन से उसका ध्यान करता रहता है वह-वह समस्त वस्तु उसको शिवाकार संवित् रूप में भासित होती है ।।२१।।

**करणैः सहितं प्राणं मनस्याधाय संयमी।**
**योजयेत् स शिवः साक्षात् यत्र नास्ति जगद्भ्रमः।।२२।।**

**भावार्थ** : (नेत्र आदि) इन्द्रियों के साथ प्राण को मन में समाहित कर जो शिवयोगी जिसमें इनकी योजना करता है वह वस्तु साक्षात् शिवरूप (में प्रकाशित) होती है। इसमें संसार का भ्रम नहीं रहता ॥२२॥

**सर्वेन्द्रियप्रवृत्त्या च बहिरन्तः शिवं यजन्।**
**स्वच्छन्दचारी सर्वत्र सुखी भवति संयमी।।२३।।**

**भावार्थ** : वह संयमी अर्थात् शिवयोगी सम्पूर्ण इन्द्रियों के द्वारा अपने अन्दर तथा बाह्य जगत् में सर्वत्र शिव की पूजा उनका ध्यान उनके लिये दान आदि करता है वह सर्वत्र निर्बाध भ्रमण करता और सुखी रहता है ॥२३॥

**प्राणानुग्रहस्थल - (६५)**

**शिवस्य परकायस्य यत् तात्पर्यावलोकनम्।**
**तत्प्राणानुग्रहः प्रोक्तः सर्वेषां तत्त्वदर्शिभिः।।२४।।**

**भावार्थ** : **(प्राणानुग्रहस्थल वर्णन)**— परकाय (अर्थात् इन्द्रियानुग्रहसम्पन्न) शिव (अर्थात् शिवयोगी) का जो तात्पर्यावलोकन (अर्थात् प्राणवायु का निरोध) है वह तत्त्वद्रष्टा मनीषियों के द्वारा सबका प्राणानुग्रह कहा गया है ॥२४॥

**प्राणो यस्य लयं याति शिवे परमकारणे।**
**कुतस्तस्येन्द्रियस्फूर्तिः कुतः संसारदर्शनम्।।२५।।**

**भावार्थ** : जिस योगी का प्राण परमकारण अर्थात् पञ्चकारणों के भी कारणभूत शिव में लीन हो जाता है उसका इन्द्रियव्यापार कहाँ और संसारदर्शन कहाँ? ॥२५॥

**करणेषु निवृत्तेषु स्वार्थसङ्गात् प्रयत्नतः।**
**तैः समं प्राणमारोप्य स्वान्ते शान्तमतिः स्वयम्।।२६।।**

**भावार्थ** : प्रयत्न अर्थात् कुम्भक आदि के द्वारा इन्द्रियों के अपने-अपने विषयों से निवृत्त होने पर उनके अर्थात् इन्द्रियों के साथ प्राण को भी एकरूप कर योगी स्वयं शान्तमना हो जाता है ।।२६।।

**शान्तत्वात् प्राणवृत्तीनां मनः शाम्यति वृत्तिभिः।**
**तच्छान्तौ योगिनां किञ्चिच्छिवादन्यन्न दृश्यते।।२७।।**

**भावार्थ** : प्राण की वृत्तियों (=श्वास प्रश्वास अथवा रेचक पूरक) के शान्त होने पर मन भी उन वृत्तियों के साथ शान्त हो जाता है। उस अर्थात् मन के शान्त होने पर योगियों को शिव के अतिरिक्त दूसरा सब कुछ भी दिखायी नहीं देता ॥२७॥

**प्राण एव मनुष्याणां देहधारणकारणम्।**
**तदाधारः शिवः प्रोक्तः सर्वकारणकारणम्।।२८।।**

**भावार्थ** : प्राण ही मनुष्यों के शरीर धारण करने का कारण है और समस्त कारणों के कारण स्वरूप शिव उस (=प्राण) के कारण कहे गये हैं ॥२८॥

**निराधारः शिवः साक्षात् प्राणस्तेन प्रतिष्ठितः।**
**तदाधारा तनुर्ज्ञेया जीवो येनैव चेष्टते।।२९।।**

**भावार्थ** : शिव तो निराधार हैं और प्राण उनसे प्रतिष्ठित है। शरीर को प्राण के आधार वाली समझना चाहिये। जीव इसी प्राण के कारण चेष्टा करता है ॥२९॥

**शिवे प्राणो विलीनोऽपि योगिनो योगमार्गतः।**
**स्वशक्तिवासनायोगाद् धारयत्येव विग्रहम्।।३०।।**

**भावार्थ** : योगी के प्राण अपने योगमार्ग से शिव में विलीन होने पर भी अपने शक्ति के संस्कार के बल से शरीर का धारण करता ही है ॥३०॥

**स चाभ्यासवशाद्भूयः सर्वतत्त्वातिवर्तिनि।**
**निष्कलङ्के निराकारे निरस्ताशेषविक्लवे।।३१।।**

**चिद्विलासपरिस्फूर्तिपरिपूर्णसुखाद्वये ।**
**शिवे विलीनः सर्वात्मा योगी चलति न क्वचित्।।३२।।**

**भावार्थ** : और वह प्राणवायु पुनः अभ्यास के द्वारा सर्वतत्त्वाति-शायी निष्कलङ्क निराकार समस्त बाधारहित चिद् शक्ति के विकास के परिस्फुरण से परिपूर्ण आनन्दरूप अद्वितीय शिव में जब विलीन हो जाता है तब ऐसा सर्वात्मा योगी कहीं भी नहीं चलता (अर्थात् स्थिर होता हुआ सर्वव्यापी हो जाता है)[१] ॥३१-३२॥

**प्रध्वस्तवासनासङ्गात् प्राणवृत्तिपरिक्षयात्।**
**शिवैकीभूतसर्वात्मा स्याणुवद्भाति संयमी।।३३।।**

१. तैलङ्गस्वामी, भगवान् नित्यानन्द, बाबा नीबकरौरी, शिवस्वरूप बाबा हैडाखान इत्यादि इसी कोटि के अवतारी पुरुष थे।

**भावार्थ** : वासना की आसक्ति के नष्ट हो जाने तथा प्राणवृत्ति का परिक्षय अर्थात् विराम हो जाने के कारण शिव के साथ एक हुआ सर्वात्मा योगी स्थाणु की भाँति प्रतीत होता है (अर्थात् निश्चल हो जाता है) ॥३३॥

**कायार्पितस्थल - (६६)**

**शिवस्य पररूपस्य सर्वानुग्रहिणोऽर्चने।**
**त्यागो देहाभिमानस्य कायार्पितमुदाहृतम्।।३४।।**

**भावार्थ** : **(कायार्पितस्थल वर्णन)**—सबके ऊपर अनुग्रह करने वाले पररूप शिव की पूजा के समय देहाभिमान का त्याग कायार्पित कहा गया है ॥३४॥

**यदा योगी निजं देहं शिवाय विनिवेदयेत्।**
**तदा भवति तद्रूपं शिवरूपं न संशयः।।३५।।**

**भावार्थ** : योगी जब अपने शरीर को शिव के लिये अर्पित कर देता है तब उसका वह रूप शिवरूप हो जाता है, इसमें कोई सन्देह नहीं ॥३५॥

**इन्द्रियप्रीतिहेतूनि विषयासङ्गजानि च।**
**सुखानि सुखचिद्रूपे शिवयोगी निवेदयेत्।।३६।।**

**भावार्थ** : योगी को चाहिये कि वह इन्द्रियों को आनन्द पहुँचाने के साधनभूत तथा विषयों के आसङ्ग (अर्थात् पूर्ण लिप्तता) से उत्पन्न सुखों को चिदानन्द रूप शिव को अर्पित कर दे ॥३६॥

**दर्शनात् स्पर्शनात् भुक्तेः श्रवणाद् घ्राणनादपि।**
**विषयेभ्यो यदुत्पन्नं शिवे तत्सुखमर्पयेत्।।३७।।**

**भावार्थ** : योगी को चाहिये कि वह दर्शन स्पर्श भोजन श्रवण एवं घ्राणन तथा धन जन आदि अन्य विषयों से उत्पन्न जो सुख उसे शिव को समर्पित कर दे ॥३७॥

**देहद्वारेण यद्यत् स्यात् सुखं प्रासङ्गमात्मनः।**
**तत्तन्निवेदयन् शम्भोर्योगी भवति निर्मलः।।३८।।**

**भावार्थ** : देह के द्वारा जो-जो सुख आत्मा को प्राप्त होता है योगी उस-उस सुख को शिव को निवेदित करे। ऐसा योगी निर्मल हो जाता है ॥३८॥

**करणार्पितस्थल - (६७)**

**आसञ्जनं समस्तानां करणानां परात्परे।**
**शिवे यत् तदिदं प्रोक्तं करणार्पितमागमे।।३९।।**

**भावार्थ : (करणार्पितस्थल वर्णन)**— परात्पर शिवलिङ्ग में समस्त इन्द्रियों का जो संयोजन है वह शैवागम में करणार्पित कहा गया है ।।३९।।

**यद्यत्करणमालम्ब्य भुङ्क्ते विषयजं सुखम्।**
**तत्तच्छिवे समर्प्यैष करणार्पक उच्यते।।४०।।**

**भावार्थ** : (शिवयोगी) जिस-जिस इन्द्रिय को आधार बनाकर विषय से उत्पन्न सुख का अनुभव करता है उस-उस इन्द्रिय को शिव के लिये अर्पण करने वाला यह करणार्पक कहा जाता है ।।४०।।

**अहङ्कारमदोद्रिक्तमन्तःकरणवारणम् ।**
**बध्नीयाद् यः शिवालाने स धीरः सर्वसिद्धिमान्।।४१।।**

**भावार्थ** : अहङ्कार रूपी मद से मत्त अन्तःकरण रूपी हाथी को जो शिवरूपी आलान (अर्थात् बन्धनशृङ्खला) में बाँधता है वह धीर पुरुष समस्त सिद्धियों को प्राप्त करता है (अथवा समस्त सिद्धियों का स्वामी वह धीर कहा जाता है) ।।४१।।

**इन्द्रियाणां समस्तानां मनः प्रथममुच्यते।**
**वशीकृते शिवे तस्मिन् किमन्यैस्तद्वशानुगैः।।४२।।**

**भावार्थ** : समस्त इन्द्रियों में मन प्रथम (अर्थात् प्रधान) इन्द्रिय कहा जाता है। उसके शिव के वश में होने पर उसके अधीन रहने वाली अन्य इन्द्रियों की क्या बात? (अर्थात् वे तो स्वयं शिव के वश में हो जाती है) ।।४२।।

**इन्द्रियाणां वशीकारो निवृत्तिरिति गीयते।**
**लक्षीकृते शिवे तेषां कुतः संसारगाहनम्।।४३।।**

**भावार्थ** : इन्द्रियों का वश में होना या किया जाना निवृत्ति कही जाती है। जब वे इन्द्रियाँ शिव को समर्पित हो गयीं तब उनका संसार में डूबना कहाँ? (अर्थात् शिवार्पित होने पर वे भी शिवमय हो जाती है) ।।४३।।

**संसारविषकान्तारसमुच्छेदकुठारिका ।**
**उपशान्तिर्भवेत् पुंसामिन्द्रियाणां वशीकृतौ।।४४।।**

**भावार्थ** : मनुष्यों की इन्द्रियों के वश में होने पर उनको संसाररूपी विषवृक्षों के जङ्गल को काटने के लिये कुल्हाडीरूपी उपशान्ति प्राप्त होती है ।।४४।।

**इन्द्रियैरेव जायन्ते पापानि सुकृतानि च।**
**तेषां समर्पणादीशे कुतः कर्मनिबन्धनम्।।४५।।**

**भावार्थ** : इन्द्रियों के ही द्वारा पाप और पुण्य दोनों होते हैं। उनको ईश्वर में समर्पित कर देने पर कर्मबन्धन कहाँ? (क्योंकि ऐसी स्थिति में उनके द्वारा किये गये कर्मों का उत्तरदायित्व शिव का हो जाता है) ॥४५॥

**प्रकाशमाने चिद्वह्नौ बहिरन्तर्जगन्मये।**
**समर्प्य विषयान् सर्वान् मुक्तवज्जायते जनः।।४६।।**

**भावार्थ** : बाह्य और आभ्यन्तर जगत् वाली एवं प्रकाशमान चिदग्नि में सम्पूर्ण विषयों का समर्पण कर मनुष्य जीवन्मुक्त के समान हो जाता है ॥४६॥

**चित्तद्रव्यं समादाय जगज्जातं महाहविः।**
**चिद्वह्नौ जुह्वतामन्तः कुतः संसारविप्लवः।।४७।।**

**भावार्थ** : पञ्चतन्मात्रात्मकसंसार (के अन्दर वर्त्तमान शब्द स्पर्श आदि विषय) समूह तथा चित्त रूपी (हवनीय) द्रव्य का अन्दर स्थित चैतन्यरूपी अग्नि मे होम करने वालों के लिये संसार का उपद्रव कहाँ? ॥४७॥

**आत्मज्योतिषि जिद्रूपे प्राणवायुनिबोधिते।**
**जुह्वन् समस्तविषयान् तन्मयो भवति ध्रुवम्।।४८।।**

**भावार्थ** : प्राणवायु से उद्‌बोधित चिद्‌रूप आत्मज्योति अर्थात् शिवाग्नि में समस्त विषयों का होम करने वाला निश्चित रूप से तन्मय अर्थात् चिन्मय अर्थात् शिवस्वरूप हो जाता है ॥४८॥

**इन्द्रियाणि समस्तानि शरीरं भोगसाधनम्।**
**शिवपूजाङ्गभावेन भावयन् मुक्तिमाप्नुयात्।।४९।।**

**भावार्थ** : समस्त इन्द्रियों तथा भोगसाधन शरीर की शिवपूजा के अङ्ग के रूप में भावना करने वाला मोक्ष प्राप्त करता है ॥४९॥

### भावार्पितस्थल - (६८)

**शिवे निश्चलभावेन भावानां यत्समर्पणम्।**
**भावार्पितमिदं प्रोक्तं शिवसद्भाववेदिभिः।।५०।।**

**भावार्थ : (भावार्पितस्थल वर्णन)**— शिवलिङ्ग के विषय में दृढ़ भावना के साथ जो भावों का समर्पण है, शिव सद्‌भाव के वेत्तागण इसको भावार्पित कहते हैं ॥५०॥

**चित्तस्थसकलार्थानां मननं यत्तु मानसे।**
**तदर्पणं शिवे साक्षन्मानसो भाव उच्यते।।५१।।**

**भावार्थ** : चित्त में स्थित सकल विषयों का मन में जो मनन होता है शिव में उसका साक्षात् अर्पण मानस भाव कहा जाता है ।।५१।।

**भाव एव हि जन्तूनां कारणं बन्धमोक्षयोः।**
**भावशुद्धौ भवेन्मुक्तिर्विपरीते तु संसृतिः।।५२।।**

**भावार्थ** : भाव ही मनुष्यों के बन्धन और मोक्ष का कारण है। भावों के शुद्ध होने पर (अर्थात् शिवार्पित होने पर) मुक्ति और विपरीत स्थिति (अर्थात् अशुद्ध होने पर) संसार अर्थात् बन्धन होता है ।।५२।।

**भावस्य शुद्धिराख्याता शिवोऽहमिति योजना।**
**विपरीतसमायोगे कुतो दुःखनिवर्तनम्।।५३।।**

**भावार्थ** : 'मैं शिव हूँ'— ऐसी योजना (अर्थात् शिव के साथ सम्बन्ध) को भाव की शुद्धि कहा गया है। उससे विपरीत योजना (अर्थात् 'मैं शिव से भिन्न हूँ'—यह संसार शिव और मुझसे पृथक् है ऐसी योजना) होने पर दुःख कैसे दूर हो सकता है ।।५३।।

**भोक्ता भोग्यं भोजयिता सर्वमेतच्चराचरम्।**
**भावयन् शिवरूपेण शिवो भवति वस्तुतः।।५४।।**

**भावार्थ** : (जो साधक) भोक्ता अर्थात् जीव भोज्य अर्थात् विषय तथा भोजयिता = शिव तथा इस समस्त चराचर की शिवरूप में भावना करता है (अर्थात् सबको शिव समझता है) वह वस्तुतः शिव हो जाता है ।।५४।।

**मिथ्येति भावयन् विश्वं विश्वातीतं शिवं स्मरन्।**
**सत्तानन्दचिदाकारं कथं बद्धुमिहार्हति।।५५।।**

**भावार्थ** : जो विश्व को मिथ्या और शिव को विश्वातीत सच्चिदानन्द रूप समझता है। वह संसार में (माया आदि पाशों के) बन्धन में कैसे आ सकता है? ।।५५।।

**सर्वं कर्मार्चनं शम्भोर्वचनं तस्य कीर्तनम्।**
**इति भावयतो नित्यं कथं स्यात्कर्मबन्धनम्।।५६।।**

**भावार्थ** : समस्त कर्म शिव की पूजा है, समस्त वचन उनका नामसङ्कीर्तन[१] है— नित्य ऐसी भावना करने वाले को कर्म बन्धन कैसे हो सकता है? ।।५६।।

---

१. तुलनीय— आत्मा त्वं गिरिजा मतिः सहचराः प्राणाः शरीरं गृहं
पूजा ते विषयोपभोगरचना निद्रा समाधिस्थितिः।
सञ्चारः पदयो प्रदक्षिणविधिः स्तोत्राणि सर्वा गिरः
यद्यत् कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम् ॥

**सर्वेन्द्रियगतं सौख्यं दु:खं वा कर्मसम्भवम्।**
**शिवार्थं भावयन् योगी जीवन्मुक्तो भविष्यति।।५७।।**

**भावार्थ** : समस्त इन्द्रियों में वर्त्तमान (अर्थात् सभी इन्द्रियों के द्वारा भोगे जाने वाले) सुख अथवा दु:ख कर्म से उत्पन्न होते हैं। उन सभी दु:ख सुखों को शिवलिङ्ग को अर्पित करने वाला योगी जीवन्मुक्त हो जाता है ।।५७।।

**शिष्यस्थल - (६९)**

**शासनीयो भवेद्यस्तु परकायेन सर्वदा।**
**तत्प्रसादात्तु मोक्षार्थी स शिष्य इति कीर्तितः।।५८।।**

**भावार्थ : (शिष्यस्थल वर्णन)**— परकाय अर्थात् परब्रह्मशरीर वाले शिवयोगी के द्वारा जो सर्वदा शासन करने योग्य है तथा उस अर्थात् शिवयोगी की कृपा से मोक्ष चाहने वाला है, वह शिष्य कहा जाता है ।।५८।।

**भावो यस्य स्थिरो नित्यं मनोवाक्कायकर्मभिः।**
**गुरौ निजे गुणोदारे स शिष्य इति गीयते।।५९।।**

**भावार्थ** : जिसकी भावना अपने गुणोदार (अर्थात् ज्ञान वैराग्य आदि के कारण उन्नत) गुरु के विषय में मन वाणी और कर्म से सदा स्थिर है (अर्थात् जो मन वाणी और कर्म से सदा गुरु के प्रति भक्तिभावपूर्ण है) वह शिष्य कहा जाता है ।।५९।।

**शान्तो दान्तस्तपश्शीलः सत्यवाक् समदर्शनः।**
**गुरौ शिवे समानस्थः स शिष्याणामिहोत्तमः।।६०।।**

**भावार्थ** : शान्त (अर्थात् अपने मन का नियन्त्रक), दान्त (बाह्य इन्द्रियों को वश में रखने वाला), तपस्वी, अर्थात् यमनियम आदि आठ योगाङ्गों का अभ्यासी सदा सत्य बोलने वाला, समदर्शी, गुरु और विश्व के प्रति समान भाव रखने वाला व्यक्ति इस संसार में शिष्यों में उत्तम कहा गया है ।।६०।।

**गुरुमेव शिवं पश्येच्छिवमेव गुरुं तथा।**
**नैतयोरन्तरं किञ्चिद्विजानीयाद्विचक्षणः।।६१।।**

**भावार्थ** : विद्वान् शिष्य को चाहिये कि वह गुरु को शिव के रूप में और शिव को गुरु के रूप में देखे। वह इन दोनों में कोई अन्तर न समझे ।।६१।।

**शिवाचारे शिवध्याने शिवज्ञाने च निर्मले।**
**गुरोरादेशमात्रेण परां निष्ठामवाप्नुयात्।।६२।।**

**भावार्थ** : (उक्त गुणों से युक्त शिष्य) शिवाचार शिवध्यान और निर्मल शिवज्ञान के विषय में गुरु के केवल आदेश से श्रेष्ठं विश्वास एवं श्रद्धा को प्राप्त करता है ।।६२।।

**ब्रह्माण्डबुद्बुदोद्भूतं मायासिन्धुं महत्तरम्।**
**गुरोः कवलयत्याशु कटाक्षवडवानलः।।६३।।**

**भावार्थ** : गुरु का कृपाकटाक्षरूपी वडवानल ब्रह्माण्डरूपी बुदबुद से उत्पन्न विशाल मायारूपी समुद्र को निगल जाता है ।।६३।।

**गुरोः कटाक्षवेधेन शिवो भवति मानवः।**
**रसवेधाद् यथा लोहो हेमतां प्रतिपद्यते।।६४।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार रस अर्थात् पारा के द्वारा विद्ध होने पर लोहा सोना बन जाता है उसी प्रकार गुरु के कटाक्षवेध से मनुष्य शिव हो जाता है ।।६४।।

**न लङ्घयेद् गुरोराज्ञां ज्ञानमेव प्रकाशयन्।**
**शिवासक्तेन मनसा सर्वसिद्धिमवाप्नुयात्।।६५।।**

**भावार्थ** : गुरु की आज्ञा का उल्लङ्घन नहीं करना चाहिये। इस प्रकार आज्ञाधारक शिष्य शिव में तल्लीन मन के द्वारा शिवाद्वैत ज्ञान को प्राप्त करता है तथा समस्त सिद्धियों को भी प्राप्त करता है ।।६५।।

**शिवादन्यज्जगन्मिथ्या शिवः संवित्स्वरूपकः।**
**शिवस्त्वमिति निर्दिष्टो गुरुणा मुक्त एव सः।।६६।।**

**भावार्थ** : शिव से भिन्न जगत् मिथ्या है। शिव संवित्स्वरूप है तुम भी शिव ही हो ऐसा गुरु के द्वारा निर्दिष्ट साधक मुक्त ही हो जाता है ।।६६।।

**गुरोर्लब्ध्वा महाज्ञानं संसारामयभेषजम्।**
**मोदते यः सुखी शान्तः स जीवन्मुक्त एव हि।।६७।।**

**भावार्थ** : जो गुरु से संसाररूपी रोग की महाऔषधि रूप महाज्ञान को प्राप्त कर लेता है वह सुखी शान्त और जीवन्मुक्त हो जाता है ।।६७।।

### शुश्रूषुस्थल - (७०)

**बोध्यमानः स गुरुणा परकायेन सर्वदा।**
**तच्छुश्रूषारतः शिष्यः शुश्रूषुरिति कीर्त्यते।।६८।।**

**भावार्थ** : **(शुश्रूषुस्थल वर्णन)**— परकाय गुरु के द्वारा सर्वदा उपदिष्ट होने वाला तथा उनकी सेवा में निरत शिष्य शुश्रूषु कहा जाता है ।।६८।।

**किं सत्यं किं नु वासत्यं क आत्मा कः परः शिवः।**
**इति श्रवणसंसक्तो गुरोः शिष्यो विशिष्यते।।६९।।**

**भावार्थ** : क्या सत्य है?, क्या असत्य?, कौन आत्मा है?, परशिव कौन है?, इस प्रकार गुरु से उपदेश ग्रहण करने में लगा हुआ शिष्य केवल सेवा करने वाले शिष्य की अपेक्षा विशेष (कृपा पात्र होता है) ।।६९।।

**श्रुत्वा श्रुत्वा गुरोर्वाक्यं शिवसाक्षात्क्रियावहम्।**
**उपशाम्यति यः स्वान्ते स मुक्तिपदमाप्नुयात्।।७०।।**

**भावार्थ** : गुरु के शिवसाक्षात्कार कराने वाले वाक्य को सुन-सुनकर जो शिष्य अपने मन में शान्तिलाभ करता है वह मुक्तिपद को प्राप्त करता है ।।७०।।

**न बुध्यति गुरोर्वाक्यं विना शिष्यस्य मानसम्।**
**तेजो विना सहस्रांशोः कथं स्फुरति पङ्कजम्।।७१।।**

**भावार्थ** : गुरु के (उपदेश) वाक्य के बिना शिष्य का मन प्रबुद्ध नहीं होता। सूर्य के तेज के बिना कमल कैसे खिल सकता है? ।।७१।।

**सूर्यस्योदयमात्रेण सूर्यकान्तः प्रकाशते।**
**गुरोरालोकमात्रेण शिष्यो बोधेन भासते।।७२।।**

**भावार्थ** : (जैसे) सूर्य के केवल उदय से सूर्यकान्त मणि प्रकाश करने लगती है। (उसी प्रकार) गुरु के (उपदेश रूपी) आलोक से शिष्य ज्ञान के कारण चमकने लगता है ।।७२।।

**अद्वैतपरमानन्दप्रबोधैकप्रकाशकम् ।**
**उपायं शृणुयाच्छिष्यः सद्गुरुं प्राप्य प्राञ्जलिः।।७३।।**

**भावार्थ** : शिष्य उत्तम गुरु को प्राप्त कर (उनके सामने) हाथ जोड़कर (अर्थात् श्रद्धावनत होकर) अद्वैत परमानन्द ज्ञान का एकमात्र प्रकाशक उपाय सुने ।।७३।।

**किं तत्त्वं परमं ज्ञेयं केन सर्वे प्रतिष्ठिताः।**
**कस्य साक्षात्क्रिया मुक्तिः कथयेति समासतः।।७४।।**

**भावार्थ** : (शिष्य गुरु के कहे कि हे गुरूदेव!) कौन सा तत्त्व परम अर्थात् श्रेष्ठ अतएव क्या है? किसके कारण समस्त चराचर स्थित है? किसका साक्षात्कार मुक्ति कहा जाता है, इसको आप संक्षेप में बतलाइये ।।७४।।

**इति प्रश्ने कृते पूर्वं शिष्येण नियतात्मना।**
**ब्रूयात्तत्त्वं गुरुस्तस्मै येन स्यात् संसृतेर्लयः।।७५।।**

**भावार्थ** : नियतात्मा अर्थात् एकाग्रचित्त वाले शिष्य के द्वारा इस प्रकार का प्रश्न करने पर गुरु उस शिष्य को (उस) तत्त्व का उपदेश दे जिससे संसार का लय हो जाय (अर्थात् बन्धन कट जाय) ॥७५॥

**शिव एव परं तत्त्वं चिदानन्दसदाकृतिः।**
**स यथार्थस्तदन्यस्य जगतो नास्ति नित्यता।।७६।।**

**भावार्थ** : (इसके बाद गुरु कहे)— सत् चित् आनन्द स्वरूप शिव ही परम (अर्थात् अन्तिम और श्रेष्ठतम) तत्त्व है। वही यथार्थ है। उससे भिन्न संसार नित्य नहीं है ॥७६॥

**अयथार्थप्रपञ्चोऽयं प्रतितिष्ठति शङ्करे।**
**सदात्मनि यथा शुक्तौ रजतत्त्वं व्यवस्थितम्।।७७।।**

**भावार्थ** : यह मिथ्या प्रपञ्च सत्स्वरूप शिव में उसी प्रकार स्थित है जैसे शुक्ति में रजत स्थित रहता है ॥७७॥

**शिवोऽहमिति भावेन शिवे साक्षात्कृते स्थिरम्।**
**मुक्तो भवति संसारान्मोहग्रन्थेर्विभेदतः।।७८।।**

**भावार्थ** : 'मैं शिव हूँ' इस भाव से शिव का साक्षात्कार होने पर संसाररूपी मोहग्रन्थि का भेदन होने से साधक निश्चित रूप से मुक्त हो जाता है ॥७८॥

**शिवं भावय चात्मानं शिवादन्यं न चिन्तय।**
**एवं स्थिरे शिवाद्वैते जीवन्मुक्तो भविष्यसि।।७९।।**

**भावार्थ** : 'अपने को शिव समझो, शिव से अन्य को अपने विचार का विषय मत बनाओ इस प्रकार शिवाद्वैत में स्थिर भावना होने पर जीवन्मुक्त हो जाओगे' ॥७९॥

**एवं प्रचोदितः शिष्यो गुरुणा गुणशालिना।**
**शिवमेव जगत् पश्यन् जीवन्मुक्तोऽभिजायते।।८०।।**

**भावार्थ** : गुणवान् गुरु के द्वारा उपदेश प्राप्त करने वाला शिष्य संसार को शिवस्वरूप देखता हुआ जीवन्मुक्त हो जाता है ॥८०॥

**सेव्यस्थल - (७१)**

**गुरुवाक्यामृतास्वादात् प्राप्तबोधमहाफलः।**
**शुश्रूषुरेव सर्वेषां सेव्यत्वात् सेव्य उच्यते।।८१।।**

**भावार्थ : (सेव्यस्थल वर्णन)**— गुरु के उपदेशवाक्यरूपी अमृत को ग्रहण करने से जिसे बोध (अर्थात् शिवाद्वैत ज्ञानरूपी) महाफल प्राप्त हो गया ऐसा शुश्रूषु ही समस्त सामान्य जनों का सेव्य होने के कारण सेव्य कहा जाता है ॥८१॥

**गुरूपदिष्टे विज्ञाने चेतसि स्थिरतां गते।**
**साक्षात्कृतशिवः शिष्यो गुरुवत् पूज्यते सदा।।८२।।**

**भावार्थ** : गुरु के द्वारा उपदिष्ट विज्ञान (=विशिष्ट ज्ञान अर्थात् शिवाद्वैत ज्ञान) जब चित्त में स्थिर हो जाता है तब शिव का साक्षात्कार करने वाला शिष्य सर्वदा गुरु के समान पूजित होता है ॥८२॥

**ज्ञानादाधिक्यसम्पत्तिर्गुरोर्यस्मादुपस्थिता ।**
**तस्माज्ज्ञानागमाच्छिष्यो गुरुवत् पूज्यतां व्रजेत्।।८३।।**

**भावार्थ** : जिस कारण (शिष्य के अन्दर) गुरु से अधिक ज्ञानसम्पदा उपस्थित हो जाती है। इस कारण उस ज्ञानागम से शिष्य गुरु के समान पूज्य हो जाता है ॥८३॥

**शिवोऽहमिति भावस्य नैरन्तर्याद् विशेषतः।**
**शिवभावे समुत्पन्ने शिववत् पूज्य एव सः।।८४।।**

**भावार्थ** : 'मैं शिव हूँ' इस भावना के निरन्तर होने के कारण (शिष्य के अन्दर) जब शिवभाव विशेष रूप से उत्पन्न होता है तब वह शिव के समान पूज्य हो जाता है ॥८४॥

**विषयासक्तचित्तोऽपि विषयासङ्गवर्जितः।**
**शिवभावयुतो योगी सेव्यः शिव इवापरः।।८५।।**

**भावार्थ** : (ऐसा शिष्य) विषयों में आसक्त मन वाला होकर भी विषय की आसक्ति से रहित होता है (क्योंकि शरीर धर्म के कारण वह विषय का सेवन करता है किन्तु सर्वत्र शिवदृष्टि होने के कारण वह विषयों के उपभोगजन्य पाप या पुण्य से लिप्त नहीं होता अत एव) शिवभाव से युक्त योगी दूसरे शिव के समान पूजनीय होता है ॥८५॥

**मुक्तः संशयपाशतः स्थिरमना बोधे च मुक्तिप्रदे**
**मोहं देहभृतां दृशा विघटयन् मूलं महासंसृतेः।**
**सत्तानन्दचिदात्मके निरुपमे शैवे परस्मिन् पदे**
**लीनात्मा क्षयितप्रपञ्चविभवो योगी जनैः सेव्यते।।८६।।**

**भावार्थ** : संशयरूपी पाश से मुक्त, मुक्तिप्रद ज्ञान के विषय में दृढ़ मति वाला, महासंसार के मूल कारण देहधारियों के मोह को अपने कृपाकटाक्ष से नष्ट करने वाला, तथा सत् चित् आनन्द रूप निरूपम शिवपद में लीन अतएव प्रपञ्च के विस्तार को नष्ट करने वाला योगी सर्वदा लोगों के द्वारा सेवित होता है ॥८६॥

***ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ लिङ्गस्थलान्तर्गतप्रसादिस्थले कायानुग्रहादिनवविध-स्थलप्रसङ्गो नाम सप्तदशः परिच्छेदः।***

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के प्रसादिस्थलाश्रित नवलिङ्गस्थलप्रसङ्गनामा सप्तदश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई।।१७।।**



# अष्टादश: परिच्छेद:

## लिंगस्थलांतर्गत
## प्राणलिंगीस्थल

**अगस्त्य उवाच—**

**प्रसादिस्थलसम्बद्धा: स्थलभेदा: प्रकीर्तिता:।**
**प्राणलिङ्गिस्थलारूढान् स्थलभेदान् वदस्व मे।।१।।**

**भावार्थ** : अगस्त्य ने कहा— (हे आचार्य! आपने) प्रसादि स्थल से सम्बद्ध स्थलों के भेदों का वर्णन् किया। अब प्राणलिङ्गी स्थल के अन्तर्गत आने वाले स्थलभेदों को मुझे बतलाइये ॥१॥

**श्रीरेणुक उवाच—**

**स्थलानां नवकं प्रोक्तं प्राणलिङ्गिस्थलाश्रितम्।**
**आदावात्मस्थलं प्रोक्तमन्तरात्मस्थलं तत:।।२।।**

**परमात्मस्थलं पश्चान्निर्देहागमसंज्ञितम्।**
**निर्भावागमसंज्ञं च ततो नष्टागमस्थलम्।।३।।**

**आदिप्रसादनामाथ ततोऽन्त्यप्रसादकम्।**
**सेव्यप्रसादकं चाथ शृणु तेषां च लक्षणम्।।४।।**

**भावार्थ** : श्री रेणुकाचार्य ने कहा— प्राणलिंगी स्थल में नव स्थल कहे गये हैं पहला आत्मस्थल उसके बाद अंतरात्मस्थल फिर परमात्मस्थल इसके बाद निर्देहागमस्थल, निर्भावागमस्थल, तत्पश्चात् नष्टागमस्थल, फिर आदिप्रसादिस्थल तथा अंत्यप्रसादिस्थल और अन्त में सेव्यप्रसादिस्थल है। अब इनके लक्षण सुनो ॥२-४॥

### आत्मस्थल - (७२)

**जीवभावं परित्यज्य यदा तत्त्वं विभाव्यते।**
**गुरोश्च बोधयोगेन तदात्मायं प्रकीर्तित:।।५।।**

**भावार्थ : (आत्मस्थल वर्णन)**— यह अर्थात् सेव्यस्थल गुरु के द्वारा प्रवर्त्तित बोध के कारण जब जीवभाव का त्याग कर आत्म तत्त्व के रूप में जाना जाता है तब वह आत्मा कहा जाता है ॥५॥

**वालाग्रशतभागेन सदृशो हृदयस्थितः।**
**अश्नन् कर्मफलं सर्वमात्मा स्फुरति दीपवत्।।६।।**

**भावार्थ** : बाल के अग्रभाग के सौवें भाग के बराबर[1] यह हृदय में स्थित हुआ कर्मफल का भोग करता हुआ आत्मा दीपक के समान प्रकाशित होता है ।।६।।

**आत्मापि सर्वभूतानामन्तःकरणमाश्रितः।**
**अणुभूतो मलासङ्गादादिकर्मनियन्त्रितः।।७।।**

**भावार्थ** : समस्त प्राणियों के अन्तःकरण में स्थित आत्मा भी मल से संसक्त होने के कारण आदि अर्थात् प्राचीनतम 'कर्म से नियन्त्रित हुआ अणु बनकर रहता है। (अथवा समस्त पञ्च महाभूतों का आत्मा अर्थात् आश्रय परमेश्वर भी मल के संसर्ग से अनादि कर्मवासना से नियन्त्रित होकर अणु अर्थात् जीव के रूप में तत्तत् अन्तःकरण में स्थित रहता है ।।७।।

**जपायोगाद्यथा रागः स्फटिकस्य मणेर्भवेत्।**
**तथाऽहङ्कारसम्बन्धादात्मनो देहमानिता।।८।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार स्वच्छ स्फटिक मणि जपाकुसुम (गुडहल के फूल) के साथ संयुक्त होने पर लाल रङ्ग का हो जाता है उसी प्रकार अहङ्कार के सम्बन्ध से आत्मा भी देहाभिमानी हो जाता है (अर्थात् देह को ही अपना स्वरूप समझने लगता है) ।।८।।

**अशरीरोऽपि सर्वत्र व्यापकोऽपि निरञ्जनः।**
**आत्मा मायाशरीरस्थः परिभ्रमति संसृतौ।।९।।**

**भावार्थ** : शरीररहित होता हुआ भी सर्वत्र विद्यमान, व्यापक होता हुआ भी निरञ्जन अर्थात् दोषरहित यह आत्मा माया के द्वारा कल्पित शरीर में स्थित होकर संसार में भ्रमण करता रहता है ।।९।।

**आत्मस्वरूपविज्ञानं देहेन्द्रियविभागतः।**
**अखण्डब्रह्मरूपेण तदात्मप्राप्तिरुच्यते।।१०।।**

**भावार्थ** : जब देह और इन्द्रिय के विभाग से (अर्थात् आत्मा देह और इन्द्रिय से भिन्न है ऐसे विचार से) अखण्ड ब्रह्म के रूप में आत्मस्वरूप का ज्ञान हो जाता है तब आत्मप्राप्ति कही जाती है ।।१०।।

---

१. तुलीनय—
बालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ।
भागो जीवः स विज्ञेयः स चानन्त्याय कल्पते ।। (श्वे.उ. ५।९)

**न चास्ति देहसम्बन्धो निर्देहस्य स्वभावतः।**
**अज्ञानकर्मयोगेन देही भवति भुक्तये।।११।।**

**भावार्थ** : जो स्वभावत: देहरहित है उसको देह से सम्बन्ध कदापि नहीं होता। अज्ञान और उससे जन्य अपने कर्म के योग से (यह आत्मा) भोग करने के लिये शरीरधारी बनता है ।।११।।

**विशेष**— वस्तुत: परमात्मा अशरीरी है। किन्तु लीला की इच्छा से वह अपने स्वातन्त्र्यवश देह धारण करता है। इस विषय में टीकाकार 'शिवदृष्टि' नामक ग्रन्थ से श्लोक उद्धृत करते हैं। अपने स्वातन्त्र्यवश वह अंशी हो जाते हैं। 'अंशे नाना व्यपदेशात्' ब्रह्मसूत्र भी है। आनन्द के लिये एकत्व समर्थ नहीं होता अत: वह देहयुक्त होता है। जीव उसी का अंश है। पराशरउपपुराण का भी कथन है कि प्रलयकाल में यह सब अण्डरसन्यायेन परमेश्वर में प्रच्छन्न रूप से स्थित रहता है। सिसृक्षा के अनन्तर अग्नि से स्फुलिङ्ग के समान जीव आविर्भूत होता है।

**नासौ देवो न गन्धर्वो न यक्षो नैव राक्षसः।**
**न मनुष्यो न तिर्यक्च न च स्थावरविग्रहः।।१२।।**

**भावार्थ** : (यह आत्मा) न देव, न गन्धर्व, न यक्ष, न राक्षस है। साथ ही यह न मनुष्य, न तिर्यक् अर्थात् पक्षी और न स्थावर शरीर वाला वृक्ष आदि है ।।१२।।

**नानाकर्मविपाकाश्च नानायोनिसमाश्रिताः।**
**नानायोगसमापन्नाः नानाबुद्धिविचेष्टिताः।।१३।।**

**नानामार्गसमारूढाः नानासङ्कल्पकारिणः।**
**अस्वतन्त्राश्च किञ्चिज्ज्ञाः किञ्चित्कर्तृत्वहेतवः।।१४।।**

**लीलाभाजनतां प्राप्ताः शिवस्य परमात्मनः।**

**भावार्थ** : (ये जीव) नाना कर्मविपाक वाले अतएव देव मनुष्य पशु पक्षी आदि नाना योनियों में उत्पन्न होते हैं। इसके अनन्तर नाना प्रकार के सुख दु:खात्मक भोगों को प्राप्त कर अनेक प्रकार का विचार और चेष्टायें करते हैं। ये जीव शैव, वैष्णव आदि अनेक धर्ममार्गों का आश्रयण कर अनेक प्रकार के विचार करते रहते हैं। अस्वतन्त्र, अल्पज्ञ, अल्पकर्त्तृत्व से युक्त ये परमात्मा शिव के द्वारा अभिनीत लीला के पात्र के समान है ।।१३-१४।।

**चोदिता परमेशेन स्वस्वकर्मानुरूपतः।।१५।।**
**स्वर्गं वा नरकं वापि प्राणिनो यान्ति कर्मिणः।**

**भावार्थ** : ये कर्म करने वाले प्राणी परमेश्वर के द्वारा अपने-अपने कर्मों के अनुसार प्रेरित होकर स्वर्ग अथवा नरक को प्राप्त होते हैं ॥१५॥

**पुनः कर्मावशेषेण जायन्ते गर्भकोटरात्।।१६।।**

**जाता मृताः पुनर्जाताः पुनर्मरणभाजिनः।**
**भ्रमन्ति घोरसंसारे विश्रान्तिकथया विना।।१७।।**

**भावार्थ** : पुनः भोग से अवशिष्ट कर्म के कारण ये जीव गर्भ से उत्पन्न होते हैं (कुछ काल तक इस संसार में रहते हैं। फिर) मर जाते हैं। पुनः जन्म लेते हैं और पुनः मृत्यु के पात्र बनते हैं। ये इस घोर संसार में अनवरत भ्रमण करते रहते हैं ॥१६-१७॥

**जीवत्वं दुःखसर्वस्वं तदिदं मलकल्पितम्।**
**निरस्यते गुरोर्बोधाज्ज्ञानशक्तिः प्रकाशते।।१८।।**

**भावार्थ** : जीव होना ही दुःख का सर्वस्व है और यह जीवत्व मलकल्पित है। गुरु के द्वारा प्रदत्त बोध से यह दूर होता है और (जीव को) ज्ञानशक्ति प्राप्ति होती है ॥१८॥

### अन्तरात्मस्थल - (७३)

**यदा निरस्तं जीवत्वं भवेद् गुर्वनुबोधतः।**
**तदान्तरात्मभावोऽपि निरस्तस्य भवेद् ध्रुवम्।।१९।।**

**भावार्थ** : **(अन्तरात्मस्थल वर्णन)**— गुरु के उपदेश से जब साधक का जीवभाव निरस्त हो जाता है तो निरस्त जीवभाव वाले उस आत्मा का निश्चित रूप से अन्तरात्म भाव भी हो जाता है ॥१९॥

**देहस्थितोऽप्ययं जीवो देहसङ्गविवर्जितः।**
**बोधात् परात्मभावित्वादन्तरात्मेति कीर्तितः।।२०।।**

**भावार्थ** : देह के अन्दर स्थित यह जीव जब देह के प्रति आसक्ति से रहित हो जाता है, तब बोध के कारण तथा परात्मभाव से युक्त होने से वह अन्तरात्मा कहा गया है ॥२०॥

**आत्मान्तरालवर्तित्वाज्जीवात्मपरमात्मनोः।**
**योगादुभयधर्माणामन्तरात्मेति कीर्तितः।।२१।।**

**भावार्थ** : जीवात्मा और परमात्मा के बीच का होने के कारण आत्मा उक्त दोनों के धर्मों से युक्त होने से अन्तरात्मा कहा गया है ॥२१॥

अहङ्कारस्य सम्बन्धान्मनुष्यत्वादिविभ्रमः।
न स्वभाव इति ज्ञानादन्तरात्मेति कथ्यते।।२२।।

**भावार्थ** : अहङ्कार के सम्बन्ध के कारण (जीव को) मनुष्यत्व आदि का भ्रम होता है। (मनुष्यत्व) आत्मा का स्वभाव नहीं है ऐसा ज्ञान होने से साधक अन्तरात्मा कहा जाता है ॥२२॥

यथा पद्मपलाशस्य न सङ्गो वारिणा भवेत्।
तथा देहजुषोऽप्यस्य न शरीरेण सङ्गतिः।।२३।।

नीडस्थितो यथा पक्षी नीडाद्भिन्नः प्रदृश्यते।
देहस्थितस्तथात्मायं देहादन्यः प्रकाश्यते।।२४।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार कमल के पत्ते का जल के साथ सम्बन्ध नहीं हाता उसी प्रकार देह के साथ संयुक्त भी इस जीव की देह के साथ सङ्गति नहीं होती। घोंसले में स्थित भी पक्षी जैसे घोंसले से भिन्न दिखायी देता है उसी प्रकार यह आत्मा देह में रहता हुआ भी देह से अन्य के रूप में प्रकाशित होता है ॥२३-२४॥

आच्छाद्यते यथा चन्द्रो मेघैरासङ्गवर्जितैः।
तथात्मा देहसङ्घातैरसङ्गपरिवेष्टितः।।२५।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार चन्द्र सम्बन्धरहित बादलों से आच्छादित हो जाता है उसी प्रकार आत्मा भी सम्बन्ध न रहते हुए देहसमूहों से आवृत होता है ॥२५॥

निर्ममो निरहङ्कारो निरस्तोपाधिविक्लवः।
देहस्थोऽपि सदा ह्यात्मा शिवं पश्यति योगतः।।२६।।

**भावार्थ** : ममकार एवं अहङ्कार से रहित शरीर इन्द्रिय आदि समस्त उपाधियों से वर्जित आत्मा देह में स्थित रहकर भी योग के सामर्थ्य से शिव का साक्षात्कार करता है ॥२६॥

भोक्तृभोज्यपरित्यागात् प्रेरकस्य प्रसादतः।
भोक्तृताभावगलितः स्फुरत्यात्मा स्वभावतः।।२७।।

**भावार्थ** : भोक्ता और भोज्य के परित्याग से, प्रेरक अर्थात् ईश्वर की कृपा से भोक्तृत्वभाव से रहित होकर आत्मा अपने स्वभाव के अनुसार प्रकाशित होता है ॥२७॥

सर्वेषां प्रेरकत्वेन शम्भुरन्तःस्थितः सदा।
तत्परिज्ञानयोगेन योगी नन्दति मुक्तवत्।।२८।।

**भावार्थ** : भगवान् शिव सबके अन्दर प्रेरक के रूप में स्थित हैं। इस प्रकार के परिपूर्ण ज्ञान के कारण योगी मुक्त की भाँति आनन्द का अनुभव करता है ॥२८॥

**परमात्मस्थल - (७४)**

**निर्धूते तत्प्रबोधेन मले संसारकारणे।**
**सामरस्यात् परात्मस्थात् परमात्मायमुच्यते।।२९।।**

**भावार्थ** : **(परमात्मस्थल वर्णन)**— शिवाद्वैत ज्ञान के द्वारा संसार के कारणभूत मल के नष्ट होने पर परात्मा में स्थित सामरस्य के कारण यह जीव परमात्मा कहा जाता है ॥२९॥

**सर्वेषामात्मभेदानामुत्कृष्टत्वात् स्वतेजसा**
**परमात्मा शिवः प्रोक्तः सर्वगोऽपि प्रकाशवान्।।३०।।**

**भावार्थ** : अपने तेज के कारण सर्वव्यापी और प्रकाशमान शिव समस्त आत्मभेदों में उत्कृष्ट होने के कारण परमात्मा कहे गये हैं ॥३०॥

**ब्रह्माण्डबुद्बुदस्तोमा यस्य मायामहोदधौ।**
**उन्मज्जन्ति निमज्जन्ति परमात्मा स उच्यते।।३१।।**

**भावार्थ** : जिसकी मायारूप समुद्र में ब्रह्माण्डरूपी बुलबुलों के स्तोम अर्थात् समूह डूबते और उतराते रहते हैं वह परमात्मा कहा जाता है ॥३१॥

**यस्मिन् ज्योतिर्गणाः सर्वे स्फुलिङ्गा इव पावकात्।**
**उत्पत्य विलयं यान्ति तद्रूपं परमात्मनः।।३२।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार अग्नि से स्फुलिङ्ग (अर्थात् चिनगारी) उसी प्रकार जिसमें ज्योतिर्गण उत्पन्न होकर विलीन हो जाते हैं[1] वही परमात्मा का रूप है ॥३२॥

**यस्मिन् समस्तवस्तूनि कल्लोला इव वारिधौ।**
**सम्भूय लयमायान्ति तद्रूपं परमात्मनः।।३३।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार समुद्र में लहरें उसी प्रकार समस्त वस्तुयें जिसमें उत्पन्न होकर लीन हो जाती है।[2] वही परमात्मा का रूप है ॥३३॥

---

१. तुलनीय—
यथा सुदीप्तात् पावकाद् विस्फुलिङ्गाः सहस्रं प्रभवन्ते सरूपाः।
तथाऽक्षराद् विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति।। (मुं.उ. २।१)

२. तुलनीय— जन्माद्यस्य यतः। (ब्र.सू. १।२)।

निरस्तमलसम्बन्धं नि:शेषजगदात्मकम्।
सर्वतत्त्वोपरि प्रोक्तं स्वरूपं परमात्मन:।।३४।।

**भावार्थ** : परमात्मा का स्वरूप समस्त प्रकार के मलों से असम्बद्ध तथा सम्पूर्ण संसारात्मक होते हुए भी समस्त तत्त्वों से परे कहा गया है ।।३४।।

यथा व्याप्य जगत्सर्वं स्वभासा भाति भास्कर:।
तथा स्वशक्तिभिर्व्याप्य परमात्मा प्रकाशते।।३५।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार सूर्य अपने तेज से सम्पूर्ण संसार को व्याप्त कर प्रकाशित होता है उसी प्रकार अपनी शक्तियों से (समस्त संसार को) व्याप्त कर परमात्मा प्रकाश करता है ।।३५।।

**विशेष**— संसार पञ्च महाभूतों से रचित है। इन भूतों में परमात्मा की पाँच शक्तियाँ समवेत रहकर कार्य करती है। उनका विवरण इस प्रकार है— पृथ्वी-धूमावतीशक्ति, जल-ह्लादिनी, तेज-भास्वती, वायु-स्पन्दा, आकाश-विभ्वी। इसके अतिरिक्त तिरोधन में धूमावती, आवभासन में भास्वती, क्षोभ में स्पन्दा, व्याप्ति में विभ्वी तथा पुष्टि में ह्लादिनी शक्ति काम करती है। इस प्रकार परमेश्वर अपनी शक्तियों से विश्व को व्याप्त कर स्थित है।

विश्वतो भासमानोऽपि विश्वमायाविलक्षण:।
परमात्मा स्वयंज्योतीरूपो जीवात्मनां भवेत्।।३६।।

**भावार्थ** : परमात्मा सम्पूर्ण विश्व में भासमान होते हुए भी विश्वमाया से विलक्षण है। वह जीवात्माओं के लिये स्वप्रकाशस्वरूप है ।।३६।।

## निर्देहागमस्थल - (७५)

देहिनोऽपि परात्मत्वभाविनो निरहङ्कृते:।
निरस्तदेहधर्मस्य निर्देहागम उच्यते।।३७।।

**भावार्थ** : **(निर्देहागमस्थल वर्णन)**— अहङ्काररहित परमात्मभाव से युक्त शिवयोगी जब देहधर्म से रहित हो जाता है तब वह निर्देहागम कहा जाता है ।।३७।।

गलिते ममताहन्ते संसारभ्रमकारणे।
पराहन्तां प्रविष्टस्य कुतो देह: कुतो रति:।।३८।।

**भावार्थ** : संसार के भ्रम का कारणभूत ममकार और अहङ्कार के नष्ट होने पर पराहन्ता में प्रविष्ट शिवयोगी का देह कहाँ और (उस देह में) प्रीति कहाँ (अर्थात्

पराहन्ता में प्रविष्ट योगी को शरीर में न तो ममकार भावना रहती है और न उसके प्रति प्रेम रहता है) ॥३८॥

**केवले निष्प्रपञ्चौघे गम्भीरे चिन्महोदधौ।**
**निमग्नमानसो योगी कथं देहं विचिन्तयेत्।।३९।।**

**भावार्थ** : केवल अर्थात् अद्वितीय, प्रपञ्चों से रहित, गम्भीर, चैतन्यरूप समुद्र में डूबे हुए मन वाला योगी देह के बार में क्यों चिन्ता? करेगा? ॥३९॥

**अपरिच्छेद्यमात्मानं चिदम्बरमिति स्मरन्।**
**देहयोगेऽपि देहस्थैर्विकारैर्न विलिप्यते।।४०।।**

**भावार्थ** : अपने को असीम और चिदाकाश रूप समझने वाला योगी शरीर से सम्बद्ध रहने पर भी देह में स्थित (काम क्रोध लोभ आदि) विकारों से लिप्त नहीं होता ॥४०॥

**अखण्डसंविदाकारमद्वितीयं सुखात्मकम्।**
**परमाकाशमात्मानं मन्वानः कुत्र मुह्यति।।४१।।**

**भावार्थ** : अपने को अखण्ड, चिदाकार, अद्वितीय, सुखस्वरूप परमाकाश समझने वाला कहीं भी मोहग्रस्त नहीं होता ॥४०॥

**उपाधिविहिता भेदा दृश्यन्ते चैकवस्तुनि।**
**इति यस्य मतिः सोऽयं कथं देहमितो भवेत्।।४२।।**

**भावार्थ** : एक ही वस्तु में जो भेद दिखायी देते हैं वे उपाधि के द्वारा रचित होते हैं— ऐसी जिसकी बुद्धि होती है वह देह में सीमित कैसे हो सकता है? ॥४२॥

**भेदबुद्धिः समस्तानां परिच्छेदस्य कारणम्।**
**अभेदबुद्धौ जातायां परिच्छेदस्य का कथा।।४३।।**

**भावार्थ** : समस्त परिच्छेदों अर्थात् परिसीमनों का कारण भेदबुद्धि होती है। अभेद बुद्धि (अर्थात् 'सर्वं शिवमयम्' ऐसी बुद्धि) होने पर परिच्छेद की क्या बात? (अर्थात् वह सम्भव नहीं है) ॥४३॥

**शिवोऽहमिति यस्यास्ति भावना सर्वगामिनी।**
**तस्य देहेन सम्बन्धः कथं स्यादमितात्मनः।।४४।।**

**भावार्थ** : 'मैं शिव हूँ'— ऐसी जिसकी सर्वव्यापिनी भावना है अमितात्मा उस योगी का देह से सम्बन्ध कैसे हो सकता है? ॥४४॥

## निर्भावागमस्थल - (७६)

व्यतिरेकात्स्वरूपस्य भावान्तरनिराकृतेः।
भावो विकारनिर्मुक्तो निर्भावागम उच्यते।।४५।।

**भावार्थ** : (**निर्भावागमस्थल वर्णन**)— अपने निर्देह स्वरूप से भिन्न तथा अन्य भाव के निराकरण से विकाररहित भाव निर्भावागम कहा जाता है।।४५।।

अहं ब्रह्मेति भावस्य वस्तुद्वयसमाश्रयः।
एकीभूतस्य चिद्व्योम्नि तदभावो विनिश्चितः।।४६।।

**भावार्थ** : 'मैं ब्रह्म हूँ' यह भाव दो वस्तुओं ('मैं' और 'ब्रह्म') पर आधृत है। चिदाकाश में एक अर्थात् समरस हुए उसका (अर्थात् द्वित्व का) अभाव निश्चित है ।।४६।।

एकभावनिरूढस्य निष्कलङ्के चिदम्बरे।
क्व जातिवासनायोगः क्व देहित्वं परिभ्रमः।।४७।।

**भावार्थ** : निष्कलङ्क चिदाकाश में एक भाव रखने वाले को कहाँ जातिवासना का योग, कहाँ देही की भावना और कहाँ संसार के जन्म-मृत्यु का चक्कर? ।।४७।।

शून्ये चिदम्बरे स्थाने दूरे वाङ्मानसाध्वनः।
विलीनात्मा महायोगी केन किं वापि भावयेत्।।४८।।

**भावार्थ** : वाणी और मन के मार्ग से दूर अर्थात् परे शून्य चिदाकाश में विलीन आत्मवाला महायोगी किसके द्वारा और किसकी भावना करे? ।।४८।।

अविशुद्धे विशुद्धे वा स्थले दीप्तिर्यथा रवेः।
पतत्येवं सदाद्वैती सर्वत्र समवृत्तिमान्।।४९।।

**भावार्थ** : जिस प्रकाश सूर्य की किरणें शुद्ध अशुद्ध सभी वस्तुओं के ऊपर पड़ती है उसी प्रकार अद्वैती सर्वत्र समदृष्टि वाला होता है ।।४९।।

न बिभेति जरामृत्योर्न क्षुधया वशं व्रजेत्।
परिपूर्णनिजानन्दं समास्वादन् महासुखी।।५०।।

**भावार्थ** : ऐसा शिवयोगी जरा और मृत्यु से नहीं डरता। वह भूख और प्यास के वश में नहीं होता। परिपूर्ण निजानन्द का आस्वादन करता हुआ वह महासुखी रहता है ।।५०।।

नष्टागमस्थल - (७७)

**भेदशून्ये महाबोधे ज्ञात्रादित्रयहीनकः।**
**ज्ञानस्य नष्टभावेन नष्टागम इहोच्यते।।५१।।**

**भावार्थ : (नष्टागमस्थल वर्णन)**— भेद से शून्य महाबोध के होने पर ज्ञाता ज्ञान और ज्ञेय इन तीनों से रहित ज्ञानसम्पन्न उस निर्भावागम योगी का ज्ञान के स्वयं नष्ट होने पर नष्टागम कहा जाता है। (अर्थात् ज्ञाता ज्ञान ज्ञेय रूप त्रिपुटी का नाश होने के बाद मेरा यह त्रिपुटी ज्ञान नष्ट हो गया यह ज्ञान भी नष्ट हो जाना चाहिये ऐसी स्थिति नष्टागम कही जाती है ।।५१।।

**अद्वैतवासनाविष्टचेतसां परयोगिनाम्।**
**पश्यतामन्तरात्मानं ज्ञातृत्वं कथमन्यथा।।५२।।**

**भावार्थ** : अद्वैतवासना से परिपूर्ण चित्त वाले तथा अन्तरात्मा का निरन्तर साक्षात्कार करने वाले पर योगियों को अन्य प्रकार की ज्ञातृता कहाँ? (अर्थात् वे अन्तरात्मा से भिन्न विषय का ज्ञान कैसे कर सकते हैं?) ।।५२।।

**अकर्ताऽहमवेत्ताहमदेहोऽहं निरञ्जनः।**
**इति चिन्तयतः साक्षात् संविदेव प्रकाशये।।५३।।**

**भावार्थ** : 'मैं कर्त्ता नहीं हूँ', 'मैं ज्ञाता नहीं हूँ', 'मैं देह नहीं हूँ', 'मैं निरञ्जन हूँ'— ऐसा चिन्तन करने वाले (शिवयोगी) को साक्षात् संवित् का ही प्रकाश होता है ।।५२।।

**निरस्तभेदजल्पस्य निरीहस्य प्रशाम्यतः।**
**स्वे महिम्नि विलीनस्य किमन्यज्ज्ञेयमुच्यते।।५४।।**

**भावार्थ** : भेदवाक्य को दूर करने वाले, इच्छारहित शम दमादि युक्त तथा अपनी महिमा में विलीन (शिवयोगी) के लिये दूसरा क्या ज्ञेय कहा जाय ।।५३।।

**विशेष**— परमात्मा में किसी प्रकार का भी भेद सम्भव नहीं है। इसलिये सिद्धान्त यही है कि सामरस्यस्वरूप परमेश्वर के स्वातन्त्र्यवश सागरतरङ्ग-न्यायेन उसमें भेद किञ्चित्कालावच्छेदेन प्रतीत होता है। यह भेद कल्पना भी उसकी इच्छाशक्ति के कारण है।

**एकीभूते निजाकारे संविदा निष्प्रपञ्चया।**
**केन किं वेदनीयं तद्वेत्ता कः परिभाष्यते।।५५।।**

**भावार्थ** : अपने स्वरूप के निष्प्रपञ्च संविदाकार के साथ एकरूप हो जाने पर किसके द्वारा क्या वेदनीय होगा? और उसका वेत्ता किसे कहा जायेगा ।।५४।।

**महासत्ता महासंविद् विश्वरूपा प्रकाशते।**
**तद्विना नास्ति वस्त्वेकं भेदबुद्धिं विमुञ्चतः।।५६।।**

**भावार्थ** : महासत्ता महासंवित् विश्व के रूप में प्रकाशित हो रही है। भेदबुद्धि से रहित योगी के लिये उसके बिना दूसरी वस्तु नहीं है ।।५५।।

**आदिप्रसादिस्थल - (७८)**

**सर्वाधिष्ठातृकः शम्भुरादिस्तस्य प्रसादतः।**
**आदिप्रसादीत्युक्तोऽयं निर्विकारपदे स्थितः।।५७।।**

**भावार्थ** : **(आदिप्रसादीस्थल वर्णन)**— सबके अधिष्ठाता शिव आदि (अर्थात् सृष्टि आदि प्रपञ्च के मूल कारण) हैं। उनकी कृपा से निर्विकार पद में प्रतिष्ठित योगी आदिप्रसादी कहा जाता है ।।५७।।

**अनेकजन्मशुद्धस्य निरहङ्कारभाविनः।**
**अप्रपञ्चस्यादिदेवः प्रसीदति विमुक्तये।।५८।।**

**भावार्थ** : जो अनेक जन्मों से शुद्ध है, अहङ्कार भावना से रहित है, तथा प्रपञ्च से हीन है और मनुष्य के लिये मुक्त्यर्थ भगवान् शिव प्रसन्न होते हैं ।।५८।।

**शिवप्रसादसम्पत्त्या शिवभावमुपेयुषि।**
**शिवादन्यज्जगज्जालं दृश्यते न च दृश्यते।।५९।।**

**भावार्थ** : शिव के अनुग्रह की प्राप्ति के द्वारा शिवभाव को प्राप्त करने वाले (योगी) के लिये यह संसार शिव से भिन्न दिखलायी पड़ता भी है और नहीं भी दिखलायी पड़ता (अर्थात् यह योगी की इच्छा पर निर्भर करता है कि वह व्यवहार जगत् में उतर कर संसार को ईश्वर से भिन्न देखे या संसार से परे स्वभाव में स्थित होकर जगत् को शिवस्वरूप या आत्मस्वरूप देखे) ।।५९।।

**शम्भोः शिवप्रसादेन संसारच्छेदकारिणा।**
**मोहग्रन्थिं विनिर्भिद्य मुक्तिं यान्ति विवेकिनः।।६०।।**

**भावार्थ** : नित्यानित्य का भेद जानने वाले लोग भगवान् शिव के संसार का छेदन करने वाले कल्याणमय कृपाकटाक्ष से मोहग्रन्थि का भेदन कर मुक्ति को प्राप्त होते हैं ।।६०।।

**विना प्रसादमीशस्य संसारो न निवर्तते।**
**विना सूर्योदयं लोके कुतः स्यात् तमसो लयः।।६१।।**

**भावार्थ** : ईश्वर की कृपा के बिना संसार की निवृत्ति नहीं होती। बिना सूर्योदय के संसार में अन्धकार का लय कैसे होगा? ।।६१।।

**सर्वानुग्राहकः शम्भुः केवलं कृपया प्रभुः।**
**मोचयेत् सकलान् जन्तून् न किञ्चिदिह कारणम्।।६२।।**

**भावार्थ** : प्रभु अर्थात् सर्वतन्त्रस्वतन्त्र अतएव सबके ऊपर कृपा करने वाले भगवान् शिव अपनी कृपा के द्वारा समस्त प्राणियों को मुक्त करा देते हैं। इस मोक्ष के विषय में कोई दूसरा कारण नहीं है ।।६२।।

**अन्त्यप्रसादिस्थल - (७९)**

**लयः सर्वपदार्थानामन्त्य इत्युच्यते बुधैः।**
**प्रसादोऽनुभवस्तस्य तद्वानन्त्यप्रसादवान्।।६३।।**

**भावार्थ : (अन्त्यप्रसादीस्थल वर्णन)**— विद्वान् लोग समस्त पदार्थों के लय को अन्त्य कहते हैं। उस लय का अनुभव प्रसाद कहलाता है। यह प्रसाद जिसके पास हो वह अन्त्यप्रसादी होता है ।।६३।।

**देवतिर्यङ्मनुष्यादिव्यवहारविकल्पना ।**
**मायाकृता परे तत्त्वे तल्लये तत्क्षयो भवेत्।।६४।।**

**भावार्थ** : देवता, तिर्यक् अर्थात् पक्षी, मनुष्य आदि के व्यवहार की विकल्पना माया के द्वारा रचित है। पर तत्त्व में उसका लय होने पर उसका अर्थात् माया का भी क्षय हो जाता है ।।६४।।

**साक्षात्कृते परे तत्त्वे सच्चिदानन्दलक्षणे।**
**क्व पदार्थपरिज्ञानं कुतो ज्ञातृत्वसंभवः।।६५।।**

**भावार्थ** : सत् चित् आनन्द रूप पर तत्त्व का साक्षात्कार होने पर पदार्थ का ज्ञान कहाँ? और ज्ञाता की सम्भावना कहाँ? (अर्थात् ये दोनों सम्भव नहीं क्योंकि ये मायीय स्तर पर ही अनुभूत होते हैं। माया का लय होने पर इनका अस्तित्व अपने आप मिट जाता है) ।।६५।।

**सुषुप्तस्य यथा वस्तु न किञ्चिदपि भासते।**
**तथा मुक्तस्य जीवस्य न किञ्चिद्वस्तु दृश्यते।।६६।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार गाढ़ निद्रा में सोये व्यक्ति को कुछ भी प्रतीत नहीं होता उसी प्रकार मुक्त जीव को कोई भी वस्तु भासित नहीं होती (क्योंकि वह अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है) ॥६६॥

**यथाकाशमविच्छिन्नं निर्विकारं स्वरूपतः।**
**तथा मुक्तस्य जीवस्य स्वरूपमवशिष्यते।।६७।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार आकाश स्वरूपतः निर्विकार और अविच्छिन्न है उसी प्रकार मुक्त जीव का स्वरूप अवशिष्ट होता है ॥६७॥

**न किञ्चदपि मुक्तस्य दृश्यं कर्तव्यमेव वा।**
**सुखस्फूर्तिस्वरूपेण निश्चला स्थितिरुच्यते।।६८।।**

**भावार्थ** : मुक्त जीव के लिए न कोई दर्शनीय पदार्थ है और न कोई कर्त्तव्य कार्य। आनन्द के स्फुरण रूप से उसकी निश्चल स्थिति रहती है ॥६८॥

**शिवाद्वैतपरिज्ञानशिथिलाशेषवस्तुनः ।**
**केवलं संविदुल्लासदर्शिनः केन को भवेत्।।६९।।**

**भावार्थ** : शिवाद्वैत के परिज्ञान के कारण वस्तुओं में भेदभाव न रखने वाले तथा केवल संक्षिप्त शक्ति का उल्लास देखने वाले शिवयोगी का किस (इन्द्रिय व्यापार या किस वस्तु) से क्या लाभ होगा? ॥६९॥

## सेव्यप्रसादिस्थल - (८०)

**सेव्यो गुरुः समस्तानां शिव एव न संशयः।**
**प्रसादोऽस्य परानन्दप्रकाशः परिकीर्त्यते।।७०।।**

**भावार्थ** : **(सेव्यप्रसादीस्थल वर्णन)**— सब लोगों के लिये शिव ही सेव्य गुरु है। इन (सेव्य गुरु) का प्रसाद अर्थात् अनुग्रह ही परानन्दप्रकाश कहा जाता है ॥७०॥

**सेव्यो गुरुः स्मृतो ह्यस्य प्रसादोऽनुभवो मतः।**
**तदेकावेशरूपेण तद्वान् सेव्यप्रसादवान्।।७१।।**

**भावार्थ** : शिवयोगी सेव्य गुरु कहे गये हैं। इनका अनुभव प्रसाद कहा गया है। जो उन दोनों अर्थात् गुरु और प्रसाद को एक मानने वाला है वह सेव्यप्रसादवान् कहा गया है ॥७१॥

**गुरुदेवः परं तत्त्वं परतत्त्वं गुरुः स्मृतः।**
**तदेकत्वानुभावेन न किञ्चिदवशिष्यते।।७२।।**

**भावार्थ** : गुरुदेव पर तत्त्व हैं। पर तत्त्व ही गरु हैं। उन दोनों को एक समझने के बाद शेष कुछ नहीं बचता ॥७२॥

**अपरिच्छेद्यमात्मस्थमवाङ्मानसगोचरम्।**
**आनन्दं पश्यतां पुंसां रतिरन्यत्र का भवेत्।।७३।।**

**भावार्थ** : असीम आत्मा के अन्दर रहने वाला, वाणी और मन की पहुँच से परे, आनन्द का साक्षात् अनुभव करने वाले मनुष्यों की अन्य विषयों में क्या प्रीति हो सकती है? ॥७३॥

**ज्ञानामृतेन तृप्तस्य किमन्यैर्भोज्यवस्तुभिः।**
**ज्ञानादेव परानन्दं प्रकाशयति सच्छिवः।।७४।।**

**भावार्थ** : ज्ञानामृत से तृप्त मनुष्य के लिये अन्य भोज्य पदार्थों से क्या प्रयोजन? सदाशिव ज्ञान से ही परानन्द का प्रकाश करते हैं ॥७४॥

**मुक्तिरेव परा तृप्तिः सच्चिदानन्दलक्षणा।**
**नित्यतृप्तस्य मुक्तस्य किमन्यैर्भोगसाधनैः।।७५।।**

**भावार्थ** : सच्चिदानन्दस्वरूप मुक्ति ही अन्तिम एवं सर्वोत्कृष्ट तृप्ति है। जो नित्यतृप्त एवं नित्यमुक्त है उसको भोग के अन्य साधनों से क्या लेना देना? ॥७५॥

**न बाह्यकर्म तस्यास्ति न चान्तर्नैव कुत्रचित्।**
**शिवैक्यज्ञानरूढस्य देहभ्रान्तिं विमुञ्चतः।।७६।।**

**भावार्थ** : जो शिवैक्य ज्ञान से रूढ़ अर्थात् पूर्ण दृढ़ शिवैक्य ज्ञान वाला तथा देहभ्रम (अर्थात् देह को आत्मा समझने के भ्रम) से रहित है ऐसे मुक्त पुरुष के लिये कहीं भी न तो कोई बाह्य और न कोई आन्तर कर्म करणीय होता है ॥७६॥

**न कर्मबन्धे न तपोविशेषे**
**न मन्त्रयोगाभ्यसने तथैव।**
**ध्याने न बोधे च तथात्मतत्त्वे**
**मनःप्रवृत्तिः परयोगभाजाम्।।७७।।**

**भावार्थ** : जो परयोग में उच्चतर को प्राप्त है उसके मन की प्रवृत्ति कर्मबन्धन, विशिष्टतप, मन्त्रयोगाभ्यास, ध्यान, बोध में नहीं होती किन्तु आत्मतत्त्व में अवश्य होती है ॥७७॥

**विशेष**— आचार्य के द्वारा उपदिष्ट होने पर पहले अपर देह हाथ पैर आदि का शोधन होता है। इसके बाद मूलबन्ध उड्डीयान बन्ध वज्रोली आदि के द्वारा परा पश्यन्ती मध्यमा वैखरी स्वरूप रुद्र विष्णु ब्रह्मा इन्द्र आदि देवताओं का लय हौने के बाद पूर्वकाय को कान आँख नाक जिह्वा में जोड़कर बाद में पूर्वकाय अपरकाय दोनों के कीलक स्वरूप बिन्दु माया के कार्यभूत वाणी और त्वचा को निश्चल करने के पश्चात् सम्पूर्ण योगज्ञान के जनन का क्षेत्रभूत अविमुक्त क्षेत्र अर्थात् परशिव का सेवन करने वाला सेव्यप्रसादी होता है।

*ॐ तत्सत् इति श्रीशिवगीतेषु सिद्धान्तागमेषु शिवाद्वैतविद्यायां शिवयोगशास्त्रे श्रीरेणुकागस्त्य संवादे वीरशैवधर्मनिर्णये श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचिते श्रीसिद्धान्तशिखामणौ लिङ्गस्थलान्तर्गत प्राणलिङ्गीस्थले आत्मस्थलादि-नवविधस्थलप्रसङ्गो नाम अष्टादशः परिच्छेदः।*

**इस प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि के प्राणलिङ्गिस्थल विषय नवविधलिङ्गप्रसङ्ग नामक अष्टादश परिच्छेद की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ।।१८।।**



# एकोनविंश: परिच्छेद:

### लिंगस्थलांतर्गत

## शरणस्थल

**अगस्त्य उवाच—**

**स्थलभेदा: समाख्याता: प्राणलिङ्गिस्थलाश्रिता:।**
**कथय स्थलभेदं मे शरणस्थलसमाश्रितम्।।१।।**

**भावार्थ : (शरणस्थल वर्णन)**— अगस्त्य ने कहा— (हे आचार्य! आपने) प्राणलिङ्गी स्थल के अन्तर्गत गणनीय स्थलभेदों को बतलाया। अब शरणस्थल में आने वाले स्थलभेदों को बतलाइये ।।१।।

**रेणुक उवाच—**

**शरणस्थलमाश्रित्य स्थलद्वादशकं मया।**
**उच्यते नाम सर्वेषां स्थलानां शृणु तापस ।।२।।**

**भावार्थ** : श्री रेणुकाचार्य ने कहा— हे तपस्विन्! शरणस्थल के आश्रित बारह स्थल हैं। मैं उन सब स्थलों का नाम बतला रहा हूँ। सुनो ।।२।।

**दीक्षापादोदकं पूर्वं शिक्षापादोदकं तत:।**
**ज्ञानपादोदकं चाथ क्रियानिष्पत्तिकं तत:।।३।।**

**भावनिष्पत्तिकं चाथ ज्ञाननिष्पत्तिकं तत:।**
**पिण्डाकाशस्थलं चाथ बिन्द्वाकाशस्थलं तत:।।४।।**

**महाकाशस्थलं चाथ क्रियायाश्च प्रकाशनम्।**
**भावप्रकाशनं पश्चात् ततो ज्ञानप्रकाशनम्।।**
**स्वरूपं पृथगेतेषां कथयामि यथाक्रमम्।।५।।**

**भावार्थ** : पहले दीक्षापादोदक फिर शिक्षापादोदक तत्पश्चात् ज्ञानपादोदक उसके बाद क्रियानिष्पत्ती पुन: भावनिष्पत्ति और ज्ञाननिष्पत्ति नामक स्थल हैं। पिंडाकाशस्थल, बिंद्वाकाशस्थल, महाकाशस्थल, क्रिया-प्रकाशनस्थल, भावप्रकाशनस्थल तथा अन्त में ज्ञानप्रकाशनस्थल हैं। अब इनके पृथक्-पृथक् स्वरूप को क्रम से बतलाऊँगा ।।३-५।।

## दीक्षापादोदकस्थल - (८१)

**दीक्षयाऽपगतद्वैतं यज्ज्ञानं गुरुशिष्ययोः।**
**आनन्दस्यैक्यमेतेन दीक्षापादोदकं स्मृतम्।।६।।**

**भावार्थ : (दीक्षापादोदकस्थल वर्णन)**— दीक्षा के द्वारा द्वैतरहित हुआ जो ज्ञान और उसके कारण गुरु और शिष्य के आनन्द का जो ऐक्य उसे दीक्षापादोदक कहा गया है। (तात्पर्य यह है कि पहले गुरु के द्वारा दी गयी दीक्षा से शिष्य के अन्दर स्थित द्वैतज्ञान नष्ट हो जाता है और उसके अन्दर मात्र परानन्द स्थित रहता है। गुरु के अन्दर परानन्द पहले से वर्त्तमान है क्योंकि वह अपने गुरु के द्वारा पहले से दीक्षित है। अतः अब दोनों का आनन्द एक ही है। गुरु और शिष्य रूपी उपाधि के भेद से यह दो प्रतीत होता है। इस उपाधि के विगलित होने पर ऐक्य भासित होता है) ॥६॥

**अथवा पादशब्देन गुरुरेव निगद्यते।**
**शिष्यश्चोदकशब्देन तयोरैक्यं तु दीक्षया।।७।।**

**भावार्थ** : अथवा 'पाद' शब्द से गुरु कहा जाता है। 'उदक' शब्द से शिष्य का कथन होता है। दोनों का ऐक्य दीक्षा के द्वारा होता है ॥७॥

**परमानन्द एवोक्तः पादशब्देन निर्मलः।**
**ज्ञानं चोदकशब्देन तयोरैक्यं तु दीक्षया।।८।।**

**भावार्थ** : 'पाद' शब्द से निर्मल परमानन्द कहा गया है एवं 'उदक' शब्द से ज्ञान का निर्वचन होता है। इन दोनों का ऐक्य दीक्षा से होता है ॥८॥

**परसंवित्प्रकाशात्मा परमानन्दभावनाम्।**
**अधिगम्य महायोगी न भेदं क्वापि पश्यति।।९।।**

**भावार्थ** : महायोगी परासंवित् प्रकाशरूप होकर परमानन्द की भावना को प्राप्त होने के बाद कहीं भी भेद नहीं देखता ॥९॥

**देशकालाद्यवच्छेदविहीनं नित्यनिर्मलम्।**
**आनन्दं प्राप्य बोधेन नान्यत् काङ्क्षति संयमी।।१०।।**

**भावार्थ** : संयमशील योगी देश काल आदि (अर्थात् आकार) की सीमा से परे नित्य निर्मल आनन्द की बोध के द्वारा प्राप्ति कर किसी अन्य वस्तु की इच्छा नहीं करता ॥१०॥

**ज्ञानामृतमपि स्वच्छं गुरुकारुण्यसम्भवम्।**
**आस्वाद्य रमते योगी संसारामयवर्जितः।।११।।**

**भावार्थ** : (केवल) गुरु की कृपा से प्राप्त अत्यन्त निर्मल ज्ञानामृत का आस्वादन कर योगी संसार रूपी आमय अर्थात् रोग से रहित हुआ आत्मा स्वस्वरूप में रमण करता है ॥११॥

**शिक्षापादोदकस्थल - (८२)**

**गुरुशिष्यमयं ज्ञानं शिक्षा योगिनमीर्यते।**
**तयोः समरसत्वं हि शिक्षापादोदकं स्मृतम्।।१२।।**

**भावार्थ** : **(शिक्षापादोदकस्थल वर्णन)**— शिक्षा अर्थात् पूर्वोक्त ज्ञान का मनन और गुरुशिष्यमय अर्थात् गुरु और शिष्य की एकरूपता का ज्ञान जिनसे योगी को प्रेरणा मिलती है, उन दोनों अर्थात् शिक्षा और ज्ञान की समरसता शिक्षापादोदक कहा जाता है ॥१२॥

**मथिताच्छास्त्रजलधेर्युक्तिमन्थानवैभवात्।**
**गुरुणा लभ्यते बोधसुधा सुमनसां गणैः।।१३।।**

**भावार्थ** : तर्करूपी मन्थनदण्ड से गुरु के द्वारा मथित निगमागमशास्त्ररूपी समुद्र से निकली हुई शिवाद्वैतरूपी बोधसुधा विद्वज्जनों के द्वारा प्राप्त की जाती है ॥१३॥

**ज्ञानचन्द्रसमुद्भूतां परमानन्दचन्द्रिकाम्।**
**पश्यन्ति परमाकाशे मुक्तिरात्रौ महाधियः।।१४।।**

**भावार्थ** : (चकोररूपी) महाबुद्धिमान् योगी मुक्ति की रात्रि में ज्ञानरूपी चन्द्रमा में उत्पन्न परम आनन्दरूपी चन्द्रिका का परमाकाश अर्थात् चिदाकाश में साक्षात्कार करते हैं ॥१४॥

**दृष्टे तस्मिन् परानन्दे देशकालादिवर्जिते।**
**द्रष्टव्यं विद्यते नान्यच्छ्रोतव्यं ज्ञेयमेव वा।।१५।।**

**भावार्थ** : देश काल आदि से रहित उस परानन्द का साक्षात्कार हो जाने के बाद शिवयोगी के लिये कुछ भी श्रवणीय अथवा ज्ञेय नहीं रह जाता ॥१५॥

**आत्मानन्देन तृप्तस्य का स्पृहा विषये सुखे।**
**गङ्गाजलेन तृप्तस्य कूपतोये कुतो रतिः।।१६।।**

**भावार्थ** : आत्मानन्द से तृप्त (शिवाचार्य) की वैषयिक सुख में क्या इच्छा हो सकती है? (क्योंकि विषयसुख परिणाम में दुःखदायी होता है और आत्मानन्द नित्य निरन्तर सुख है)। जो गङ्गाजल से तृप्त है उसकी कुयें के जल में आसक्ति कैसे हो सकती है? ॥१६॥

**यस्मिन्नप्राप्तकल्लोले सुखसिन्धौ निमज्जति।**
**सामरस्यान्महायोगी तस्य सीमा कुतो भवेत्।।१७।।**

**भावार्थ** : (राग, द्वेष, काम, क्रोध आदि) लहरों से रहित जिस सुखसमुद्र में सामरस्य के साथ महायोगी डूबा रहता है उस समुद्र की या उस आनन्द की सीमा कैसे हो सकती है? अर्थात् उस आनन्द को परिच्छिन्न नहीं किया जा सकता ॥१७॥

**गुरुप्रसादचन्द्रेण निष्कलङ्केन चारुणा।**
**यन्मनःकुमुदं नित्यबोधितं तस्य को भ्रमः।।१८।।**

**भावार्थ** : निष्कलङ्क अत एव सुन्दर गुरु के अनुग्रहरूपी चन्द्र से जो मनरूपी कुमुद नित्य प्रकाशित रहता है उस मन में भेद की भ्रान्ति कैसे हो सकती है ॥१८॥

## ज्ञानपादोदकस्थल - (८३)

**तदैक्यसम्पदानन्दज्ञानं ज्ञानगुरुर्मतः।**
**तत्सामरस्यं शिष्यस्य ज्ञानपादोदकं विदुः।।१९।।**

**भावार्थ : (ज्ञानपादोदकस्थल वर्णन)**— (विद्वान् लोग) आनन्द के ज्ञान को ज्ञानगुरु मानते हैं। उसके ऐक्य की सम्पत्ति के साथ शिष्य के उस ज्ञान का सामरस्य ज्ञानपादोदक माना गया है ॥१९॥

**अविद्याराहुनिर्मुक्तो ज्ञानचन्द्रः सुनिर्मलः।**
**प्रकाशते पराकाशे परानन्दमहाद्युतिः।।२०।।**

**भावार्थ** : अविद्यारूपी राहु से निर्मुक्त अत एव अत्यन्त स्वच्छ तथा परानन्दरूपी महाद्युति वाला ज्ञानचन्द्र पराकाश अर्थात् चिदाकाश में प्रकाशित होता है ॥२०॥

**अज्ञानमेघनिर्मुक्तः पूर्णज्ञानसुधाकरः।**
**आनन्दजलधेर्वृद्धिमनुपश्यन् विभासते।।२१।।**

**भावार्थ** : अज्ञानरूपी मेघ से निर्मुक्त पूर्णज्ञानरूपी चन्द्रमा आनन्दरूपी समुद्र की वृद्धि को देंखता हुआ विशेष रूप से चमकता है ॥२१॥

**ज्ञानचन्द्रोदये जाते ध्वस्तमोहतमोभराः।**
**पश्यन्ति परमां काष्ठां योगिनः सुखरूपिणीम्।।२२।।**

**भावार्थ** : ज्ञानरूपी चन्द्रमा का उदय होने पर मोहान्धकारसमूह के नाश वाले योगी सुखरूपी पराकाष्ठा (अर्थात् आनन्द की अन्तिम सीमा) को देखते हैं ॥२२॥

**मायारजन्या विरमे बोधसूर्ये प्रकाशिते।**
**निरस्तसर्वव्यापारश्चित्रं स्वपिति संयमी।।२३।।**

**भावार्थ** : मायारूपी रात्रि के समाप्त एवं ज्ञानरूपी सूर्य के उदित होने पर संयमी अर्थात् योगी सम्पूर्ण व्यवहार से रहित होकर सोते अर्थात् सुषुप्तिस्थ जीव के समान परमानन्द का अनुभव करते रहते हैं— यह आश्चर्य है (क्योंकि सामान्य जन का समस्त व्यवहार रात्रि में नहीं बल्कि दिन में होता है) ॥२३॥

**अनाद्यविद्याविच्छित्तिवेलायां परयोगिनः।**
**प्रकाशते परानन्दः प्रपञ्चेन विना कृतः।।२४।।**

**भावार्थ** : अनादि अविद्या की निवृत्ति के समय पर योगी को प्रपञ्चरहित परानन्द[1] का भान होता है ॥२४॥

**नित्यानन्दे निजाकारे विमले परतेजसि।**
**विलीनचेतसां पुंसां कुतो विश्वविकल्पना।।२५।।**

**भावार्थ** : नित्य आनन्दस्वरूप निर्मल निजस्वरूप पर तेज में लीन चित वाले पुरुषों के लिये विश्व की कल्पना कहाँ ॥२५॥

**कुतो ब्रह्मा कुतो विष्णुः कुतो रुद्रः कुतो रविः।**
**साक्षात्कृतपरानन्दज्योतिषः साम्यकल्पना।।२६।।**

**भावार्थ** : कहाँ ब्रह्मा, कहाँ विष्णु, कहाँ रुद्र और कहाँ सूर्य? जिसने परानन्द तेज का साक्षात्कार कर लिया है उसकी समानता की कल्पना (किसी से भी नहीं हो सकती) ॥२६॥

**अपरोक्षपरानन्दविलासस्य महात्मनः।**
**ब्रह्मविष्ण्वादयो देवा विशेषाः सुखबिन्दवः।।२७।।**

**भावार्थ** : जो अपरोक्ष परानन्द के विलास से परिपूर्ण है ऐसे महात्मा की (तुलना में) ब्रह्मा विष्णु आदि देवगण सुख के विशिष्ट बिन्दु सदृश है ॥२७॥

---

१. (आनन्द दो प्रकार का होता है— सप्रपञ्चानन्द और निष्प्रपञ्चानन्द। सप्रपञ्चानन्द शिवयानन्द का दूसरा नाम है। निष्प्रपञ्चानन्द भी अपर और पर भेद से दो प्रकार का होता है। अपर आनन्द ब्रह्मा विष्णु रुद्र एवं सदाशिव पद में स्थित प्राणियों के अनुभव का विषय होता है। शक्ति अथवा शिव स्वरूप के समावेश से प्राप्त आनन्द परानन्द कहलाता है)।

यन्मात्रासहितं लोके वाञ्छन्ति विषयं नराः।
तदप्रमेयमानन्दं परमं को न वाञ्छति।।२८।।

**भावार्थ** : इस संसार में मनुष्य लोग जिसकी एक मात्रा अर्थात् जिसके एक अंश वाले आनन्द की कामना करते हैं उस परम अप्रमेय आनन्द को कौन नहीं चाहता? ॥२८॥

**क्रियानिष्पत्तिस्थल - (८४)**

परकाये क्रियापत्तिः कल्पितैव प्रकाशते।
रज्जौ भुजङ्गवद् यस्मात् क्रियानिष्पत्तिमानयम्।।२९।।

**भावार्थ** : **(क्रियानिष्पत्तिस्थल वर्णन)**— चूँकि परकाय अर्थात् परब्रह्म शरीर वाले शिवयोगी के अन्दर क्रिया की स्थिति कल्पित होकर दृष्ट होती है इसलिये रस्सी में सर्प की भाँति यह क्रिया करने वाला होता है। (अर्थात् शिवयोगी के शरीर में क्रिया का दर्शन भ्रममात्र है वस्तुतः वह शिवस्वरूप होने के कारण 'निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्' हो जाता है) ॥२९॥

ज्ञानिनां यानि कर्माणि तानि नो जन्महेतवः।
अग्निदग्धानि बीजानि यथा नाङ्कुरकारणम्।।३०।।

**भावार्थ** : ज्ञानियों के जो कर्म होते हैं वे जन्म के हेतु नहीं बनते जैसे कि आग में जले हुए बीज अङ्कुर के कारण नहीं होते ॥३०॥

कर्मणा कृतेनापि ज्ञानिनो निरहङ्कृतेः।
विक्रिया प्रतिबिम्बस्था किं करोति हिमद्युतेः।।३१।।

**भावार्थ** : अहङ्काररहित ज्ञानी के द्वारा किये गये कर्म से क्या होता है? (अर्थात् उन कर्मों का ज्ञानी पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता) हिमद्युति अर्थात् चन्द्रमा के प्रतिबिम्ब में घटित होने वाले विकार से क्या होता है? ॥३१॥

चन्द्रस्य मेघसम्बन्धाद् यथा गमनकल्पना।
तथा देहस्य सम्बन्धादारोप्या स्यात् क्रियात्मनः।।३२।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार मेघ के साथ सम्बन्ध होने से चन्द्रमा चलता हुआ प्रतीत होता है (जबकि वस्तुतः बादल ही इधर-उधर घूमते हैं न कि चन्द्रमा) उसी प्रकार देह के साथ सम्बन्ध होने से आत्मा के ऊपर क्रिया आरोपित होती है (आत्मा तो 'निष्क्रयं निश्चलं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्' है) ॥३२॥

**ज्ञानी कर्मनिरूढोऽपि लिप्यते न क्रियाफलैः।**
**घृतादिना यथा जिह्वा भोक्त्री चापि न लिप्यते।।३३।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार (घृत आदि) का भोग करने वाली जिह्वा घृत आदि से उपलिप्त नहीं होती उसी प्रकार ज्ञानी कर्म करता हुआ भी उनके फलों से उपलिप्त (अर्थात् प्रभावित) नहीं होता ।।३३।।

**निरस्तोपाधिसम्बन्धे जीवे या या क्रियास्थितिः।**
**सा सा प्रतीतिमात्रेण निष्फला चात्र लीयते।।३४।।**

**भावार्थ** : (अहङ्कार एवं ममकार रूप) उपाधि के सम्बन्ध से रहित हुए जीव में जो-जो क्रिया होती है वह-वह प्रतीति मात्र अर्थात् निष्फल होकर इस आत्मा में विलीन हो जाती है ।।३४।।

**गच्छंस्तिष्ठन् स्वपन् वापि न निष्कर्मास्ति कश्चन।**
**स्वभावो देहिनां कर्म ज्ञानिनां तत्तु निष्फलम्।।३५।।**

**भावार्थ** : चलते बैठते और सोते हुए भी कोई शरीरी कर्मरहित नहीं होता (अर्थात् सब लोग सब अवस्था में कर्म करते ही रहते हैं क्योंकि जिन्होंने देह का धारण किया है कर्म करना उनका स्वभाव है। अन्तर इतना ही है कि अज्ञानी जनों के कर्म कालान्तर में फल देते हैं किन्तु) ज्ञानियों के कर्म फल नहीं देते ।।३५।।

**परिपूर्णमहानन्दभाविनः शुद्धचेतसः।**
**न भवेत् कर्मकार्पण्यं नानाभोगफलप्रदम्।।३६।।**

**भावार्थ** : जो शुद्ध चित्त वाले अत एव परिपूर्ण महानन्द की भावना से ओत प्रोत है उनको अनेक भोगरूपी फल देने वाला कर्म कार्पण्य (अर्थात् कर्म जन्य दुःख) नहीं होता ।।३६।।

### भावनिष्पत्तिस्थल - (८५)

**भावः प्रतीयमानोऽपि परकाये तु कल्पितः।**
**शुक्तौ रजतवद् यस्माद्भावनिष्पत्तिमानयम्।।३७।।**

**भावार्थ : (भावनिष्पत्तिस्थल वर्णन)**— परकाय अर्थात् परब्रह्मशरीरधारी शिवयोगी के अन्दर प्रतीत होने वाला भाव भी कल्पित होता है (वास्तविक नहीं)। यह शुक्ति में रजत की भाँति (भ्रमात्मक होता है)। इस कारण वह योगी भावनिष्पत्तिमान् होता है ।।३७।।

भावेन नास्ति सम्बन्धः केवलज्ञानयोगिनः।
तथापि भावं कुर्वीत शिवे संसारमोचके।।३८।।

**भावार्थ** : यद्यपि केवल ज्ञानयोगी का भाव कोई सम्बन्ध नहीं होता तथापि योगी को चाहिये कि वह संसारबन्धन से मुक्ति दिलाने वाले शिव के प्रति (आराध्य की) भावना करे ।।३८।।

परिपूर्णप्रबोधेऽपि भावं शम्भौ न वर्जयेत्।
भावो हि निहितस्तस्मिन् भवसागरतारकः।।३९।।

**भावार्थ** : प्रबोध के परिपूर्ण होने पर भी शिव के प्रति सेव्यसेवक भाव का त्याग नहीं करना चाहिये क्योंकि भावसागर से पार करने वाला भाव उस शिव में निहित रहता है ।।३९।।

निवर्त्य जन्मजं दुःखं भावः शैवो निवर्तते।
यथा काष्ठादिकं दग्ध्वा स्वयं शाम्यति पावकः।।४०।।

**भावार्थ** : (शैवभाव की आवश्यकता जन्मजन्य दुःख की निवृत्ति एक ही होती है) जन्महेतुक दुःख का निवारण करने के बाद शैव भाव उसी प्रकार शान्त हो जाता है, जैसे— काष्ठ आदि को जलाने के बाद अग्नि स्वयं भी शान्त हो जाता है ।।४०।।

प्रकाशिते शिवानन्दे तद्भावैः किं प्रयोजनम्।
सिद्धे साध्ये चिरेणापि साधनैः किं प्रयोजनम्।।४१।।

**भावार्थ** : शिवानन्द के प्रकट होने पर उसके भावों (अर्थात् शिव के प्रति आराध्य-आराधक आदि भावों) का क्या प्रयोजन? (अर्थात् वे निष्फल हो जाते हैं) बहुत विलम्ब से भी साध्य के सिद्ध होने पर साधनों का क्या प्रयोजन? ।।४१।।

एकीकृते शिवे भावे ज्ञानेन सह संयमी।
विस्मितात्मसमावेशः शिवभावे विभासते।।४२।।

**भावार्थ** : ज्ञान के साथ शिवभावना के एक होने पर अपने शिवसमावेश से आश्चर्यचकित संयमी शिव के रूप में विशेष रूप से प्रकाशित होता है ।।४२।।

न भावेन विना ज्ञानं न भावो ज्ञानमन्तरा।
मोक्षाय कारणं प्रोक्तं तस्मदुभयमाश्रयेत्।।४३।।

**भावार्थ** : भाव के बिना ज्ञान नहीं होता और ज्ञान के बिना भाव नहीं होता इसलिये मोक्ष के प्रति कारणभूत दोनों का आश्रयण करना चाहिये[१] ।।४३।।

**ज्ञाननिष्पत्तिस्थल - (८६)**

**ज्ञानस्य व्यवहारेऽपि ज्ञेयाभावात् स्वभावतः।**
**स्वप्नवज्ज्ञाननिष्पत्त्या ज्ञाननिष्पन्न इत्यसौ।।४४।।**

**भावार्थ** : **(ज्ञाननिष्पत्तिस्थल वर्णन)**— (शिवज्ञान से सम्पन्न शिवयोगी के) व्यवहार में भी उसके ज्ञान का विषय स्वभावतः कुछ नहीं होता (क्योंकि शिव के अतिरिक्त उसे कुछ प्रतीत नहीं होता) फलस्वरूप उसके ज्ञान की निष्पत्ति स्वप्नवत् होती है ऐसा शिवयोगी ज्ञाननिष्पन्न कहा जाता है ।।४४।।

**स्वप्नजातं यथा ज्ञानं सह स्वार्थैर्निवर्तते।**
**तथात्मनि प्रकाशे तु ज्ञानं ज्ञेयं निवर्तते।।४५।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार स्वप्न में उत्पन्न ज्ञान अपने घट पट आदि विषयों के साथ नष्ट हो जाता है उसी प्रकार आत्मस्वरूप का प्रकाश होने पर ज्ञान और ज्ञेय दोनों निवृत्त हो जाते हैं ।।४५।।

**परिपूर्णे महानन्दे परमाकाशलक्षणे।**
**शिवे विलीनचित्तस्य कुतो ज्ञेयान्तरे कथा।।४६।।**

**भावार्थ** : परिपूर्ण महानन्दस्वरूप अत एव परमाकाश लक्षण वाले शिव में विलीनचित्त वाले शिवयोगी के लिये दूसरे ज्ञेय की क्या चर्चा? (अर्थात् उसके लिये दूसरा ज्ञेय होता ही नहीं) ।।४६।।

**अखण्डानन्दसंवित्तिस्वरूपं ब्रह्म केवलम्।**
**मिथ्या तदन्यदित्येषा स्थितिर्ज्ञानमिहोच्यते।।४७।।**

---

१. यद्यपि ज्ञान और भाव अन्योऽन्याश्रित हैं तथापि ज्ञान की प्राप्ति के लिये सर्वप्रथम भाव की आवश्यकता होती है। यह भाव पर कोटि का न होकर अवर कोटि का होता है। अवर कोटि के भाव से ज्ञान और ज्ञान से परकोटि का भाव आता है शिवसामरस्य होता है। उसके बाद यह योगी की इच्छा पर निर्भर करता है कि वह पुनः आनन्द का अनुभव करने के लिये पर भाव के स्तर पर अवरोहण करे या न करे क्योंकि भगवद्भक्ति मोक्ष से भी बढ़कर है ऐसा कुछ सिद्ध महात्माओं का सिद्धान्त है इसीलिये बाली आदि ने भगवान् से जन्म-जन्म में भक्ति की याचना की ।

**भावार्थ** : अखण्ड आनन्द और (अखण्ड) ज्ञान स्वरूप ब्रह्म ही केवल (अर्थात् एकमात्र सत्य है) उससे अन्य सब कुछ मिथ्या है— ऐसी स्थिति इस संसार अथवा इस विषय में ज्ञान कही जाती है ॥४७॥

**सत्तात्मनानुवृत्तं यद् घटादिषु परं हि तत्।**
**व्यावर्तमाना मिथ्येति स्थितिर्ज्ञानमिहोच्यते।।४८।।**

**भावार्थ** : जो घट आदि में सत्ता के रूप में अनुवृत्त है (अर्थात् व्याप्त है— 'घटोऽस्ति' 'पटोऽस्ति' 'मठोऽस्ति' सर्वत्र 'अस्ति' के रूप में भासित होता है) वह परतत्त्व अर्थात् शिव है। जो व्यावर्त्तमान् है (अर्थात् एक के होने पर दूसरे नहीं रहते जैसे घट के रहने पर पट नहीं) वे मिथ्या है। ऐसी स्थिति ज्ञान कही जाती है ॥४८॥

**अकारणमकार्यं यदशेषोपाधिवर्जितम्।**
**तद्ब्रह्म तदहं चेति निष्ठा ज्ञानमुदीर्यते।।४९।।**

**भावार्थ** : जो न कारण है न कार्य तथा जो समस्त उपाधियों से रहित है वह ब्रह्म है और मैं भी वही हूँ— ऐसी दृढ़ धारणा ज्ञान कही जाती है ॥४९॥

**ज्ञाताप्यहं ज्ञेयमिदमिति व्यवहृतिः कुतः।**
**अभेदब्रह्मस्वारस्ये निरस्ताखिलवस्तुनि।।५०।।**

**भावार्थ** : समस्त सांसारिक प्रपञ्च से रहित अभेद ब्रह्म के सामरस्य में 'मैं ज्ञाता हूँ' 'यह ज्ञेय है' ऐसा व्यवहार कहाँ सम्भव है ॥५०॥

**पिण्डाकाशस्थल - (८७)**

**यथा पिण्डस्थ आकाशस्तथात्मा पूर्ण उच्यते।**
**एतदर्थविवेको यः पिण्डाकाशस्थलं विदुः।।५१।।**

**भावार्थ** : **(पिण्डाकाशस्थल वर्णन)**— जिस प्रकार इस पिण्ड अर्थात् शरीर में स्थित आकाश पूर्ण कहा जाता है[१] उसी प्रकार इस पिण्ड में स्थित आत्मा भी पूर्ण कहा जाता है— इस अर्थ का जो विशिष्ट ज्ञान वह पिण्डाकाशस्थल कहा जाता है ॥५१॥

**घटोपाधिर्यथाकाशः परिपूर्णः स्वरूपतः।**
**तथा पिण्डस्थितो ह्यात्मा परिपूर्णः प्रकाशते।।५२।।**

---

१. तुनीलय— यावान् वा एष बाह्याकाशावत् वा एष आभ्यन्तराकाशः (छा०उ० ८।१।३)

**भावार्थ** : जिस प्रकार घटरूप उपाधि से युक्त आकाश स्वरूपत: परिपूर्ण होता है उसी प्रकार शरीर में स्थित आत्मा परिपूर्ण होकर प्रकाशित होता है ॥५२॥

**अन्त:स्थितं पराकाशं शिवमद्वैतलक्षणम्।**
**भावयेद् य: सुमनसा पिण्डाकाश: स उच्यते।।५३।।**

**भावार्थ** : अद्वैत लक्षण शिव की जो अत:स्थित पराकाश के रूप में शुद्ध मन से भावना करता है वह पिण्डाकाश कहा जाता है ॥५३॥

**शिवागारमिदं प्रोक्तं शरीरं बोधदीपितम्।**
**षट्त्रिंशत्तत्त्वघटितं सुमन:पद्मपीठकम्।।५४।।**

**भावार्थ** : छत्तीस तत्त्वों से रचित शुद्ध मन रूपी कमलपीठ से युक्त तथा बोध अर्थात् शिवज्ञान से दीपित (अर्थात् प्रकाशित) यह शरीर शिव का आगार (अर्थात् आवासस्थल) कहा जाता है ॥५४॥

**पराकाशस्वरूपेण प्रकाश: परमेश्वर:।**
**हृदाकाशगुहालीनो दृश्यतेऽन्त: शरीरिणाम्।।५५।।**

**भावार्थ** : पराकाशरूप से प्रकाशमान परमेश्वर जीवों के अन्दर हृदयाकाशरूपी गुफा में लीन दिखलायी पड़ता है ॥५६॥

**एतच्छिवपुरं प्रोक्तं सप्तधातुसमावृतम्।**
**अत्र हृत्पङ्कजं वेश्म सूक्ष्माम्बरमनोहरम्।।५६।।**

**तत्र सन्निहितं साक्षात् सच्चिदानन्दलक्षणम्।**
**नित्यसिद्धं प्रकाशात्मा जलस्थाकाशवच्छिव:।।५७।।**

**भावार्थ** : सात धातुओं[1] से समावृत (अर्थात् निर्मित) यह शरीर शिव का पुर कहा गया है। इसमें सूक्ष्म आकाश से युक्त अत एव मनोहर हृदयकमल शिव का अन्त:पुर है। उसमें साक्षात् सच्चिदानन्द स्वरूप नित्य सिद्ध प्रकाशमान् शिव जल में स्थित आकाश के समान विराजमान है ॥५६-५७॥

**अन्तराकाशबिम्बस्थमशेषोपाधिवर्जितम् ।**
**घटाकाश इव च्छिन्नं भावयेच्चिन्मयं शिवम्।।५८।।**

**भावार्थ** : (योगी को चाहिये की वह) हृदयाकाश बिम्ब में स्थित समस्त उपाधियों से रहित, चिन्मय शिव की घटाकाश के समान परिच्छिन्न रूप में भावना करे

---

१. अन्न रस, रुधिर, माँस, चर्बी, अस्थि, मज्जा और वीर्य ।

(अर्थात् जैसे महाकाश घट से अवच्छिन्न होकर भी आकाश ही है वैसे ही शिव हृदय से अवच्छिन्न होकर भी शिव ही है— ऐसी भावना करें ।।५८।।

**बिन्द्वाकाशस्थल - (८८)**

**यथाकाशो विभुर्ज्ञेयः सर्वप्राण्युपरि स्थितः।**
**तथात्मेत्युपमानार्थं बिन्द्वाकाशस्थलं विदुः।।५९।।**

**भावार्थ : (बिन्द्वाकाशस्थल वर्णन)**— समस्तप्राणियों के ऊपर स्थित आकाश जैसे व्यापक जाना जाता है उसी प्रकार आत्मा भी (समस्त प्राणियों के शरीर के अन्दर परिच्छिन्न रूप में रहकर भी व्यापक है) इस तुलना के अर्थ को विद्वान् लोग बिन्द्वाकाशस्थल कहते हैं ।।५९।।

**यथैको वायुराख्यातः सर्वप्राणिगतो विभुः।**
**तथात्मा व्यापकः साक्षात् सर्वप्राणिगतः स्वयम्।।६०।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार एक ही वायु समस्त प्राणियों में रहता है और व्यापक है उसी प्रकार एक आत्मा साक्षात् स्वयं समस्त प्राणियों में रहता है और व्यापक है[१] (अर्थात् प्राणियों के अन्दर और बाहर सर्वत्र स्थित है) ।।६०।।

**यथा वह्नेरमेयात्मा सर्वत्रैकोऽपि भासते।**
**तथा शम्भुः समस्तात्मा परिच्छेदविवर्जितः।।६१।।**

**भावार्थ** : जैसे अपरिमेय अग्नि एक होते हुए भी सर्वत्र भासित होता है उसी प्रकार सबके आत्मस्वरूप शिव भी (एक होते हुए) अपरिमित है[२] ।।६१।।

**सर्वेषां देहिनामन्तश्चित्ततोऽयं प्रकाशते।**
**तस्मिन् प्रतिफलत्यात्मा शिवो दर्पणवद् विभुः।।६२।।**

**भावार्थ** : सभी जीवों के अन्दर चित्तरूपी जल प्रकाशित होता है। जिस प्रकार दर्पण में उसी प्रकार उस (चित्तरूपी जल) में आत्मारूपी शिव प्रतिबिम्बित होते हैं

---

१. तुलनीय— वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।।
(कठोप० २।५।१०)

२. तुलनीय— अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।।
(कठोप० २।५।९)

(अथवा शिव आत्मा के रूप में प्रतिबिम्बित होते हैं किन्तु चित्त को दर्पण या शुद्ध जल की भाँति स्वच्छ होना चाहिये) ॥६२॥

**एको वशीकृतः संवित्प्रकाशात्मा परात्परः।**
**सर्वप्राणिगतो भाति तथापि विभुरुच्यते॥६३॥**

**भावार्थ** : परात्पर अतएव अवशीकृत अर्थात् किसी के नियन्त्रण में न रहने वाला अर्थात् सर्वतन्त्रस्वतन्त्र प्रकाशस्वरूप परमेश्वर समस्त प्राणियों में प्रकाशित हो रहा है (अर्थात् अव्यापक जैसा दिख रहा है) तो भी वह व्यापक कहा जाता है (उसकी दृश्यमान अव्यापकता उपाधिहेतुकी है) ॥६३॥

**एक एव यथा सूर्यस्तेजसा भाति सर्वगः।**
**तथात्मा शक्तिभेदेन शिवः सर्वगतो भवेत्॥६४॥**

**भावार्थ** : जैसे एक ही सूर्य अपने तेज से सर्वगामी भासित होता है उसी प्रकार परमात्मा शिव भी अपने शक्तिभेद से सर्वव्यापी है ॥६४॥

**महाकाशस्थल - (८९)**

**पिण्डाण्डस्थं महाकाशं न भिन्नं तद्वदात्मनः।**
**अभिन्नः परमात्मेति महाकाशस्थलं विदुः॥६५॥**

**भावार्थ** : **(महाकाशस्थल वर्णन)**— जिस प्रकार पिण्ड अर्थात् शरीर एवं अण्ड अर्थात् ब्रह्माण्ड (या प्राकृताण्ड अथवा मायाण्ड) में स्थित आकाश परस्पर भिन्न नहीं होता उसी प्रकार (जीवात्मा से) परमात्मा अभिन्न है इसको जानना महाकाशस्थल कहा गया है ॥६५॥

**यथा न भिन्नमाकाशं घटेषु च मठेषु च।**
**तथाण्डेषु पिण्डेषु स्थितो ह्यात्मा न भिद्यते॥६६॥**

**भावार्थ** : जिस प्रकार घटों अथवा मठों में स्थित अर्थात् उनसे अवच्छिन्न आकाश भिन्न नहीं होता उसी प्रकार ब्रह्माण्डों और (ब्रह्माण्ड के अन्दर रहने वाले) व्यष्टि शरीरों में स्थित आत्मा भी भिन्न नहीं है ॥६६॥

**अनिर्देश्यमनौपम्यमवाङ्मानसगोचरम्।**
**सर्वतोमुखसम्पन्नं सत्तानन्दं चिदात्मकम्॥६७॥**

**कालातीतं कलातीतं क्रमयोगादिवर्जितम्।**
**स्वानुभूतिप्रमाणस्थं ज्योतिषामुदयस्थलम्॥६८॥**

शिवाख्यं परमं ब्रह्म परमाकाशलक्षणम्।
लिङ्गमित्युच्यते सद्भिर्यद्विना न जगत्स्थितिः।।६९।।

**भावार्थ** : अनिर्देश्य, अतुलनीय, वाणी और मन का विषय न होने वाले सर्वतोमुखी, सत् चित् आनन्दस्वरूप, काल से परे, कलातीत अर्थात् अँड़तीस कलाओं से रहित, उत्पत्ति आदि क्रम से रहित, अपना अनुभव ही जिसमें प्रमाण है ऐसे, नक्षत्र आदि (= सूर्य चन्द्र आदि) की के उत्पत्ति के मूल कारण, परमाकाशस्वरूप शिव नामक परब्रह्म को सत्पुरुषों के द्वारा लिङ्ग कहा जाता है। उनके विना संसार की सत्ता सम्भव नहीं ।।६७-६९।।

परमाकाशमव्यक्तं प्रबोधानन्दलक्षणम्।
लिङ्गं ज्योतिर्मयं प्राहुर्लीयन्ते यत्र योगिनः।।७०।।

**भावार्थ** : जिसमें योगी लोग लीन हो जाते हैं उस परमाकाश अव्यक्त, चित् आनन्द स्वरूप ज्योतिर्मय तत्त्व को विद्वज्जन लिङ्ग कहते हैं ।।७०।।

संविदेव परा काष्ठा परमानन्दरूपिणी।
तामाहुः परमाकाशं मुनयो मुक्तसंशयाः।।७१।।

**भावार्थ** : परमानन्दरूपणी संवित् ही पराकाष्ठा (अर्थात् अन्तिम सीमा) है। संशयरहित मुनिगण उसे परमाकाश कहते हैं ।।७१।।

तरङ्गादि यथा सिन्धोः स्वरूपान्नातिरिच्यते।
तथा शिवाच्चिदाकाशाद् विश्वमेतन्न भिद्यते।।७२।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार (समुद्र में उठने वाली) लहरें आदि समुद्र के स्वरूप से भिन्न नहीं होती उसी प्रकार चिदाकाशरूपी शिव से उत्पन्न होने वाला यह विश्व शिव से भिन्न नहीं है ।।७२।।

यथा पुष्पपलाशादि वृक्षरूपान्न भिद्यते।
तथा शिवात् पराकाशाज्जगतो नास्ति भिन्नता।।७३।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार (वृक्ष के पुष्प पत्र) वृक्ष के रूप से भिन्न नहीं होते उसी प्रकार जगत् पराकाशरूप शिव से भिन्न नहीं है ।।७३।।

यथा ज्योतींषि भासन्ते भूताकाशे पृथक् पृथक्।
तथा भान्ति पराकाशे ब्रह्माण्डानि विशेषतः।।७४।।

**भावार्थ** : जिस प्रकार भूताकाश[१] में नक्षत्रगण पृथक्-पृथक् प्रकाशित होते हैं उसी प्रकार पराकाश में ब्रह्माण्ड विशेष रूप से (अर्थात् असंख्य रूप से) घूमते रहते हैं ॥७४॥

**निरस्तोपाधिसम्बन्धं निर्मलं संविदात्मकम्।**
**पराकाशं जगच्चित्रविलासालम्बभित्तिकाम्।।७५।।**

**भावार्थ** : उपाधि सम्बन्ध से रहित निर्मल संवित्स्वरूप आकाश जगत् के चित्रविचित्र विलास अर्थात् विस्तार की आधारभित्ति है ॥७५॥

**क्रियाप्रकाशस्थल - (९०)**

**शिवस्य परिपूर्णस्य चिदाकाशस्वरूपिणः।**
**आत्मत्वेनानुसन्धनात् क्रियाद्योतनवान् यमी।।७६।।**

**भावार्थ** : **(क्रियाप्रकाशस्थल वर्णन)**— चिदाकाशस्वरूप परिपूर्ण शिव का आत्मा के रूप में अनुसन्धान करने से संयमी क्रियाप्रकाशवान् होता है ॥७६॥

**निष्कलङ्कचिदानन्दगगनोपमरूपिणः ।**
**शिवस्य परिपूर्णस्य वृत्तिश्चैतन्यरूपिणी।।७७।।**

**भावार्थ** : निष्कलङ्क चिदानन्द आकाशरूप परिपूर्ण शिव की वृत्ति (अर्थात् 'मैं शिव हूँ'— यह भावना) चित्स्वरूप है ॥७७॥

**निष्कलङ्के निराकारे नित्ये परमतेजसि।**
**विलीनचित्तवृत्तस्य तथा शक्तिः क्रियोच्यते।।७८।।**

**भावार्थ** : निष्कलङ्क निराकार नित्य एवं परमतेजःस्वरूप शिव में विलीन चित्तवृत्ति वाले (शिवयोगी) की उसी प्रकार की शक्ति क्रिया कही जाती है ॥७८॥

**सर्वज्ञः सर्वकर्ता च सर्वगः परमेश्वरः।**
**तदैक्यचिन्तया योगी तादृशात्मा प्रकाशते।।७९।।**

**भावार्थ** : परमेश्वर सर्वज्ञाता सर्वकर्त्ता और स्र्वव्यापी है। उसके साथ ऐक्यभावना के द्वारा योगी तादृशात्मा (अर्थात् सर्वज्ञाता सर्वकर्त्ता आदि के रूप में) प्रकाशित होता है ॥७९॥

---

१. आकाश एक होते हुए भी तीन प्रकार का है— भूताकाश, चित्ताकाश और चिदाकाश। आँख बन्द करने पर जो अँधेरा दिखायी पड़ता है वह भूताकाश का रूप है।

सर्वेन्द्रियाणां व्यापारे विद्यमानेऽपि संयमी।
प्रत्युन्मुखेन मनसा शिवं पश्यन् प्रमोदते।।८०।।

**भावार्थ** : संयमी शिवयोगी अपने समस्त इन्द्रियों के समस्त व्यापार के विद्यमान होने पर भी प्रत्युन्मुख (अर्थात् उससे विपरीत स्थिति में स्थित) मन के द्वारा शिव का साक्षात्कार करता हुआ प्रमुदित होता रहता है ।।८०।।

कूटस्थमचलं प्राज्ञं गुणातीतं गुणोत्तरम्।
शिवतत्त्वस्वरूपेण पश्यन् योगी प्रमोदते।।८१।।

**भावार्थ** : कूटस्थ अचल प्रकृष्ट ज्ञानवान् गुणों से परे एवं गुणोत्तर (अर्थात् पूर्ण ज्ञान वैराग्य आदि गुणों से उत्कृष्ट) शिव तत्त्व को स्वरूपेण देखता हुआ (अर्थात् उक्त गुणों वाला शिव मैं ही हूँ— ऐसा समझने वाला योगी आनन्दयुक्त रहता है) ।।८१।।

परात्मनि क्रिया सर्वा गन्धर्वनगरीमुखा।
प्रकाशत इति प्रोक्तं क्रियायास्तु प्रकाशनम्।।८२।।

**भावार्थ** : जब परमात्मा में घटित होने वाली समस्त क्रियायें गन्धर्वनगरी के समान (तुच्छ) होकर प्रकाशवती है तो इसको क्रियाप्रकाशन कहा जाता है ।।८२।।

**भावप्रकाशस्थल - (९१)**

तरङ्गाद्या यथा सिन्धौ न भिद्यन्ते तथात्मनि।
भावा बुद्ध्यादयः सर्वे यत्तद् भावप्रकाशनम्।।८३।।

**भावार्थ** : (भावप्रकाशस्थल वर्णन)— जिस प्रकार समुद्र में उठने वाली लहरें आदि (समद्र से) भिन्न नहीं होतीं उसी प्रकार आत्मा में उठने वाले बुद्धि आदि सब भाव (आत्मा से भिन्न नहीं—यह) जो है वह भावप्रकाशन होता है ।।८३।।

शिव एव जगत्सर्वं शिव एवाहमित्यपि।
भावयन् परमो योगी भावदोषैर्न बाध्यते।।८४।।

**भावार्थ** : 'यह सम्पूर्ण संसार शिव ही है। मैं भी शिव ही हूँ'— ऐसी भावना करने वाला परमयोगी संसार अथवा जन्म के दोषों से उपलिप्त नहीं होता ।।८४।।

शिवभावे स्थिरे जाते निर्लेपस्य महात्मनः।
ये ये भावाः समुत्पन्नास्ते ते शिवमयाः स्मृताः।।८५।।

**भावार्थ** : (सांसारिक विषय वासनाओं से) निर्लिप्त महात्मा शिवयोगी के अन्दर जो-जो भाव उत्पन्न होते हैं वे सब के सब शिवमय माने गये हैं ॥८५॥

**अद्वितीयशिवाकारभावनाध्वस्तकर्मणा ।**
**न किञ्चिद्भाव्यते साक्षात् शिवादन्यन्महात्मना ।।८६।।**

**भावार्थ** : अद्वितीय शिवाकार की भावना से समस्त कर्मों का नाश करने वाले महात्मा शिवयोगी को प्रत्यक्षतः शिव से अतिरिक्त न तो कुछ भी दिखायी देता और न अनुभूत होता ॥८६॥

**गलिताज्ञानबन्धस्य केवलात्मानुभाविनः।**
**यत्र यत्र इन्द्रियासक्तिस्तत्र तत्र शिवात्मता।।८७।।**

**भावार्थ** : जिसका अज्ञानबन्धन नष्ट हो गया है ऐसे केवलात्मा का अनुभव करने वाले शिवयोगी की जिन-जिन विषयों में इन्द्रियसक्ति होती है उस-उस विषय में शिवत्व ही अनुभूत होता है[1] (तथा उसके लिये अथवा योगी की इच्छा होने पर सब के लिये उसमें शिव ही दिखाई पड़ता है) ॥८७॥

**रागद्वेषादयो भावाः संसारक्लेशकारणम्।**
**तेषामुपरमो यत्र तत्र भावः शिवात्मकः।।८८।।**

**भावार्थ** : राग द्वेष आदि भाव संसाररूपी कलेश के कारण होते हैं। जिसमें वे नष्ट या शान्त हो गये उसमें शिवात्मक भाव आ जाता है ॥८८॥

**यथा सूर्यसमाक्रान्तौ न शक्नोति तमः सदा।**
**तथा प्रकाशमात्मानं नाविद्याक्रामति स्वयम्।।८९।।**

**भावार्थ** : जिस प्रकार सूर्य के निकलने पर अन्धकार नहीं ठकर सकता उसी प्रकार प्रकाशमान् आत्मा के समक्ष अविद्या का स्वयं आक्रमण नहीं होता ॥८९॥

**ज्ञानप्रकाशस्थल - (९२)**

**मुख्यार्थेऽसम्भवे जाते लक्षणायोगसंश्रयात्।**
**तज्ज्ञानयोजनं यत्तदुक्तं ज्ञानप्रकाशनम्।।९०।।**

---

१. मीराबाई के पति राजा रत्नसिंह ने मीरा की कृष्णभक्ति से रुष्ट होकर उन्हें मारने के लिये पिटारा में साँप बन्द कर भेजा था। स्नान करने के बाद मीरा ने जब पिटारा खोला तो उसमें उसे शालिग्राम की मूर्ति मिली।

